

१४ जुन्नर में गणेश लेणा नामक बौद्ध गुफाओं के समीप के खेतों में व्यवहृत हल, आधुनिक हल कुषाण कालीन हल से मेल खाता है।



१५ खड़ा हत्था और झुके हुए जुए के चलनेवाला कुषाण-कालीन हल लगभग २०० ई०। बोधिसत्व के प्रथम ध्यान वाले एक गांधार उत्चित्र का अंश (लाहौर संग्रहालय)।

२३ उरांवों का नृत्य।

२४ लकड़ी को खोखला करके बनाये गये विशेष ढोल
को बजाते हुए मड़िया लड़के।



२३ उरांवों का नृत्य

२४ लकड़ी को खोखला करके बनाये गये पिटोण ढोल को बजाते हुए मडिया लडके।





२५ चायबागान के एक मेले में आदिवासी मजदूर। चाय के ये बाग तो असम के हैं परन्तु भर्ती किये गये मजदूर उड़ीसा बिहार और मध्य प्रदेश के हैं। मूल आदिवासी मेलों की सहजता और उन्मुक्तता की तुलना में इन लोगों की मुद्रा एवं भाव का तनाव ध्यान देने योग्य है।

२६ असम की एक नदी में मछली पकड़ती नगरी स्त्रियाँ।





२५५४
1983

९ बड बड बांसो के जोडो मे पानी भरकर
र जाती हुई मिजू मिश्मी स्त्रियां असम ।

१० पत्तो के द्रोण बनाती हुई जुआंग स्त्रियां ।



२१ महाड के समीप के पाल स्थान की बौद्ध गुफाओं के सामने बैठा हुआ कातकरी जनजाति का एक प्रवीण बाला धनुर्धर। धनुष बाँस का है, डोरी बेंत की और तीर छोटे किन्तु लम्बे फलकवाले हैं जो नजदीक से निशाने में घातक मार करते हैं। दूसरे महायुद्ध के दौरान यह शिकारी भारतीय सेना में भर्ती हो गया था और रोम तथा दूसरे कई देश देख चुका है। लौटने पर उसने फिर अपना पहले का जीवन अपना लिया। सैनिक सेवा का यदि उसके ऊपर कोई विशेष प्रभाव पड़ा है तो वह लक्षित होता है केवल उसकी पहले से कुछ अधिक उजली घुटनों तक की धोती में।



२२ हल ले जाता हुआ चमार युवक। इसमें धातु का एकमात्र भाग है— इस्पात की छोटी नुकीली फाल।



३९ एक नग्न स्त्री की आकृतिवाले कलश का सामने का भाग महेश्वर (नावदा टोली उत्खनन) ईसा पूर्व दूसरी सहस्रा ी। यह आकृति निस्सन्देह किसी मातृदेवी की है और कलश जो मातृदेवी का प्रतीक है गर्भाशय का द्योतक है।



४० चित्रित ठीकरा जिसमें मनुष्य हाथ मिलाकर नृत्य करते हुए दिखाया गया है महेश्वर (नावदा टोली उत्खनन) ईसा पूर्व दूसरी सहस्रा ी। मानसून के आगमनकाल में ऐसा वृत्ताकार नृत्य जो पुरातन प्रजननमूलक संस्कार का द्योतक है लड़कियाँ आज भी करती हैं।

४१ सिल और बट्टा मोहेंजोदड़ो। सिल का निचला हिस्सा घुटनों के बीच दबाया जाता था, और यह सिल बट्टा अन्न पीसने के काम आता था। सिंधु सभ्यता के लोगों को घूमने चक्की की जानकारी नहीं थी।





१६ काटकर और जलाकर स्थानान्तरित अथवा झूम पद्धति की खेती के लिए पहाड़ी की ढलान पर सूखे पत्तों में आग लगाता हुआ ७८ वर्षीय किसान, महाराष्ट्र। धान के खेत तैयार करने में आम किसान बहुत-कुछ यही पद्धति अमल में लाते हैं।



३६ एक नग्न स्त्री की आकृतिवाले कलश का सामन का भाग महेश्वर (नावदा टोली उत्खनन) ईसा पूव दूसरी सहस्रा ी। यह आकृति निस्स न्देह किसी मातदेवी की है और कलश जा मातृदेवी का प्रतीक है गर्भाशय का द्योतक है।




४० चित्रित ठीकरा जिसमे नतक का हाथ मिलाकर नत्य करते हुए दिखाया गया है महश्वर (नावदा टोला उत्खनन) ईसा पूव दूसरी सहस्रा ी। मानसून क अवमानकाल म एसा वत्ताकार नत्य जो पुरान प्रजननमलक सस्कार का द्योतक है लडकिया आज भी करती हैं।

४१ सिल और बट्टा मोहेंजोदडो। मल का निचला हिस्सा घटनो के बच दबाया जाता था और यह सिल बट्टा अन्न ज पीसने के काम आता था। सि ध सभ्यता क लोगा को घूणन चक्की की आवश्यकता नहा था।





४४ मोहेंजो दड़ो के उत्खनन का विस्तृत नजारा १९२५-६।



४५ मोहेंजो-दड़ो के दुर्ग के टीले पर विशाल स्नानागार जो बाद के पुष्कर (कमलताल) का आदिरूप है।



५४ बलनाकार मु०र लड़त हुए योद्ध और विह्। सुमेरी प्रारंभिक राजवंशीय, काल ईसा पूर्व तीसर सहस्रा ब्दी का मध्य काल।



५५ ई० पू० ३२६ मे सिक दर के पंजाब अभियान और पुरु की पराजय का स्मृति स्मारक पदक। बबीलोन से (?)



५६ (दायें) महान सिकंदर का समकालीन भारतीय राजा सोफिती (सौभूति)। इस राजा के सिक्के यूनानी कला के हैं और इन पर यूनानी मे हैं।

५७ (बायें) प्यूकलाओती (पुष्करावती) का चांदी का सिक्का निम्न काबुल घाटी से। इस पर अंकित लेख है पखलावदी देवद अ ओ—पुष्करावती की देवता। यहां की मान्य देवी टाइकी का कमलधारिणी देवी के रूप में दर्शाया गया है।



५४ बलनाकार मुहर लड़ते हुए योद्धा और सिंह। सुमेरी प्रारम्भिक राजवंशीय काल ईसा पूर्व तीसरी सहस्राब्दी का मध्य काल।



५५ ई० पू० ३२६ में सिकंदर के पंजाब अभियान और पुरु की पराजय का स्मृति स्मारक पदक। बबोलीन से (?)



५६ (दायें) महान सिकन्दर का समकालीन भारतीय राजा सोफिती (सौभूति)। इस राजा के सिक्के यूनानी ढंग के हैं और इन पर लेख भी यूनानी में हैं।



५७ (बायें) प्यूकेलाओती (पुष्करावती) का चांदी का सिक्का निम्न काबुल घाटी से। इस पर अंकित लेख है "पखलावदा देवत अम्बी—पुष्करावती की देवता। यहां नगर की भाग्य देवी टाइकी को कमलधारिणी मातृदेवी के रूप में दर्शाया गया है।



५८ पुष्कलावती के एक सिक्के का पृष्ठभाग जिस पर नगरचिह्न के रूप में डिल्लवाला वृषभ (संभवत पवित्र) अंकित है। लेख है खरोष्ठी—उसभ (वृषभ) और यूनानी—ताउरस (वृषभ)।



५९ अंतियोक प्रथम। यूनानी बाख्त्री लगभग २६१-२४७ या २४६ ई० पू०।



६० दिमित्र। यूनानी बाख्त्री।



६१ युक्रतिद। यूनानी बाख्त्री एक नये वंश का संस्थापक। दिमित्र का प्रतिद्वन्द्वी जिसे युक्रतिद ने पदच्युत किया लगभग १७५ ई० पू०।

६२ सियालकोट क राजा मिनान्दर का सिक्का लगभग १८० १६० ई० पू०। यह सिक्का पुणे के खुले बाजार मे १९४० म अठन्नी क रूप म इस्तेमाल होता हुआ खोजा गया।





६३ उत्तरी भारत भार का चाँदी का पचमार्क सिक्का सभवत उत्तर मौर्यकालीन अथवा पूर्व शुगकालीन।



६४ मथुरा के सिहशीर्षवाले लख मे उल्लिखित शक महाक्षत्रप रजुवुल का सिक्का। रजुवुल क सिक्के जो मथुरा जिले म चलत थे यूनानी राजकुमार स्त्रातो प्रथम सोतर के सिक्को क अनुकरण पर बन है।



६५ चादी क सिक्क पर महाराष्ट्र क शक-क्षत्रप नहपान का चहरा। नहपान की राजधानी नासिक या उसक आस पास थी। तिथियाँ अनिश्चित परन्तु ११६ १२४ ई क लेखो म उसक उल्लेख मिलते हैं।



६६ सातवाहन कुमार चाँदी का सिक्का। सातवाहनो ने १२६ ई० क आसपास पश्चिमी दक्खन पर पुन विजय प्राप्त की और उनक राजकुमार नहपान क सिक्को को पुन आहत करके इस्तेमाल मे लाते रहे। इस सिक्क का राजकुमार अज्ञात है।

६७ शक क्षत्रप और मालवा का महाक्षत्रप चष्टन जिसकी राजधानी उज्जैन में थी लगभग १२४ ई० से लगभग १५० ई० । खास बात यह है कि उसके अधिकांश सिक्कों के पृष्ठभागों पर भी चैत्य का चिह्न देखने को मिलता है। इसमें सम्भवत आन्ध्र वंश के सिक्कों का अनुकरण हुआ है क्योंकि उनके सिक्कों पर चैत्य वृक्ष और वेदिका के साथ सुस्पष्ट है। पश्चिमोत्तर और तक्षशिला के कुछ सिक्कों पर भी चैत्य देखने को मिलता है। चष्टन के उत्तराधिकारियों के सिक्कों के पृष्ठभाग का यह [illegible] मानक चिह्न बन गया।





६८ मालवा के [illegible] क्षत्रप दमजदश्रि प्रथम का चान्दी का सिक्का लगभग १५० ई से लगभग १७८ ई० ।



६९ दमजदश्रि का पुत्र शक महाक्षत्रप जीवदामन लगभग १७८ १९८ ई० ।



७० दमजदश्रि का भाई शक क्षत्रप रुद्रसिंह प्रथम १८ १९६ या १९७ ई० । उसके पूर्णत तिथियुक्त सिक्के जीवदामन के साथ सत्ता के लिए उसके संघर्ष के प्रमाण हैं

७१ कनिष्क प्रथम, कुषाण राजा, लगभग १२० ई० से लगभग १४४ ई० ।





७२ कुषाण राजा हुविष्क लगभग १५०-१६२ ई० ।

७३ यदुवंशी कृष्ण को वास्तविक या काल्पनिक रूप में अपना पूर्वपुरुष मानने वाले वृष्णि कबीले का एकमात्र ज्ञात सिक्का (चांदी), पूर्वी पंजाब से । इस सिक्के में स्तम्भ शीर्ष में हाथी और सिंह को संयुक्त रूप में दर्शाया गया है । होशियारपुर, पंजाब से ईसा की तीसरी सदी ।





७४ सोने के सिक्के पर चन्द्रगुप्त प्रथम और उसकी पत्नी लिच्छविकुमारी कुमारदेवी । गुप्त, लगभग ३२० से लगभग ३३० ई० ।

८० स्तूप की वेदिका का भाग लाल बलुआ पत्थर । भारहुत मध्य प्रदेश, शुंगकाल ईसा पूर्व दूसरी स । ।

८१ सावत्थी का सबसे धनी श्रेष्ठी अनाथपिंडिक बुद्ध के विश्राम के लिए नगर के बाहर का जेतवनाराम खरीद रहा है । अनाथपिंडिक के सेवक भूमि को पचमार्क सिक्कों से ढक रहे हैं राजकुमार जेत अपनी जमीन देना नहीं चाहता था इसलिए इसी से उसने यह शर्त रखी थी । केंद्र भाग में राजकुमार जेत बुद्ध को दान-तर्पण करते हुए यहाँ बुद्ध को वेदिका से घिरे हुए कवल एवं वृक्ष द्वारा सूचित किया गया है । बलुआ पत्थर पर उत्कीर्ण भारहुत से ईसा पूर्व दूसरी स । ।





६६ महिषासुर का संहार करती हुई दुर्गा, मामल्लपुरम् ईसा की सातवीं सदी का पूर्वार्द्ध ।

दावा उसके समय में और उसके देश म ही नही माना गया। जब उसने एक शाक्य-कन्या से विवाह करना चाहा, तो उसकी इस माँग से शाक्य उलझन में पड गये, यद्यपि उनके जीवन-मरण का मामला पसेनदि के अधिकार म था और शाक्य भी अपने को राजा इक्ष्वाकु के वशज मानते थे। आखिर उन्होंने राजा को धोखा ही दिया—महानाम शाक्य की नागमुण्डा दासी से पैदा हुई सुदर कन्या वासभ-खत्तिया को उन्होंने पसेनदि के पास भेज दिया। नागमुण्डा नाम भी आदिवासी-जन्म का सूचक है। बाद में इस धोखे का भण्डाफोड हुआ, परन्तु इस विवाह से पैदा हुआ पुत्र, विडूडभ, राज्य का उत्तराधिकारी बना रहा। पसेनदि की पटरानी मल्लिका एक माली की पुत्री थी, अर्थात् शास्त्रत एक नीची जाति की कन्या। परन्तु उस समय पूर्वी प्रदेश म कुछ ब्राह्मणो को छोडकर, बाकी के लिए जाति-व्यवस्था बहुत कठोर नही थी।

पसेनदि ने बिम्बिसार से एक और कदम आगे बढकर अपने पुत्र एव उत्तराधिकारी को एक नये पद 'सेनापति' से विभूषित किया, उसके इस पुत्र का उल्लेख हमेशा विडूडभ-सेनापति के रूप म ही हुआ है। उसके पहले 'सेनापति' का कही कोई उल्लेख नही मिलता। पूववर्ती कबीलो के मुखिया की भाँति राजा ही सेना का नतृत्व और सचालन करता था। परन्तु पसेनदि ने मल्ल-बन्धुल को सेनापति बनाया था और कोसल की सेना लगभग उसी के पूर्ण अधिकार मे थी। किन्तु राजा को जब शक हुआ कि वह राजसत्ता हथियाना चाहता है तो पसेनदि के आदेश से धोखा देकर उसे मार डाला गया। यहा राजा ने बडी गलती की थी, विशेषत इसलिए कि बन्धुल का भाजा दीघ-कारायण अभी भी उसका एक उच्च पदस्थ मन्त्री था। यह मन्त्री निस्सन्देह राजतन्त्र का वही पण्डित है जिसे सस्कृत म दीघ-चारायण कहा गया है। (उच्चारण परिवतन के ऐसे और भी उदाहरण मिलत हैं, जसे, असोक की रानी चारुवाची के लिए कालुवाकी, कश्मीरी कवि क्षेमेन्द्र ने अपने बौद्ध प्रबन्ध-काव्य अवदानकल्पलता म चारायण नाम ही दिया है।) परन्तु कुछ समय तक कोसल या मगध ने एक दूसरे को युद्ध के लिए नहीं उकसाया। दोनो ही राजा अनाक्रामक प्रवृत्ति के थे, दोनो नये धर्मोपदेशको का प्रसन्नतापूर्वक स्वागत कर रहे थे। जानकारी मिलती है कि दोनो ही राजा बुद्ध के घनिष्ठ मित्र और प्रशसक थे, परन्तु इन्होने उस समय के प्रमुख सम्प्रदायो की भी, कुछ वैदिक ब्राह्मणो की भी उदारतापूर्वक सहायता की। दोनो म वैवाहिक सम्बन्ध भी थे पसेनदि की बहन बिम्बिसार की अग्रमहिषी थी और कुछ उल्लेखो से पता चलता है कि पसेनदि की पुत्री बिम्बिसार के पुत्र को ब्याही थी। किन्तु दोनो की सेनाएँ जगली आदिवासियो और सम्भवत छोटे आय कबीलो के विरुद्ध अभियान म लगातार जुटी रहती थी। युद्ध मे विजय के लिए दोनो राजाओ ने खर्चीले यज्ञ किये थे। यह पहले ही बताया जा चुका है कि दोनो ने

पुरोहितो को अग्रहार के रूप मे पूरे-के-पूरे गाँव दे डाले थे। इस बात का भी सजीव वर्णन मिलता है कि राजकीय यज्ञो के लिए, बिना मूल्य चुकाये, जब अनगिनत पशुओ की माग की जाती तो किसान कितने व्याकुल और दुखी हो जाते थे। इस प्रकार, उस समय के ये अग्रणी राजा वैदिक कुप्रथाओ से अभी पूरी तरह मुक्त नही थे, यद्यपि नये वर्ग-समाज के लिए इन प्रथाओ की कोई उपयोगिता नही थी।

अवश्यम्भावी संघर्ष की ओर पहला कदम बिम्बिसार के पुत्र अजातशत्रु ने उठाया। इस राजकुमार ने निश्चय ही राजतन्त्र के किसी अज्ञातनाम पण्डित की सलाह से, अपने ही पिता को बन्दी बनाया और अन्त मे भले और वयोवृद्ध बिम्बिसार को कारावास मे ही भूखा मार डाला। बौद्ध यद्यपि इस पितृहत्या से काँप उठते थे, फिर भी उन्होने स्वीकार किया है कि अजातशत्रु एक न्यायप्रिय और योग्य शासक था, हमने बताया है कि एक प्रमुख उपनिषद मे उसे एक दार्शनिक राजा के रूप मे पेश किया गया है। पसेनदि चाहता था कि जिस कासी जनपद को उसने बहिन के दहेज मे दान दिया था, उसका एक गाँव उसे वापस मिल जाये। परन्तु वह गाँव इतना महत्त्वपूर्ण था कि अजातशत्रु के लिए उसे लौटा देना सम्भव नही था, क्योकि नदी के परे मगध के लिए वह मोरचे के एक ऐसे स्थल पर था जहा से गगा की ओर व्यापार-मार्ग की एक शाखा की नाके बन्दी की जा सकती थी। कई युद्ध हुए, सभी मे अजातशत्रु की विजय हुई और कासी जनपद पर मगध का अधिकार बरकरार रहा। कोसल पक्ष भी प्रत्युत्तर मे पीछे नही रहा। महामन्त्री दीघ-कारायण के पास जो राजमुद्रा थी वह उसने विडूडभ को सौंप दी। सेना पहले से ही विडूडभ के अधिकार मे थी, अब उसे बाकायदा राजा बना दिया गया। बूढा पसेनदि, जिसका एक दासी के अलावा अब और कोई साथी नही था, शरण लेने अपने भाजे के पास भागा। राजा जब

    

चित्र १० मगध की मुद्रा प्रणाली के चाँदी के आहत सिक्के, सम्भवत अजातशत्रु के, लगभग ४८० ई० पूर्व। यह पाच चिह्नो की प्रणाली थी और चाँदी के नये सिक्के का तौल करीब ५४ ग्रेन होता था। पूरा कार्षापण एक ऐसी तौल प्रणाली पर आधारित था जिसका मूल सिन्धु सभ्यता मे तो मिलता है परन्तु भारत से बाहर अन्यत्र कही नही।

राजगिर पहुँचा तो रात हो चुकी थी और सभी नगर द्वार बन्द थे। सुबह द्वार खुलने के पहले ही, थकान के कारण, नगर की दीवार के बाहर पसेनदि की मृत्यु हो चुकी थी। अजातशत्रु ने अपने मामा के शव का राजसी ढग से अन्तिम

सस्कार किया और उसके वाद उसने अपने को कोसल के सिंहासन का दावेदार घोषित किया।

परन्तु इस दावे को तुरत पूरा कर दिखाना सम्भव नही था। न केवल विडूडभ को, बल्कि मल्ल और लिच्छवि-जैसे स्वतन्त्र एव शक्तिशाली कबीलो को भी कुचलना जरूरी था। किसी भी राजा की प्रगति के लिए ऐसे कबीले अपेक्षतया अधिक खतरनाक थे, क्योकि अब भी ये जनतत्र को चला रहे थे और बहुत बडी सनिक बाधा थे। विडूडभ ने भी इसी रास्ते पर चलते हुए शाक्यो का कत्लेआम कर डाला। प्रकट रूप से तो उसने यह सब अपने जन्म-सम्बधी अपमान का बदला लेने के लिए किया था, परतु वास्तव मे उसकी यह चाल उत्तरापथ को स्वतत्र कबीलो से मुक्त कराने की उसकी एक व्यापक योजना का अग थी। लिच्छवियो ने इस समय तक उत्तर की ओर से गगा तक अपने अधिकार-क्षेत्र का विस्तार कर लिया था और वह समूचे नदी व्यापार से चुगी वसूल करते थे। इस दोहरी वसूली के कारण व्यापारी बडे क्षुब्ध थे, क्योकि मगध का राजा भी नदी पर अपना पूरा अधिकार जताकर चुगी वसूलता था। इसलिए गगा, गण्डक और सोन के त्रिवेणी-सगम पर, जहा पाटलिग्राम (पटना) था, एक मजबूत लकडकोट उभारा गया (ईसा की पन्द्रहवी सदी तक सोन नदी गगा से इसी स्थान पर मिलती थी)। बुद्ध जब अपनी अतिम यात्रा म इस स्थान से गुजरे तो उस समय यह लकडकोट उभारा जा रहा था। कहा जाता है कि इस स्थान के उज्ज्वल भविष्य के बारे मे बुद्ध ने भविष्यवाणी की थी, जो सौ साल बाद, जब पटना को मगध की राजधानी बनाया गया, सत्य साबित हुई, शासन की नयी आवश्यकताओ के लिए अब राजगिर उपयुक्त स्थान नही रह गया था। लिच्छवियो ने अजातशत्रु की इस चाल के जवाब म मल्लो के साथ एक व्यावहारिक समझौता कर लिया। परन्तु लिच्छवि कबीले और वज्जी सघ की एकता को एक ऐसी सुनियोजित चाल द्वारा भीतर से तोड दिया गया, जिसका सूक्ष्म वणन मगधीय राजतत्र के महान् ग्रथ (कौटल्य के अथशास्त्र) म मिलता है। अजातशत्रु का एक ब्राह्मण-मत्री अपमानित तथा अपदस्थ किये जान का ढोग रचकर लिच्छवियो के पास पहुँचा (दारयवहु प्रथम का मत्री जोपीरस भी इसी प्रकार बेबीलोनिया के पास पहुँचा था)। यद्यपि लिच्छवियो और मल्लो के कबीलो म कोई ब्राह्मण नही था और उनम किसी नात वैदिक प्रथा का भी प्रचलन नही था, फिर भी अतिथि के पद, उसकी प्रतिष्ठा और मगधराज के इरादो के बारे मे उसकी कथित जानकारी के कारण लिच्छवियो ने उसका स्वागत किया। इस विश्वास का लाभ उठाकर उसने लिच्छवि कुलीनो मे फूट डाल दी, प्रत्येक लिच्छवि को अपने निर्धारित हिस्से स अधिक माँग के लिए उकसाया और ऐसा जाल रचा कि लिच्छवि अपने कबील की सभाओ, सामूहिक सनिक अभ्यास और कबीले की न्याय-परिषदो की उपेक्षा

करने लगे। इस प्रकार 'भीतर से सेंध लगाना' सम्भव न होता यदि लिच्छवि कबीला भीतर ही भीतर काफी खोखला न हुआ होता, जिसका कारण यह था कि भेंट व कर के रूप में जो धन एकत्र होता था, उसे कुलीन अपनी व्यक्तिगत सम्पत्ति के रूप में रखने लगे थे। अजातशत्रु के दूत के आगमन के पहले ही लिच्छवियों का आंतरिक विघटन शुरू हो गया था, यह बात इससे भी सिद्ध होती है कि लिच्छवियों में से ही महावीर जैसे एक असाधारण धर्मोपदेशक का उदय हुआ, और, बंधुल तथा चारायण जैसे मल्लों के अपने कबीले को छोडकर दूसरे की सेवा में चले जाने से भी यही बात प्रमाणित होती है। श्रेष्ठतम स्वतंत्र कबीले का जीवन भी अब कबीले के योग्यतम व्यक्तियों को पूरा संतोष नहीं दे पाता था। अंत में हालत इतनी बिगड गयी कि लिच्छवि अपनी कबीलाई परिषद और कबीलाई गतिविधियों में भी नियमित रूप से भाग नहीं लेते थे। तब गुप्तचर ने अजातशत्रु को सूचना भेजी। अजातशत्रु ने अचानक चढाई करके विसगठित शत्रुओं पर आसानी से विजय प्राप्त की। मल्लों को अंत में किस प्रकार पराजित किया गया, इसका कोई विवरण नहीं मिलता, परन्तु इसमें सन्देह नहीं कि लिच्छवियों के तुरंत बाद ही मल्लों का भी नाश हुआ। यह विनाश इतना सर्वांगीण था कि 'मल्ल' शब्द का केवल एक ही अर्थ शेष रहा— 'पहलवान' अथवा कसरत-करतब दिखानेवाला, क्योंकि मल्ल कबीले के लोगों को आरम्भ में शारीरिक कसरत का बडा शौक था। पश्चिम के एक मल्ल कबीले का, जिसका गंगा की घाटी के मल्लों से कोई सम्बन्ध रहा हो या न रहा हो, करीब १५० साल बाद सिकन्दर की सेना ने मध्य सिन्धु के तट पर संहार कर डाला। किन्तु कुछ लिच्छवि अजातशत्रु के अभियान के बाद भी बचे रहे। इससे जाहिर होता है कि युद्ध कबीले के लोगों का नाम निशान मिटाने के लिए नहीं, बल्कि उनकी कबीलाई जीवन पद्धति को नष्ट करने के लिए हुआ था। मगध के उस 'धूर्त' ब्राह्मण मन्त्री का उल्लेख उसके वस्सकार (वश में करनेवाला) उपनाम से ही मिलता है जो उसके एक अद्भुत षड्यन्त्रकारी होने का सूचक है। वह निस्सन्देह राजतंत्र का एक महान् भूतपूर्व पण्डित था, जिसकी मान्यताएं और नीतियां, उसके अज्ञात वास्तविक नाम से, अर्थशास्त्र में अवश्य ही उद्धृत होंगी।

एक अप्रत्याशित सयोग से कोसल की समस्या भी मगध के हित में सुलझ गयी। विडूडभ इतना लापरवाह था कि उसने राप्ती (अचिरवती) नदी के सूखे वालुका पात्र में ही अपनी सेना की छावनी डाली। लेकिन उसी समय ऊपर कहीं मूसलधार वर्षा हुई नदी में यकायक भयकर बाढ आयी, जिसमें सारी कोसल-सेना बह गयी। इसे शाक्यों के संहार का बदला माना गया। इसके बाद कोसल के सिंहासन पर अजातशत्रु के दावे का प्रतिरोध करने के लिए न कोई राजा बचा,

न थाई सेना।

इन सब घटनाओं से यह कल्पना करना ठीक न होगा कि उपलब्ध सामग्री में कोई सुसम्बद्ध ऐतिहासिक विवरण मिलता है। इसके लिए सर्वप्रथम कई सारी कथाओं और आख्यानों से अंश चुनने पड़ते हैं और तब उन्हें एक सम्भाव्य क्रम में जोड़ना पड़ता है। ग्राम्य जीवन का कहीं कोई वर्णन नहीं मिलता, न ही किसी युद्ध या अभियान का। हम यह भी नहीं जानते कि अजातशत्रु का शासन कितनी दूर तक फैला, इतना निश्चित है कि उसने अपने उत्तराधिकारियों के लिए अभी बहुत-कुछ करने को छोड़ा था। एक प्रासंगिक उल्लेख मिलता है कि अवन्ती का राजा प्रद्योत मगध पर आक्रमण करने की तैयारी कर रहा था, इसलिए अजातशत्रु के महामात्य वस्सकार और सुनीध ने राजधानी राजगिर की फिर से किलेबन्दी की। अवन्ती राज्य समृद्ध और शक्तिशाली था—सोलह महाजनपदों में से एक, उसकी राजधानी दक्षिणापथ पर उज्जैन में थी। अन्त में मगध का इस पर अधिकार हो गया, परन्तु यह किस राजा के काल में हुआ, इस बात की जानकारी नहीं मिलती। सोलह जनपदों में एक वत्स (वंस) भी था, जिसकी राजधानी यमुना-तट पर कौसम्बी में थी। वत्सराज उदयन की उज्जैन के साथ दीर्घकालीन शत्रुता सुविदित है, यह उस मनोरम प्रेमकथा-चक्र के नायक के रूप में भी प्रसिद्ध है जिसमें उसकी रूपवती रानी वासवदत्ता की विशेष भूमिका थी। परन्तु ये सारी कथाएँ इस बात की कोई जानकारी नहीं देतीं कि वत्स राज्य का अन्त कब हुआ या मगध का इस पर कब अधिकार हुआ। कुरु, शूरसेन और मत्स्य (सम्भवतः ऋग्वैदिक दाशराज्ञ युद्ध में भाग लेनेवाले मत्स्यों के वंशज), सभी कबीलाई राज्य थे और सोलह जनपदों में इनका समावेश था। ईसा पूर्व चौथी सदी के अनन्तर इनका कोई अस्तित्व नहीं रहा, यद्यपि मथुरा के शूरसेनों की ख्याति यूनानियों तक पहुँची थी।

अधिक-से अधिक ४७० ई० पू० तक और कम से-कम इससे साठ साल पहले तक (प्राचीन भारतीय कालगणना में इतनी निश्चित तिथि आश्चर्यकारी है!) गंगा की घाटी में मगध का प्रभुत्व स्थापित हो चुका था, परन्तु अभी एक सर्वोच्च सत्ता के रूप में नहीं। निरंकुश राजतन्त्र, विपुल खनिज भण्डारों पर पूर्ण नियन्त्रण और दोनों प्रमुख व्यापारिक मार्गों के उत्तर पूर्वी सिरों पर आधिपत्य होने के बावजूद मगध के सामने एक और भारी कार्य था घने जंगलों को साफ करके अधिकाधिक भूमि को नियमित कृषि योग्य बनाना। कोई बड़ा सैनिक प्रतिद्वन्द्वी तो नहीं रह गया था, परन्तु कई छोटे कबीलों को वश में करना अब भी बाकी था। आक्रमणों के सिलसिले को तब तक रोका नहीं जा सकता था जब तक 'सम्पूर्ण पृथ्वी'—जिससे भारतीयों का आशय था सम्पूर्ण देश'—उत्तर के हिम पर्वतों से लेकर 'चार महासागरों' तक, एक शासन के अन्तर्गत न आ जाये।

इस 'प्रकट नियति' की पूर्ति मे दो और सदियो का समय लगा। तब एक नितान्त नयी समस्या सामने आयी जिस राज्य के नागरिको ने एक विशिष्ट शालीन नैतिक सहिता के अनुसार जीवन-यापन शुरू कर दिया हो, वह राज्य तमाम नियम और नैतिकता का कब तक बेरहमी से उल्लघन करता रह सकता है? इस बाह्य असगति की बुनियाद मे आर्थिक वास्तविकता थी—राज्य और व्यापारी के बीच हितो का सघर्ष, व्यक्तिगत उद्योग और राज्य के प्रत्यक्ष नियन्त्रण में होनेवाले उत्पादन के बीच हितो का सघर्ष। कृषि-समाज मे सक्रमण की पुरानी समस्या इतनी पूर्ण रूप से सुलझ चुकी थी कि लोग भूल भी चुके थे कि इतिहास म इसका कभी कोई अस्तित्व रहा है।

छठा अध्याय

# वृहत्तर मगध मे राज्य और धर्म

## ६ १ मगधीय विजय की पूर्णता

भारतीय पुरातत्ववेत्ता ईसा पूव की पाचवी और चौथी सदियो को उत्तरी ओपदार काले भाण्ड (N B P) की प्रचुरता के युग के रूप मे पहचानते है। ये बढिया किस्म के मत्भाण्ड थे और पहले-पहल ईसा पूव छठी सदी के दरम्यान इह व्यापार के लिए (सम्भवत मदिरा और तेलो को रखने के लिए) बनाया गया था। ईसा की एक या दो सदी पहले इनका प्रचलन बन्द हो गया। ईसा पूव पाचवी और चौथी सदिया के काल का कोई साहित्य, लेखा-जोखा अथवा तिथियुक्त शिलालेख नही मिलता, परन्तु ३२७ ई० पू० मे पजाव पर सिकन्दर का हमला पहली बार एक निश्चित ऐतिहासिक तिथि की जानकारी देता है। यह हमला, जिसका भारतीय जीवन, संस्कृति या इतिहास पर कोई स्थायी प्रभाव नही पडा, हवालो का एक अत्यन्त महत्त्वपूण चौखटा प्रस्तुत करता है—यूनानियो द्वारा अपनी समझ के अनुसार लिखे गये भारतीय परिस्थिति के विवरणो के रूप म। यह सदैव ध्यान म रखना जरूरी है कि यूनानी पयवेक्षको की दृष्टि मे, अन्य अधिकाश विदेशियो के लिए भी, भारत एक अद्भुत देश था, एक प्रकार का कल्पनालोक था। यहाँ पालतू हाथी जैसे अद्भुत और भीमकाय पशु थे। यहाँ पेडा पर ऊन उगता था (कपास)। यहा विशालकाय सरकण्डे थे (बाँस), और इस देश मे ऐसा सफेद रवा बनता था जो शहद से भी अधिक मीठा होता था—शक्कर। यहाँ की नदिया के विशाल पात्र (नील नदी की तुलना म भी), तेज धारा, अनात लम्बाई और अगम गहराई ने यूनानिया को बडा प्रभावित किया, क्योकि वे ऐसी नदियो के तट पर रहते थे जिन्हें भारतीय लोग नाले ही समझते। अल्प परिश्रम से ही यहाँ की भूमि चमत्कारिक ढग से

माल मे दो या तीन भारी फसलें उगाती थी, जब कि जी-तोड मेहनत करने पर भी यूनान की पहाडी ढलानवाली पथरीली भूमि एक ही फसल देती थी। उन्हे यह बात भी बडी आश्चयजनक लगती थी कि भारतीय लोग क्रीतदासो के बिना ही अपना काम भलीभाँति कर लेते हैं, जब कि अफलातून (प्लेटो) जसा उदात्त दार्शनिक कल्पना भी नही कर पाया कि इस व्यवस्था के बिना किसी नगर राज्य का व्यवहार चल सकता है। सबसे बडा वैषम्य यह था कि, जहा यूनान के नाग रिक जीवन मे धोखेबाजी और लम्बी मुकदमेबाजी का बोलबाला था, वहा भारतीय लोग जबानी समझौते का, बिना किसी लिखित, हस्ताक्षरित और साक्षीकृत अनुबन्ध के, पूरी तरह पालन करते थे। अरियन लिखता है—"पर सचमुच, किसी भी भारतीय को झूठ बोलते नही देखा गया!" इसलिए इस यूनानी सामग्री का इस्तेमाल बडी सावधानी से करना चाहिए। दिओदोरस सिकुलस्-जैसा दार्शनिक भी धोखा खा गया जब वह ऐसे उदाहरणो की खोज कर रहा था, जिनके आधार पर एक आदश समाज की रचना की जा सके, तो उसने एक यूनानी यात्री के शब्दो का गलत अथ लगाया। यूनानी, जो आमतौर पर सन्देहवादी थे, भारत से सम्बन्धित प्राय हर बात पर यकीन कर लेत थे।

लगभग ५१८ ई० पू० मे दारयवहु (डेरियस)-प्रथम की विजय के बाद सिन्धु नदी के पश्चिम का प्रदेश ईरानी साम्राज्य का बीसवा प्रान्त बन गया था। हखामनि साम्राज्य का यह सबसे लाभप्रद प्रान्त था। हिरोदोतस के अनुसार, स्वण धूलि के रूप मे यहाँ का वार्षिक खिराज ३६० टैलण्ट था, यानी लगभग नौ टन। यह विस्मयकारक स्वण निधि ऊपरी सिन्धु की बालू से धावन द्वारा और तिब्बत या कश्मीर की उच्चभूमि से क्षोभ-प्रक्षालन द्वारा प्राप्त की जाती थी। इस प्रान्त और आसपास के क्षेत्र का ऊन और बढिया ऊनी कपडा भारत म भी प्रसिद्ध था। क्षयाष की सेना मे इस क्षेत्र के सैनिको की कुछ टुकडियाँ थी और इन्होने लडाइया मे हिस्सा लिया था, इसलिए सिकन्दर के बहुत पहले से यूनानी लोग भारत के बारे मे जानते थ। इस प्रान्त का मुख्य व्यापारी नगर था पुष्कलावती, आधुनिक चारसद्दा जिसे यूनानियो ने 'पुकलाओती' कहा है। इस नाम का अथ है 'कृत्रिम कमल-ताल वाला' यानी पुष्कर, जिसका मूल हमने सिन्धु सभ्यता म खोजा है। इस नगर का सिफ एक सिक्का मिला है (देखिए प्लेट ५७ ५८), जा इन्दो यूनानी काल व बनावट का है और इसके एक ओर शानदार ककुदमान वृषभ अंकित है और दूसरी ओर पुष्कलावती की मातृदवी अम्बी को एक हाथ म कमल धारण किये हुए दिखाया गया है। गन्धार के कबीलाई जनपद का एक हिस्सा सिन्धु नदी के पूव म भी था, तक्षशिला का प्रख्यात सास्कृतिक एव व्यापारी केन्द्र इसी हिस्से म था। तक्षशिला स प्राप्त आहत सिक्का की निधिया से प्रकट हाता है कि सिकन्दर के समय मे इस उत्तर

पश्चिमी सीमान्त प्रदेश मे भी मगध की मुद्रा का ही सर्वाधिक प्रचलन था। इस प्रकार के सबसे अधिक और सबसे बढिया बनावट के जो सिक्के मिले हैं, वे अजातशत्रु के उत्तराधिकारियो के समय के हैं। अत (सिक्को की इन निधियो के अध्ययन से) निष्कर्ष निकलता है कि ईसा पूर्व पाचवी सदी के अवसान-काल से समूचे उत्तरापथ के व्यापार पर मगध का प्रभुत्व स्थापित होने लगा था।

सिकन्दर के लिए यह जरूरी था कि वह सम्पूर्ण हखामनि साम्राज्य पर, सिंधु नदी के इसके अन्तिम छोर तक, विजय प्राप्त करे। ईरान की लडाइयो म उसे आसानी से, एक के बाद एक, सफलता मिली और नदी के परे अपनी धन-सम्पदा के लिए मशहूर देश था, तो उसकी अदम्य महत्त्वाकाक्षा को उत्तेजन मिलना स्वाभाविक था। और फिर, ईरानी राजकोश से सचित समस्त सम्पत्ति से बलप्राप्त एव बेजोड सैनिक साधन भी उसके हाथ मे था। तीस दिन की घेराबन्दी के बाद चारसद्दा पर उसका अधिकार हो गया, पुरातत्त्वविदो ने चारो ओर के खन्दको की खुदाई मे इस घेराबन्दी के मुकाबले म जुटाये गये रक्षा-साधनो के अवशेषो को पहचाना है। सिंधु नदी को बिना किसी विरोध के पार करने के बाद सिकन्दर को जो सफलताएँ मिली, वे बडी उत्साहवर्धक थी। तक्षशिला के राजा आम्भी ने बिना किसी विरोध के आत्म-समर्पण कर दिया और सिकन्दर को भेंट-उपहार देते समय यह भी कह दिया कि—यहाँ दोनो के लिए पर्याप्त धन है, फिर लडाई से क्या लाभ ? तक्षशिला का वैभव—सस्कृति और धन-सम्पदा—अभी उसके घरो और नागरिक साधनो से जाहिर नही होता था। यह नगर झुग्गियो और छप्परो का लगभग वैसा ही एक दयनीय समूह था, जैसा कि उस समय सिकन्दर के मकदूनिया की राजधानी पेल्ला नगर रहा होगा। परन्तु तक्षशिला की विजय के तुरन्त बाद ही वास्तविक कठिनाइयाँ शुरू हुईं, बावजूद इसके कि सेना विश्राम कर चुकी थी रसद के लिए एक उत्तम अड्डा मिल गया था और तक्षशिलावासी अपने शक्तिशाली भारतीय पडोसियो के विरुद्ध लडने के लिए यूनानियो के पक्ष मे मिल गये थे। स्वतन्त्र कबीलाई नगरो को एक एक करके हराना पडा, सैनिक सामग्री की दृष्टि से यूनानियो की श्रेष्ठता के बावजूद प्रत्येक लडाई म जबरदस्त मुकाबला हुआ। भारतीय अब भी युद्ध मे रथो का उपयोग करते थे, परन्तु मकदूनी अश्वारोहियो के २१ फुट लम्बे बल्लमो (सरिस्स) के सामने ये रथ निकम्मे साबित हुए। सीमा प्रदेश पर सिकन्दर के हमले के बाद लडाई के मैदान म रथ का इस्तेमाल बन्द हो गया बाद म कभी-कदा किसी उच्चाधिकारी की पद-प्रतिष्ठा व्यक्त करने के लिए ही रथ का इस्तेमाल हुआ है। यूनानी सैनिक काँसे का कवच पहनते थ, धातु की सापेक्ष कमी के कारण भारतीयो को एक ढाल चमडे के उरस्त्राण और सम्भवत , धातु के शिरस्त्राण के भरोसे ही लडना पडता था। भारतीय हाथी

किसी भी पैदल सेना को भेद सकता था, बशर्ते कि उसका ठीक से संचालन हो। यह शर्त अनिवार्य थी, क्योंकि घायल हाथी भगदड़ में उतनी ही आसानी से अपने पक्ष के आदमियों को कुचल सकता है, जितनी आसानी से शत्रु-पक्ष के। साथ ही, धावा बोलनेवाला हाथी जब तक शत्रुसेना में न घुस, तब तक उसके लिए अश्वारोहियों, धनुर्धरों और पदातियों का रक्षावरण जरूरी होता था। जिस एक चीज में भारतीय निश्चय ही श्रेष्ठ थे, वह थी उनका आत्मरक्षक हथियार धनुष, जिससे छोड़ा गया अचूक बाण ढाल व कवच को भेदकर यूनानी सैनिक के प्राण ले सकता था। सिकन्दर के शरीर में सबसे खतरनाक घाव ऐसे ही एक ही एक बाण से हुआ था, जो समीप से छोड़ा गया था, कवच को भेदकर उसकी एक पसली में घुस गया था और बड़ा कष्टदायी और लगभग प्राणघातक सिद्ध हुआ। भारतीय कबीले हमलावर के विरुद्ध ता एकजूट नहीं हुए, परन्तु लड़ाई का उन्हें स्वाभाविक शौक था। वे क्षत्रिय भी इनके सहायक थे जो अब वेतन पर दूसरे नगरों में चाकरी करने लगे थे। अन्त में सिकन्दर ने प्रतिरक्षा का अपना वचन तोड़ दिया ये पेशेवर टुकड़ियाँ एक पराजय के बाद जब सैनिक सम्मान के साथ लौट रही थी, तो सिकन्दर ने उन पर अचानक हमला बोल दिया और सब आदमियों का सफाया कर डाला। इस वचन भंग के लिए उसके जीवनीकारों ने उसे कभी माफ नहीं किया।

सिन्धु-समूह की दूसरी नदी, आधुनिक झेलम (यूनानियों की हिदास्प), उन पुरुओं के प्राचीन प्रदेश को घेरती थी जो वैदिक काल से उस क्षेत्र में बसे हुए थे। यहां के राजा ने, जिसे हमलावर उसके कबीलाई नाम पोरस से जानते थे, यूनानियों के विरुद्ध इतनी बड़ी सेना मैदान में उतारी कि उन्हें अपने भारतीय अभियान में पहले कभी देखने को नहीं मिली थी। सिकन्दर ने एक चाल चलकर नदी पार की और पुरु-कुलीन रथों पर चढ़कर उसका रास्ता रोकने दौड़े तो उसके अश्वारोहियों के एक ही तेज धावे ने उनका सफाया कर डाला। इसके बाद राजा पुरु के साथ मुख्य भिड़न्त हुई और पूरे दिन भयंकर युद्ध हुआ, जिसमें पुरु जनों की कत्तल उड़ायी गयी और इस संघर्ष में काफी कमजोर साबित हुए उस बलशाली भारतीय राजा ने बुरी तरह घायल होने पर, बड़ी शान के साथ आत्मसमर्पण किया। प्लुटार्क ने इस मुठभेड़ के प्रभावों का बखूबी वर्णन किया है

'पर इस मुठभेड़ ने मक्दूनिया के साहस को निस्तेज कर डाला और भारत में आगे की उनकी प्रगति को रोक दिया। क्योंकि उन्होंने देख लिया था कि बीस हजार पदातियों और दो हजार अश्वारोहियों की शत्रु सेना को ही हराने में उन्हें कितनी कठिनाई हुई है। सिकन्दर गंगा पार करने की योजना बना रहा था, पर उसकी सेना इस योजना का विरोध कर रही थी

तो उसके कुछ कारण थे उसके सैनिकों को बताया गया था कि गंगा नदी दो कोस चौडी और सौ पुरसा गहरी है, कि नदी के परे बहुत-सारे शत्रु है। उन्हे बताया गया था कि गंगारिदना और प्रेसियनो (प्राच्य पूर्वीय) का राजा ८०,००० घोडा, २,००,००० पदातियों, ८००० युद्ध रथो और ६००० लडाकू हाथियो की सेना के साथ उनकी प्रतीक्षा कर रहा है। यह उन्हें सिर्फ डराने के लिए फैलायी गयी झूठी अफवाह नही थी। क्योंकि सन्द्रकोत्तस् (चन्द्रगुप्त मौर्य) ने, जिसने कुछ समय बाद ही इस प्रदेश पर अपना शासन स्थापित किया था, सिल्यूकस् (सिकन्दर का सेनापति, जिसने उसकी मृत्यु के बाद यूनानी साम्राज्य के पूर्वी भाग का शासन सँभाला था) को एक ही बार म ५०० हाथी भेंट किये थे और ६,००,००० आदमियो की सेना से सारे भारत पर अपना प्रभुत्व स्थापित किया था।"

इस विवरण मे गगा की गहराई तो अतिशयोक्तिपूर्ण है, परन्तु मानसून म जब बाढ आती है तो गगा मीलो तक फैल जाती है। चूकि उस समय गगा और यमुना पूर्वी उपत्यका मे भारी यातायात की प्रमुख वाहिकाएँ थी और इन पर एक प्रसरणशील एव शक्तिशाली साम्राज्य का नियन्त्रण था, इसलिए इन नदियो की रक्षा का प्रबन्ध, कबीलाई प्रतिद्वन्द्विता मे उलझे हुए पजाब की नदियो की अपेक्षा, कही बेहतर था। चाहे कितना भी महत्त्वाकाक्षी क्यो न हो, पर एक बुद्धिमान सेनापति के लिए, जिसके बागी सैनिको का लडाई से जी भर गया हो, पुरु के साथ हुआ युद्ध एक अन्तिम कडवा सबक था। सिकन्दर ने सिन्धु के पूर्व म भारतीय सीमा म एक नया प्रान्त बनवाया और उसका शासन भार पुरु को सौंपा। इसके बाद हिमालय के देवदार का एक बेडा बनाकर सिन्धु म छोडा गया और यूनानी सेना विस्मृत सिन्धु सभ्यता के प्राचीन व्यापारी-मार्ग से वापस लौटने लगी। इस समूचे जल थल मार्ग मे कबीलाई सेनाओ से लडाइयाँ हुईं और कबीलाई दुर्गो को नष्ट करना पडा, जिसमे काफी रक्तपात हुआ। तदनन्तर उस हताश विजेता ने अपनी थकी हुई सेना को ईरान से बेबीलोन तक के प्राणघातक समुद्र तटीय मार्ग से आगे बढाया परन्तु इस रेगिस्तानी रास्ते म उसकी लगभग आधी सेना नष्ट हो गयी। अन्त म, बेबीलोन म, अत्यधिक मदिरापान और मलेरिया ने इतिहास के इस एक सर्वाधिक विलक्षण सैनिक जीवन का अन्त कर दिया, परन्तु सिकन्दर धूमकेतु-जैसे अपने अल्प जीवन म ही लोककथाओ और आख्यानो का अमर नायक बन गया था।

इस आक्रमण को, जो इतना अल्पकालिक था कि इसे छापे के अलावा और कुछ नही कहा जा सकता, भारतीय परम्परा मे तनिक भी कोई महत्त्व नही दिया गया, यद्यपि एक खास विचारधारा के कुछ विदेशी इतिहासकार आज भी इसे भारतीय इतिहास की सबसे बडी घटना के रूप म प्रस्तुत करते हैं। इस घटना का

एक अप्रत्याशित और अविलम्ब परिणाम हुआ मौर्यों की सारे देश पर तेजी से विजय हो सकी। मगध की सेना को पश्चिमी पंजाब पर अधिकार करने के लिए प्रत्येक छोटे-मोटे जनपद के अदम्य कबीले से जबरदस्त युद्ध करने के कठिन कार्य से छुटकारा मिल गया। इस जटिल बाधा को मकदूनी हमले ने और यूनानियों की एक प्रथा—अधिक से-अधिक युद्धबंदियों को दास बनाकर, चाहे बेचने के लिए अथवा चाहे बड़ी सैनिक-सेवा के लिए, ले जाने की प्रथा—ने बहुत हद तक नष्ट कर दिया था। हमलावरों ने पश्चिमी पंजाब के मवेशियों को न केवल लूटा था, बल्कि उन्हें अपना आहार भी बनाया था, इसलिए हमले के बाद इस क्षति के कारण कबीलाई और पशुचारी जीवन कठिन हो गया। सिकंदर की वापसी के कोई पांच साल बाद ही पुरु को पदच्युत करके भुला दिया गया, साथ ही, वैदिक पुरु कबीला भी इतिहास से विलुप्त हो गया। चंद्रगुप्त मौर्य ने तक्षशिला-सहित पूरे पंजाब पर अधिकार कर लिया, अफगानिस्तान के भीतर तक का गंधार का शेष भाग उसने ३०५ ई० पू० के आसपास थोड़ी और लड़ाई लड़कर सिल्यूकस् निकेतर से छीन लिया। जानकारी मिलती है कि सिल्यूकस् और विजयी चंद्रगुप्त मौर्य के बीच वैवाहिक सम्बंध स्थापित हुआ था, इसलिए, प्लुटार्क की सूचना के अनुसार, ५०० हाथी भेंट किये गये थे। सिल्यूकस को अपने उन भूतपूर्व सहयोगी-सेनापतियों से युद्ध करने की छूट थी जिन्होंने सिकंदर के विजित साम्राज्य को आपस में बांट लिया था, परन्तु इसके बाद उसे भारत को अलग थलग करके छोड़ देना पड़ा। भारत के बारे में जिन यूनानी विवरणों का यहां बीच-बीच में उल्लेख हुआ है, वे अधिकतर पाटलिपुत्र (पटना) की राजसभा में सिल्यूकस के राजदूत मेगास्थनीज की सूचनाओं पर आधारित हैं। मेगास्थनीज की मूल कृति नष्ट हो गयी है, परन्तु उसके विवरण के कुछ अंश दूसरे लेखकों की पुस्तकों में आज भी देखने को मिलते हैं। बताया जाता है कि सिल्यूकस् की एक पुत्री का ब्याह चंद्रगुप्त के पुत्र बिंदुसार के साथ हुआ था। यह कोई असम्भव बात नहीं है यद्यपि दो आपत्तियां उठायी गयी हैं—यूनानी विवाह के नियम और भारतीय जातिप्रथा। यूनान के सीमा प्रदेश में रहनेवाले ये मकदूनियावासी निश्चय ही उजड्ड लोग थे और अथेंस-जैसे नगर राज्यों में प्रचलित आम यूनानी कानून की कोई परवाह नहीं करते थे, दो ईरानी राजकुमारियों से विवाह करके सिकंदर ने नया आदर्श प्रस्तुत किया था। मगध के राजा जाति नियमों को वैसे ही विशेष महत्त्व नहीं देते थे मौर्य तो आदिवासी मूल अथवा मिश्रित वंश के थे, यद्यपि उनका आर्यीकरण हो चुका था। मौर्य (पालि मोरिय) नाम मोर टोटम का सूचक है, यह वैदिक-आर्य नाम नहीं हो सकता। असोक की प्रथम रानी सांची (भिलसा) के समीप के एक व्यापारी की पुत्री थी। (वैश्य पुष्यगुप्त जिसने कुछ समय के लिए गिरनार का शासन संभाला था, असोक का 'राष्ट्रिय'

था, [देखए टिप्पणी पृष्ठ १८५] यहाँ इस 'राष्ट्रिय' शब्द का अथ है 'साला', न वि 'राष्ट्र-कर वसूल करनेवाला अधिकारी', जैसाकि अयत्र माना गया है।) यह भी सम्भव है कि असोक की कोई विमाता यूनानी या ईरानी-यूनानी रही हो, परतु इस बात की कोई सम्भावना नही कि उसकी माँ एक यवनी थी।

चद्रगुप्त और बाद मे उसके पुत्र बिदुसार की सेनाओ ने, जहाँ तक भूभाग पहुँचने लायक था, सारे भारत को पादाक्रात कर डाला। जान पडता है कि कर्णाटक के पठार के छोर पर दुग व वायनाड के जगलो ने ही अत म उह आगे बढने से रोका। दक्षिणापथ के व्यापार के बावजूद दक्षिणी प्रायद्वीप का अभी बहुत थोडा विकास हुआ था। मौय आधिपत्य के बाद भी ब्रह्मगिरि (कर्णाटक) मे प्रागैतिहासिक महापापाण न केवल खडे किये जाते रहे, अपितु उनका आकार-प्रकार भी बढ गया, जिसका यही अथ हो सकता है कि, लोहा उपलब्ध होने पर भी, स्थानीय कबीलो न किसानी जीवन को तुरत स्वीकार नही किया। केरल की टोपी-नुमा (टोपी-कल) पापाण समाधियाँ (डोलमेन) कणाटक के महापापाणो से कुछ बाद की है, इसलिए ठेठ दक्षिण म मौर्यों के लिए जीतने योग्य महत्त्व का कुछ भी नही था। प्रायद्वीप का समुद्री चक्कर पहले ही लग चुका था, सोपारा (सम्भवत बाइबिल का ओफिर) और भडौच (भरुकच्छ, यूनानी बेरीगाजा) के बन्दरगाह और उनका समुद्रपार का मूल्यवान व्यापार मगध के अधिकार म था। इसी कारण पटना एक अतर्राष्ट्रीय बदरगाह (पत्तन) बन गया था। ताम्र-खनिज के उत्खनन का बिहार के दक्षिण पूव म खूब विकास हुआ, ताम्र-सूचक तामलुक (ताम्रलिप्ति) बदरगाह से इस धातु का व्यापार होता था। निस्स देह, बर्मा और इडोनेशियाई द्वीपो से भी समुद्री व्यापार होता था, परतु किस सीमा तक होता था, यह बताना कठिन है। मगध के व्यापार मे चीन का रेशमी कपडा (और बल्ख का लोमचम) शामिल था, जो स्थलमाग से आता था, इसी प्रकार, भूमध्य सागर के मूग की, जिसका सिकदरिया से निर्यात होता था, यहा बडी माँग थी। असम से चादी निकालना पहले ही शुरू हो गया था, क्योंकि सिक्को के लिए चादी की माँग बहुत बढ जाने के कारण पश्चिम से आयात की जानेवाली यह धातु अपूरी पडती थी। दूसरी ओर, बगाल के केवल उन्ही थोडे पट्टो को साफ करके खेती-योग्य बनाया गया था जहाँ नदी माग से पहुँचना सम्भव था। लगभग २७० ई० पू० मे चद्रगुप्त के पौत्र असोक न एक सवनाशी युद्ध करके उडीसा (कलिंग) को जीता, तो यह प्रदेश अभी-अभी विजय के योग्य हुआ था, यह तब तक एक राज्य मे भी विकसित नही हुआ था।

यह निश्चय ही एक पचमेल साम्राज्य था इसम पापाण-युग के बबर लोग बसते थे, तो दूसरी ओर ऐस भी लोग थे जिन्होंने अरस्तू के मूल प्रवचना को सुना या समझा था। शासन की सुविधा के लिए कम-से-कम दो उप राजधानियाँ

बनायी गयी थी—तक्षशिला और उज्जैन, जहाँ आमतौर पर राजकुमार शासन चलाते थे। पता चलता है कि असोक अपने पिता बिन्दुसार के समय मे जब तक्षशिला का राज प्रतिनिधि था तो उसने वहाँ एक जन विद्रोह का दमन किया था। सस्कृत का महान् वयाकरण और भाषा विज्ञान के क्षेत्र का एक अद्वितीय पण्डित पाणिनि उसी प्रदेश मे पैदा हुआ था, परन्तु एक पारम्परिक सास्कृतिक केन्द्र क रूप मे उस प्रदेश की जो प्रतिष्ठा थी वह शीघ्र ही समाप्त हो गयी। तक्षशिला के अधिक महत्त्वाकाक्षी पण्डित, जसा कि स्वाभाविक था, राजधानी पटना पहुँच जाते थे। कुछ समय के लिए व्यापार को भी क्षति पहुँची, यद्यपि इस मामले में तक्षशिला का गौरवपूण काल आगे आनेवाला था—कुषाणो के शासन मे। सबसे अधिक लाभ दक्षिणापथ से हो रहा था, वहाँ सोना और लोहा प्रचुर मात्रा में मौजूद था, यद्यपि चाँदी और ताँबे की कमी थी। यहाँ सेनाओ से भी बहुत पहले पहुँचे हुए व्यापारियो और भिक्षुओ ने वस्तु विनिमय तथा अछूती भूमि की खती के पहले बडे विकास को बढावा देना शुरू कर दिया था। कार्ले की विशाल चैत्य-गुफा मे लकडी के जो अवशेष मिले हैं उनका समय, रेडियो-कार्बन विधि स, २८० ई० पू० निर्धारित हुआ है, जब कि यहाँ के विहार के आरम्भिक कक्ष, जो अब ढह गये है, निश्चय ही इसके सौ साल पहले पहाड को खोदकर बनाये गय होंगे। इस भिक्षु विहार के समीप ही धेनुकाकट नामक देहात मे बौद्ध-यूनानी व्यापारियो की बस्ती थी। असोक के धर्मदूतो मे अफगानिस्तान के परे का धम्मरखित नाम का एक यूनानी भी था। ये इक्के-दुक्के उदाहरण नहीं हैं, यह बात अनेक बौद्ध विहारो मे खोदे गये बहुत-सारे स्फिक्सो (नरसिंहो) से सिद्ध हो जाती है सबसे बढिया उदाहरण है,कार्ले के एक स्तम्भ पर स्थापित स्फिक्स, जो धेनुकाकट के एक यूनानी की भेंट है और स्पष्टत सिकन्दरिया से लायी गयी किसी लघुप्रतिमा अथवा चित्र की अनुकृति है। आगे ईसा पूव दूसरी सदी के आरम्भ काल के एक यूनानी आक्रमणकारी मिनान्दर ने इस निरन्तरता को कायम रखा। वह यद्यपि सिकन्दरिया मे पैदा हुआ था, उसने बौद्ध धम प्रचारकों को प्रोत्साहन दिया और अपने सिक्को मे अपने-आपको 'धम्मक' और 'दिकओस' घोषित किया, पालि और यूनानी के इन दोनो ही शब्दो का अथ है "यायप्रिय'। एक परवर्ती पालि ग्र थ मिलिन्द पञ्ह (राजा मिनान्दर के प्रश्न) ने तो उसे अमर ही बना दिया है, इसमे बौद्ध सिद्धान्त को प्रश्नोत्तर के रूप मे काफी बुद्धिमानी से प्रस्तुत किया गया है। मिनान्दर का भारतीय नाम मिलिन्द था। इसा की दूसरी सदी के धेनुकाकट के एक चिकित्सक का नाम भी मिलिन्द ही था, इस व्यक्ति ने भी कार्ले मे एक स्तम्भ स्थापित कराया था। आज भी भारतीय शिशुओ को कही कही यह नाम दिया जाता है। इससे यूनानी और भारतीय सस्कृतियो के सम्मिश्रण की समस्या का समाधान हो जाना चाहिए।

ईसा पूव तीसरी सदी के आरम्भ-काल तक समूचे भारत की समीचीन सीमाओ तक विजयप्राप्ति और दूर-दूर तक संस्कृति के व्यापन का काय पूरा हो चुका था। अब हमे अधिक गहराई से राजतन्त्र के उन कठोर सिद्धान्तो का अध्ययन करना है जिनका इस लक्ष्य की प्राप्ति के लिए योजनाबद्ध रूप से इस्तेमाल किया गया था।

६२ मगधीय राजतन्त्र

गगा की घाटी के राजाओ ने ईसा पूव छठी सदी के धर्मोपदेशको की बातें भले ही श्रद्धा और सहानुभूति से सुनी हो, किन्तु इससे अजातशत्रु-जैसे राजपुत्र को अपने ही पिता की हत्या करने मे कोई अडचन नही हुई। इसी प्रकार, चक्रवर्तिन् को शासन के बारे म यह हितकारी परामश, कि उसे सबको रोजगार देना चाहिए, किसान के लिए मवेशी तथा बीज और व्यापारी के लिए धन उपलब्ध कराना चाहिए, ईसा पूव पाँचवी-चौथी सदी के विकासशील मगधीय राज्य के वास्तविक व्यवहार से कोसो दूर था। यहाँ उस पाठ्य-पुस्तक का विश्लेषण करना आवश्यक है जिस पर यह राजकीय नीति आधारित थी। आथर बैरीडेल कीथ ने इस पुस्तक के बारे मे लिखा है "यदि अफलातून के गणतन्त्र और अरस्तू के राजनीति ग्रन्थ के मुकाबले म, अथवा अथेन्स के सविधान से सम्बन्धित पुस्तक के, जिसे पहले जैनोफेन की कृति समझा गया था, लेखक की सहजबुद्धि और व्यावहारिक समझदारी के भी मुकाबले मे, भारत की यही पुस्तक उसकी सबसे बडी उपलब्धि है, तो यह सचमुच बडी शोचनीय स्थिति होगी।" यह कुछ मिथ्याभिमानी एव अप्रासगिक कथन है। अरस्तू के शाही शिष्य ने स्तगिरा-निवासी अपने विद्वान् आचाय के राजनैतिक विचार अमल मे नही लाये थे। अथेन्स का जनतन्त्र, इसके सविधान की समस्त तथाकथित व्यावहारिक बुद्धिमानी के बावजूद, अल्पावधि मे ही टूट गया, तो इसके लिए सवथा जिम्मेदार थे अफलातून के ही घनिष्ठतम मित्र। ये थे निकियस, अल्किबियदेस और क्रितियस्-जैसे कई सारे कुलीन जो सुकरात के शिष्यो एव प्रशसको के रूप मे सवाद (Dialogues) म बार-बार दिखायी पडते है, परन्तु जिन्होने सुकरात के आदश गणतन्त्र की स्थापना के लिए तनिक भी प्रयास नही किया। इसके विपरीत, जिस भारतीय राज्य की हमने जानकारी दी है, वह अल्प और आदिम शुरुआत से, बिना किसी रुकावट के अपनी अभिप्रेत पूर्णावस्था मे पहुँचा। ये यूनानी कृतियाँ अध्ययन के लिए तो उत्तम रही, पर भारतीय कृति, अपने समय और प्रदेश म, तुलना मे बहुत अधिक व्यावहारिक सिद्ध हुई।

राजतन्त्र और इसके सचालन के बारे मे मुख्य स्रोत-सामग्री है अथशास्त्र—कई सदियो तक पूणत लुप्त रहने के बाद १९०५ मे पुन खोजा गया एक संस्कृत ग्रन्थ। इसका लेखक है चाणक्य या कौटल्य नामक एक ब्राह्मण, जो ईसा पूव

चौथी सदी के अंतिम समय में चन्द्रगुप्त मौर्य का मंत्री था। परम्परानुसार, कौटल्य की शिक्षा भी तक्षशिला में ही हुई थी। उसे प्रसिद्धि मिली कालान्तर की उस दंतकथा और रम्याख्यान के कारण जिसमें उसे चन्द्रगुप्त को दृढतापूर्वक मगध के सिंहासन पर बिठानेवाले एक कुचक्रकारी उग्र-स्वभाव आचार्य के रूप में चित्रित किया गया है। ईसा की चौथी सदी के अवसान-काल में रचित विशाख दत्त के संस्कृत नाटक मुद्राराक्षस का कथानक स्पष्टतः काल्पनिक है और इसमें दी गयी जानकारी भी असम्भाव्य है, इसमें बताया गया है कि नन्दराजा की हत्या के बाद उसके श्रेष्ठ मंत्रियों को वश में करके उन्हें चन्द्रगुप्त मौर्य के नाटक के एक असामान्य भीरु पात्र के, नये शासन का समर्थक बनाया गया। चाणक्य के ग्रंथ में राज्य का जो चित्र खींचा गया है वह किसी भी दूसरे काल की ज्ञात परिस्थितियों से इतना भिन्न है कि अर्थशास्त्र की प्रामाणिकता पर ही सन्देह किया जाने लगा था। यद्यपि काफी वाद विवाद के बाद अब ये सन्देह दूर हो गये हैं, फिर भी दो विशेष बातों पर ध्यान देना आवश्यक है। इस ग्रंथ में लेखक ने मौर्य साम्राज्य की संचालन प्रणाली की जानकारी नहीं दी है, इसमें राजतन्त्र के सिद्धान्तों का विवरण है। "यह ग्रन्थ, पूर्वाचार्यों की राजतन्त्र विषयक विविध कृतियों को देखने के बाद, समस्त पृथ्वी पर प्रभुत्व स्थापित करने और इस पर शासन करने के उद्देश्य से रचा गया है।"[1] दूसरे, मूल ग्रन्थ का काफी अंश—पंचमांश से चतुर्थांश तक—नष्ट हो गया है। पूरा कोई प्रकरण गायब नहीं है, परन्तु प्रतिलिपियां तैयार करते समय प्रत्येक अधिकरण (खण्ड) में छोटे छोटे अंश छूट गये हैं। कालान्तर में राज्य और सेना की स्थिति में इतना अधिक परिवर्तन हुआ कि इस ग्रन्थ में शासन प्रणाली तथा सैनिक व्यवस्था के बारे में दी गयी अनेक हिदायतों की कोई उपयोगिता नहीं रह गयी थी। यहां तक कि, अनेक पारिभाषिक शब्दों का अर्थ ही समझ में न आता था। सैनिक संगठन और रणनीति से सम्बन्धित प्रकरणों को सबसे अधिक क्षति पहुंची है। मगध की विशाल स्थायी सेना जिसमें परिचरों, सैनिकों और अधिकारियों को नियमित रूप से नकद वेतन दिया जाता था ईसा पूर्व दूसरी सदी के बाद छिन्न भिन्न हो गयी। कालान्तर की सामरिक टुकड़ियां नितान्त भिन्न प्रकार की थीं।

अर्थशास्त्र का अर्थ है 'आर्थिक लाभ का शास्त्र'—व्यक्ति के नहीं, एक विशेष प्रकार के राज्य के आर्थिक लाभ का शास्त्र। लक्ष्य सदा स्फटिक की तरह साफ था। इस लक्ष्य प्राप्ति के लिए प्रयुक्त साधनों का औचित्य सिद्ध करने की कोई आवश्यकता नहीं थी। नैतिकता अथवा परोपकारिता का तनिक भी प्रदर्शन

---

१ पृथिव्या लाभे पालने च यावन्त्यर्थशास्त्राणि पूर्वाचार्यैः प्रस्थापितानि प्रायशस्तानि संहृत्यैकमिदमर्थशास्त्रं कृतम्।—अर्थशास्त्र १ १ १

कार्यों का उच्चायुक्त'। असोक के समय मे इस पद का सही अर्थ था—'सम-दृष्टि का उच्चायुक्त'। समदृष्टि, संहितावद्ध कानून व सामान्य कानून के पर, एक ऐसा सिद्धान्त है जिस पर कानून और न्याय दोनों ही आधारित माने जाते हैं। धम्म' शब्द का आरम्भिक अर्थ भी ठीक यही था और इसलिए मिनान्दर द्वारा 'धम्मक' के लिए प्रयुक्त यूनानी शब्द 'दिकाइओ' बिल्कुल सही था। इन नये महामात्यों का एक काम यह था कि, कानून को माननेवाले सभी समुदायों एवं सम्प्रदायों की शिकायतों की जाँच करें और उन्हें न्याय दिलायें। साथ ही, ये महामात्य ऐसे सभी समुदायों एवं सम्प्रदायों के मतों और सिद्धान्तों की भी जाँच-पड़ताल करते थे। राजा जब दौरे पर निकलता तो वह स्वयं भी यह सब देखता था। आदिम समूह-कानून को आदिम समूह धर्म से पृथक नहीं किया जा सकता। अर्थशास्त्र के जनपद निवासी, विशेषतः ग्रामवासी, निश्चय ही आदिम अवस्था में थे। कृषि से सम्बंधित कोई भी कार्य—हल जोतने से लेकर अन्त मे ओसाई तक—शुरू करने के पहले अनुष्ठान किये जाते थे (आज भी किये जाते हैं) और बहुत-सी प्रथाएँ अन्न संग्रहक समाज की विरासत थी। अतः समस्या थी—इन संकीर्ण और कभी-कभी परस्पर विरोधी विश्वासों को एक अन्न-उत्पादक बृहत्तर समाज में किस प्रकार समायोजित किया जाये। बौद्धधर्म का लक्ष्य भी यही था, परन्तु उसने यज्ञकर्म तथा हर प्रकार की आनुष्ठानिक बलि की निन्दा की है जब कि अर्थशास्त्र ने यज्ञ की उपेक्षा की है और जनपद की विपदा—चाहे सर्पों की, चाहे मूषकों की या महामारी की—से रक्षा करने के लिए जादू टोने का प्रयोग करने की सलाह दी है।

असोक ने सभी प्राणियों के वध पर प्रतिबंध नहीं लगाया, केवल कुछ विशिष्ट पशुओं और पक्षियों का वध ही वर्जित कर दिया था, जिसका कारण अज्ञात है पर सम्भव है कि टोटममूलक रहा हो। गाय-बैल तथा वृषभ आरक्षित नहीं थे, पर सड़क (साँड) वृषभ का वध नहीं होता था। सड़क को जहाँ चाह चरने के लिए खुला छोड़ दिया जाता (जैसा कि आज भी होता है), ताकि वह अच्छी नस्ल पैदा करे, यद्यपि उसे पवित्र माना जाता था। असोक के समय में अभी गोमांस, दूसरे किस्म के मांस की भाँति ही, खुले बाजार में और चौरस्तों पर बेचा जाता था। सम्राट् ने अपने महल में निरामिष भोजन का एक आदर्श स्थापित किया और राजा की पाकशाला से मांस लगभग गायब हो गया। राज्यादेश द्वारा यज्ञ-बलि पर रोक लगा दी गयी और ऐसे कुछ समाजों (उत्सव, मेला या गोष्ठी) पर भी जिनमें अत्यधिक मदिरापान और उन्मुक्त भोग विलास के साथ-साथ अपराध तथा दूसरे निन्दनीय कार्य भी होते थे। परन्तु यहाँ भी सम्राट् ने स्वीकार किया कि कुछ समाज अच्छे होते हैं, इसलिए आवश्यक हैं। पहले बताया जा चुका है कि ऐसा एक समाज—वसन्त का होली उत्सव—आज भी मनाया

जाता है, पर इसके अश्लीलतम लक्षण कानून व जनमत के कारण फीके पड गये हैं। वन्य पशुओ को घेरकर मारने के उद्देश्य से अथवा भूमि साफ करने के लिए जगलो को जलाना सवथा वर्जित कर दिया गया था। यह कोई बौद्ध सनक नही थी, बल्कि बस्तियो की रक्षा के लिए और प्राकृतिक सम्पदा को सुरक्षित रखने के लिए यह निषेध परमावश्यक था। ब्राह्मण धम के ग्रन्थ महाभारत के एक परवर्ती क्षेपक म भी यही निषेध मरणासन्न भीष्म के शब्दो मे व्यक्त हुआ है—जगलो को जलाना महापाप है। इसी महाकाव्य के प्रतापी पाण्डव वीरो ने भगवान् कृष्ण की सहायता से इन्द्रप्रस्थ (दिल्ली) का खाण्डववन जलाकर साफ किया था, इसलिए इस प्रसग म भीष्म का यह उपदेश वडा बेमेल जान पडता है। इसका वास्तविक अथ यह है कि प्राचीन वदिक आय जीवन पद्धति पूण रूप मे नष्ट हो चुकी थी, समाज अन्न सकलन की अवस्था को पार करके अब पूण रूप से अन्न-उत्पादन की अवस्था मे पहुँच चुका था, इसलिए पशुचारी जीवन की कठोर प्रथाओ की अब कोई उपयोगिता नही थी। धम महामात्यो को विशेष आदेश था कि वह कारागार म पडे हुए अपराधियो की खैरियत की देखभाल करे। बहुत से बन्दी, जिन्हे पूरी सजा भुगतने के बाद भी कारावास मे रखा गया था, मुक्त कर दिये गये। जिन बन्दियो के जाति कुटुम्बवाले निराश्रित थ, उन्हे मदद पहुँचाने का नये आयुक्तो (रज्जुको) को आदेश दिया गया। कारागार म पडे हुए जिन बन्दियो को मृत्युदण्ड सुनाया गया हो उन्हे अपने जाति-कुटुम्ब वालो से मिलने के लिए तीन दिन की मुहलत दी जाती थी, पर प्राणदण्ड की व्यवस्था को खत्म नही किया गया था।

अशोक की राजाज्ञाएँ राजा की निरकुशता पर पहली बार प्रतिबन्ध लगाती हैं, ये पहली बार नागरिको को स्वत्वाधिकार प्रदान करती हैं। यह इसीसे प्रमाणित है कि राज्याधिकारियो को यह आदेश था कि वह इन राजाज्ञाओ को साल मे कम-से-कम तीन बार विशाल जनसमूह के सामने पढें और इन्हे सावधानी स समझायें। अब सक्षेप मे विचारणीय प्रश्न है इस असाधारण परिवतन की क्या आवश्यकता पडी ?

अशोक का सुधार-काय इस तथ्य का एक बढिया उदाहरण है कि मात्रा परिवतन के साथ-साथ अन्न मे गुण परिवतन भी होता है। गहस्थो, कृषको तथा कारीगरो की तादाद मे और जनपदो के विस्तार म इतनी अधिक वद्धि हो गयी थी कि भू राजस्व का नियोजन करनेवाला रज्जुक लाखो इन्सानो पर उसी प्रकार पूर्णाधिकार से शासन करने लगा था, जस कि अगरेजो के जमाने म जिले का कलक्टर करता था। जनपदो की सीमाओ मे अब अधिक अन्तर नही रह गया था, न ही व्यापार मार्ग अब जगलो से गुजरनेवाली चन्द सँकरी पगडण्डियाँ मात्र थे। आटविक पहले से कम रह गये थे और अब उनस कोई बडा खतरा नही था,

मिफ उपद्रव ही मचाते थे। असोक ने उनके पास भी धम्मदूत भेजे थे। अनेक साहसी व्यक्तियो ने जगलो मे जाकर वहा भूखण्ड साफ किये थे और उन पर खेती शुरू कर दी थी, ऐसे भूखण्डो का समावेश न राष्ट्र-भूमि मे किया जा सकता था, न ही सीता भूमि मे। मगध की शक्तिशाली सेना अब अनावश्यक होती जा रही थी और उसे पहले के स्तर पर बनाये रखना अत्यत खर्चीला काम था। असोक ने स्पष्ट ही कहा है कि 'धर्मानुशासन' लागू होने के बाद से सेना का इस्तेमाल केवल क्वायद और प्रदशन के लिए होता है।

देश नितान्त भिन्न सरचनावाले तीन प्रमुख भागो मे बँटा हुआ था साम्राज्य का पश्चिमी प्रदेश तथा पजाब बाहरी आक्रमण के लिए खुला था, इसलिए वहाँ एक या अधिक स्थानीय सेनाध्यक्षो के मातहत सजग सेना रखना जरूरी था। स्थानीय सेनाध्यक्ष को यह प्रलोभन हो सकता था कि वह स्वय को राजा घोषित कर दे, अथवा यूनानी, शक और दूसरे मध्य एशियाई उसे भगा भी दे सकते थे। असोक के लगभग पचास साल बाद ये दोनो प्रकार की घटनाएँ घटित हुइ। राज्य के दूसरे भाग, गागेय प्रदेश मे, तब तक सेना की जरूरत न थी जब तक पजाब मे शत्रु जमा न हुए हो। यह प्रदेश अब भी काफी सम्पन्न और समद्ध था। लेकिन धातुओ पर राज्य का एकाधिकार धीरे धीरे खत्म हो रहा था। बिहार मे ताबे की खानें जल-स्तर तक पहुँच चुकी थी, पर पम्प नही थे। लोहे की माँग इतनी अधिक बढ गयी थी कि मगध से उसकी पूर्ति सम्भव नही थी। मगधीय आक्रमण के काफी पहले, उत्तर के निजी उद्यमियो ने, दक्खन में लोहे के नये स्रोतो की खोज करके कुछ हद तक उनका विकास किया था (जसाकि बावरी जातक से पता चलता है)। सिकन्दर के सौ साल अथवा इससे भी पहले भारतीय इस्पात से बननेवाले सर्वोत्तम खड्ग हखामनि दरबार तक मे पहुँचते थे। धातुकर्म के इस श्रेष्ठ उत्पादन की निरन्तर बढती माँग को सर्वोत्तम कोटि के खनिजा के छोटे छोटे भण्डारो मे निकालकर ही पूरा किया जा सकता था। ऐसे खनिज भण्डार आन्ध्र व कर्णाटक के जगलो मे बिखरे हुए थे, परन्तु इन क्षेत्रो मे खनिजो की खोज करनेवालो पर अपना कठोर अनुशासन-तन्त्र स्थापित करना मगध के लिए बडा व्ययसाध्य था। राज्य का यह तीसरा भाग, दक्खन, उसी प्रकार आबाद करना सम्भव नही था जसे कि मगधीय सीता-क्षेत्र, क्योंकि यहाँ बढिया मिट्टीवाले भूखण्ड दूर दूर बिखरे हुए थे और यहाँ की मिट्टी मगधीय मिट्टी से एकदम भिन्न थी। मगधीय साम्राज्य के इस तीसरे भाग के भावी विकास का अर्थ था स्थानीय आबादी स्थानीय भाषाओ तथा स्थानीय राज्यो का नूतन विकास। असोक के समय म समस्त भारतभूमि का जो भाग उसके राज्य के अन्तगत नही था वहाँ किसी राजवशीय सत्ता का अस्तित्व नही था, वहाँ केवल वन्य अथवा अर्धवन्य कबीले ही थे। उसके शिलालेखो म राज्य की

पश्चिमी सीमा के परे के केवल यूनानी शासकों के नाम ही मिलते हैं, कलिंग के किसी राजा का भी उल्लेख नहीं है, यद्यपि सौ साल बाद ही हमें कलिंग के विजेता राजा खारवेल का नाम सुनने को मिलता है। अंतिम बात यह है कि, वन-कटाई का अर्थ था अधिकाधिक बाढ़ का आना और आय का घटते जाना, यहाँ तक कि मगध में भी, जहाँ पहले साफ की गयी भूमियाँ सर्वोत्तम थीं और शेष भूमियों में सिंचाई की व्यवस्था करना कठिन था। एक मौसम में भी विपदा आये—चाहे बाढ़ के कारण, चाहे महामारी की, चाहे वर्षा की कमी के कारण—तो बहुत बड़े क्षेत्र के राजस्व को पूर्ण क्षति पहुँचती थी, साथ ही, सहायता के कारण उतनी ही अधिक मात्रा में राजकोष पर अतिरिक्त भार पड़ता था। यह समस्या, अत्यधिक केंद्रीभूत प्रशासन की दूसरी हर समस्या की भाँति, यातायात के धीमे साधनों तथा लम्बी दूरियों के कारण अधिक जटिल हो जाती थी।

अशोक के सिक्कों को देखने से प्रकट होता है कि ये निष्कंप काल्पनिक नहीं हैं। चन्द्रगुप्त के बाद के चिह्नाहत मौर्य कार्षापण पूर्ववर्ती तौल के ही हैं, पर उनमें ताँबे की मात्रा अधिक है, उनकी बनावट अधिक अपरिष्कृत है और उनके तौल में इतनी अधिक न्यूनाधिकता है कि उन्हें निश्चय ही जल्दी-जल्दी में बनाया गया होगा। मुद्रा पर इस दबाव और मुद्रा की असंतुष्ट माँग के साथ-साथ सिक्कों की धातु में मिलावट (मुद्रा स्फीति) और उनके पार्श्व में आहत किये जानेवाले प्राचीन व्यापारी श्रेणियों के चिह्न भी गायब देखने को मिलते हैं। ऐसी स्थिति में नये व्यापारी पर नियन्त्रण रखना पहले से अधिक कठिन हो गया। दक्खन में तो कम सिक्कों से, चाँदी के हल्के सिक्कों से, यहाँ तक कि शीशे व जस्ते के प्रतीकात्मक सिक्कों से काम लिया जाने लगा था, इससे सूचित होता है कि व्यापार में महती वृद्धि हुई थी और व्यापारी कबीलाई लोगों के साथ वस्तुओं का आदान-प्रदान करके भारी मुनाफा कमा रहे थे। बताया जाता है कि मुद्रा का सर्वप्रथम अवमूल्यन स्वयं चाणक्य ने ही किया था, अनुश्रुति है कि उसने चाँदी की उतनी ही राशि से आठ गुना अधिक सिक्के बनवाये थे। पर राजकोष पर दबाव पड़ने पर अर्थशास्त्र ने दूसरे उपाय सुझाये हैं। आर्थिक कठिनाई में फँसा हुआ राजा लोगों की पूँजी पर, संचित माल, अनाज आदि पर विशेष कर लगा सकता था, पर एक बार, बार-बार नहीं। राज्य के सर्वव्यापी गुप्तचर, जनता को उत्साहित करने के उद्देश्य से, 'स्वेच्छा से' अपना अंशदान देते थे। नई पूजा-विधियाँ 'खोजी' जातीं, जैसे नाग-पूजा, भूतप्रेत पूजा आदि, इस प्रकार गुप्तचरों द्वारा फँसाये गये भोले-भाले लोग अपना अंशदान देते, जो चुपचाप राजकोष में पहुँच जाता। कौटिल्य जैसे ब्राह्मण-मन्त्री द्वारा सुझाया गया यह उपाय विचित्र जान पड़ता है, परन्तु तीसरी सदी तक अनेक ब्राह्मण आदिम तथा अवैदिक अंध-विश्वासों को तिरस्कार की दृष्टि से ही देखते थे। वैयाकरण पतंजलि प्रसंगवश

कहता है कि मौर्यों ने धनार्जन के लिए ऐसी पूजा विधियों का आविष्कार किया था। अन्त में, राजकीय ऋण और राजकीय कर्ज के स्थान पर अर्थशास्त्र व्यापारियों के विरुद्ध विशेष उपायों का सुझाव देता है। भलीभाँति वश करते हुए गुप्तचर धनी व्यापारी को शराब पिलाकर नशे में धुत करेंगे, उसे लूटेंगे, उस पर अपराध का झूठा आरोप लगायेंगे, अथवा उसे मार भी डालेंगे। तदनन्तर उस व्यापारी की मालमत्ता को जब्त करके राजकोष में जमा कर दिया जायगा। गुप्तचरों को चाहे जितनी सावधानी से चुना जाता हो, यह स्पष्ट है कि इन घातक उपायों ने मानव-चरित्र को इतना अधिक प्रभावित किया होगा कि लोग अपने को असुरक्षित समझने लगे होंगे।

अशोक के सार्वजनिक निर्माण-कार्यों से काफी अधिक धन चलन में आ गया था। उसके और उसके अधिकारियों के दौरों से परिवहन का बोझ हल्का होता था, क्योंकि स्थानीय अतिरिक्त उपज अपने-अपने क्षेत्र में ही खप जाती थी। प्रजा के प्रति नये दृष्टिकोण ने और व्यापारी मार्गों पर जुटाई गयी नयी सुविधाओं ने राज्य के लिए—उस राज्य के लिए, जो उस समय तक अधिकारी-तन्त्र द्वारा अधिकारी-तन्त्र के लिए चलाया गया था—एक सुदृढ़ वर्ग-आधार की स्थापना की। अशोक के बाद राज्य ने एक नये कार्य को आगे बढ़ाने का जिम्मा लिया—विभिन्न वर्गों में समन्वय स्थापित करना। अर्थशास्त्र ने इसकी कल्पना भी नहीं की थी, और असलियत यही है कि समाज के वर्गों का उदय एक प्रकार से उन छिद्रों से हुआ है जो भारतीय राजतन्त्र—व्यापक पैमाने पर भूमि की सफाई, भूमि अधिवास तथा अत्यधिक नियन्त्रित व्यापारवाले राजतन्त्र—में पैदा हो गये थे। समन्वय के इस कार्य के लिए विशेष अस्त्र था—नये अर्थ वाला सार्वभौमिक धम्म। नवोदित धर्म ने राजा और नागरिक के आपसी मेल मिलाप के लिए पृष्ठभूमि तैयार की। आज भले ही यह सर्वोत्तम उपाय न प्रतीत हो, पर उस समय वह तुरंत कारगर सिद्ध हुआ। बल्कि यहाँ तक कहा जा सकता है कि अशोक के समय से भारत के राष्ट्रीय चरित्र पर धम्म की छाप लग गयी। धम्म शब्द का अर्थ शीघ्र ही समदृष्टि से बदलकर भिन्न हो गया, यानी 'धर्म' हो गया—पर यह वह धर्म नहीं था जिसे स्वयं अशोक ने खुले आम स्वीकार किया था। इसके बाद भारतीय संस्कृति के विकास की सबसे प्रमुख विशेषता यह रही कि इस पर किसी-न किसी धर्म का भ्रामक बाह्य आवरण सदैव चढ़ा रहा। यह सर्वथा उपयुक्त ही है कि भारत का वर्तमान राष्ट्रीय प्रतीक अशोक के सारनाथ स्तम्भ के सिंहशीर्ष के अवशेषों के आधार पर बनाया गया है।

सातवाँ अध्याय

# सामन्तवाद की ओर

## ७ १ नया पुरोहित-वर्ग

असोक के सुधारो के साथ ही प्राचीन कबीलाई आर्यों के पुरोहित वग—ब्राह्मण जाति—का उत्परिवतन पूण हो गया। पुराने ब्राह्मणवाद का सुदृढ आधार था—पजाब के कबीलो का पशुचारी जीवन और उनके निरतर के यन। इस आधार को सदा के लिए नष्ट कर दिया सवप्रथम सिकदर के विध्वसकारी हमले ने और उसके तुरत बाद की मगध की विजय ने। मगध के कृषिकम, दशन और बौद्धो, जैना तथा आजीवको के अहिसावादी सम्प्रदाया ने गगा की घाटी मे वैदिक कमकाण्ड के वास्तविक प्रसार पर रोक लगा दी थी, बस, ईसा पूव छठी सदी के सरलस्वभाव राजाओ ने ही कुछ यज्ञ किये थे। अथशास्त्र के रचयिता ने, ब्राह्मण होन पर भी, यज्ञ पर तनिक भी बल नही दिया है। यह बताया जा चुका है कि कृष्ण पूजा का उत्थान पजाब म वैदिक कमकाण्ड के ह्रास का सूचक था। इस प्रकार, एक महत्वपूण वग को कबीलाई बधना और परम्परागत वदिक कमकाण्ड के कार्यो से पहली बार मुक्ति मिली। प्राचीन भारतीय समाज म ब्राह्मण वग ही एक ऐसा समुदाय था जिसके लिए विधिवत् शिक्षा अनिवाय थी और उसकी अपनी एक बौद्धिक परम्परा रही। वेद, व्याकरण तथा कमकाण्ड पर अधिकार प्राप्त करने के लिए यह आवश्यक समझा जाता था कि शिष्य, ब्रह्मचय का पालन करते हुए किसी एकात आश्रम म बारह साल तक किसी ब्राह्मण गुरु की सेवा मे रहे। पवित्र ग्र था को, एक भी अक्षर की, एक भी स्वराघात की भूल के बिना, कण्ठस्थ करना पडता था, फिर भी वेदो को लिपिबद्ध नही किया गया था। सीजर के गाल प्रदेश के द्रुइद भी इसी प्रकार रटत थे और शिक्षा प्राप्त करते थे, पर भारतीय वेदाभ्यासिया की बौद्धिक उपलब्धि का स्तर अधिक ऊँचा था।।

असोक तथा उसके उत्तराधिकारियों ने अपने समय के अग्रगण्य ब्राह्मणों का आदर-सत्कार किया, तो इसका कारण यह था कि जाति-व्यवस्था शिक्षा व संस्कृति के क्षेत्र में, समाज में वर्ग व्यवस्था बनाये रखने में, मूलतः परस्पर विरोधी समूहों के एकीकरण एवं विलयन में, और सर्वसामान्यतः खेतिहर समाज के विस्तार में योग देकर अपने नये महत्त्वपूर्ण मिशन को पूरा करने में जुटी हुई थी। इन सभी बातों पर विस्तारपूर्वक विचार करना जरूरी है।

सिद्धान्त रूप में वैदिक बोली अपरिवर्तनीय बनी रही, पर जीवन्त भाषा के नाते संस्कृत में प्रान्तीय भेद स्पष्ट रूप से दृष्टिगोचर होने लगे थे। ब्राह्मण वैयाकरणों की एक लम्बी परम्परा ने संस्कृत को नियमों में बाँधने का काम किया, परन्तु महान पाणिनि ने अपने सभी पूर्ववर्तियों की स्मृति को मिटा दिया। पाणिनि की अष्टाध्यायी व्याकरण पर किसी भी भाषा में सम्भवतः पहला वैज्ञानिक ग्रन्थ है। पाणिनि के उत्तराधिकारियों में सबसे प्रमुख थे पतंजलि (ईसा पूर्व दूसरी सदी का पूर्वार्द्ध), जिन्होंने अष्टाध्यायी के सूत्रों पर अपना भाष्य लिखा और उसमें संस्कृत भाषा के सिद्धान्तों का तर्कपूर्ण शैली में बड़ी स्पष्टता से विवेचन किया। तब से व्याकरण संस्कृत के अध्ययन का सबसे सन्तापजनक विषय बन गया। पतंजलि का सुस्पष्ट एवं आकर्षक भाष्य संस्कृत गद्य का उत्कृष्टतम नमूना प्रस्तुत करता है। हर शास्त्र के सभी मूलभूत सूत्रों को कण्ठस्थ करने की प्रथा से सरल छन्दोबद्ध रचना को तो प्रोत्साहन मिला, पर गद्य का विकास रुक गया। पतंजलि के बाद के दीर्घकाल में संस्कृत के ढाँचे में कोई मूलभूत परिवर्तन नहीं हुआ। तदपि, निरन्तर विकसित होती क्षेत्रीय जनभाषाओं का समय समय पर अंशदान मिलने से संस्कृत के शब्दभण्डार एवं वाक्प्रचार में वृद्धि होती रही, इन जनभाषाओं का अपना स्वतन्त्र विकास होता रहा, पर इन पर संस्कृत का भी विशिष्ट प्रभाव था। ये मिश्रित भाषाएँ थीं, क्योंकि इनका उदय विभिन्न क्षेत्रीय मण्डियों में हुआ था। मगध की लोकभाषा लम्बे समय तक सारे देश का काम नहीं चला सकती थी, क्योंकि अन्न-उत्पादन के कारण तेजी से बढ़ती हुई जनसंख्या में विविधता उत्पन्न हो रही थी और लोग उत्पादन के अन्य तरीकों का इतना अधिक विकास कर चुके थे कि फलतः फूलते व्यापार में भाग ले सकें। यह बात असम पर दृष्टि डालने से स्पष्ट हो जायेगी असम की हर छोटी घाटी में एक अलग कबीलाई समूह है और हर समूह की अपनी एक विशिष्ट भाषा या प्रमुख बोली है। जब असोक ने अपने शिलालेख खुदवाये तो उस समय भारत की सर्वसाधारण स्थिति कुछ इसी प्रकार की रही होगी।

संस्कृत शीघ्र ही उच्चवर्ग की विशेष बोली बन गयी, जिसे शिक्षित लोग ही समझ पाते थे। इस भाषा में दी जानेवाली विधिवत शिक्षा पर ब्राह्मणों का ही अधिकार रहा। पहला लम्बा संस्कृत शिलालेख १५० ई० के आसपास गिरनार में

खोदा गया। इसम शकराज रुद्रदामन् बडे अभिमान से कहता है कि उसने उस (सुदशन) सरोवर का पुनरुद्धार किया जिसका निर्माण पहली बार चन्द्रगुप्त मौय ने करवाया था, साथ ही, यह अभिमान भी व्यक्त करता है कि सस्कृत भाषा पर उसका अधिकार है। इसका अथ यह है कि समृद्ध और शक्तिशाली विदेशी सस्कृत के जरिए अपने को भारतीय कुलीन-वग म स्थापित कर सकते थे—यद्यपि ईसा की चौथी सदी तक अभिलेखो म आमतौर पर सरल प्राकृत का इस्तेमाल होता रहा। नासिक की बौद्ध गुफाओ के अतिसस्कृतमय लेख विदेशी उत्पत्ति के शक दाताओ के हैं, जबकि स्वदेशी सातवाहन शासक अपने लेख अभी सरल प्राकृत म ही खुदवाते थे। बहुमुखी प्रतिभा का धनी धारा नगरी का राजा भोज (लगभग १०००-१०५५ ई०), जिसने सस्कृत म विज्ञान, ज्योतिष, स्थापत्य तथा काव्यशास्त्र पर ग्रन्थ लिखे और काव्य तथा नाटको की भी रचना की, जान पडता है कि आदिवासी (नाग) राजकुमारी का पुत्र था, जिसका सस्कृत नाम शशिप्रभा था। कवि पद्मगुप्त-परिमल द्वारा रचित नवसाहसाकचरितम में भोज के पिता सिन्धुराज का राजकुमारी शशिप्रभा से प्रणय-सम्बन्ध और अन्त में उससे विवाह का तो कम-से-कम वणन है ही। वैश्य, वस्तुत आय होते हुए भी, सस्कृत के अध्ययन से जल्दी ही विरत हो गये, जबकि भारतीय एव विदेशी वशो के क्षत्रिय सस्कृत साहित्य को समृद्ध करते रहे। चौथी सदी के बाद से शासन के लेख्यपत्रो म प्राय सस्कृत का इस्तेमाल होता रहा। लिपिको की कायस्थ जाति की सहूलियत के लिए पत्रो, आदेशो, सूचनाओ, न्याय-सम्बन्धी फैसलो आदि के आदश नमूने तैयार किये गये, बाद म रची गयी ऐसी कुछ पुस्तकें आज भी उपलब्ध हैं (लेखप्रकाश, लेखपद्धति)।

सस्कृत पर, जिसमे आशीलिङ् जैसे विलक्षण क्रियारूप हैं, पुरोहितो की भाषा होने की छाप सदैव लगी रही, इसमे आम व्यवहार के सामान्य भविष्यत-काल तक का अभाव है। ब्राह्मण कमकाण्ड से ही बँधा रहा, यद्यपि अब यह मात्र वैदिक कमकाण्ड नही था। इस क्षेत्र मे उसके एकमात्र प्रतिद्वन्द्वी थे आदिकालीन ओझा, जिनका प्रभाव अपने-अपने कबीलो तक सीमित था। ब्राह्मणधम ने बहुत-से कबीलाई पुरोहितो को भी, उनकी अन्धविश्वासी 'विद्या' सहित, आत्मसात कर लिया, कभी-कभी किसी श्रेणी-जाति या कबीलाई जाति का भी पौरोहित्य ब्राह्मण स्वीकार कर लेता और उसमे अपने कमकाण्ड को भी मिला लेता, पर इस प्रक्रिया मे आदिम अनुष्ठानो की निकृष्ट प्रथाओ को त्याग देने अथवा निस्तेज बनाने की सदैव कोशिश की जाती। बौद्ध, जैन तथा दूसरे सम्प्रदायो के साधु सभी प्रकार के अनुष्ठानो का त्याग कर चुके थे, और वह जातकम, अन्त्येष्टि, विवाह, पुसवन तथा उपनयन सस्कार विधियो मे पौरोहित्य नही कर सकते थे, जैसे कि ब्राह्मण कर सकते थे, और किया है। केवल ब्राह्मण ही बीजारोपण के

दक्खन का कगार, जिसमें पश्चिमी समुद्रतट के नदीमुखों से दक्खनी पठार तक के घाटों को और बौद्ध गुफा विहारों को दरशाया गया है।

समय अच्छी फसल के लिए आशीर्वाद दे सकता था, अशुभ ग्रहों को शांत कर सकता था, कुपित देवताओं को प्रसन्न कर सकता था और पंचांग बनाकर उसके आधार पर भविष्यवाणी कर सकता था। वैदिक यज्ञ अनुष्ठान केवल सिद्धांत रूप में ही सर्वश्रेष्ठ माने जाते रहे, पर व्यवहार में इनकी अधिकाधिक उपेक्षा होती रही। कभी-कदा किसी राजा ने अश्वमेध जैसे यज्ञ भले ही किये हों, पर राजा के पुरोहितों के लिए भी आय के ये स्रोत अत्यंत अविश्वसनीय थे। नयी पूजा विधियाँ तभी फायदेमंद होतीं जब ये कृषकों तथा व्यापारियों के गृहपति-वर्ग के काम आतीं। यह काम किया ब्राह्मणों ने, जाति-व्यवस्था की परवाह किये बिना, पर सदा ही समुचित दक्षिणा प्राप्त करके और इस शर्त पर कि सर्वसाधारणतः ब्राह्मण प्रथाओं को उचित सम्मान मिले। ऐसा जान पड़ता है कि ईसा पूर्व तीसरी सदी में गृहपति शब्द को भूस्वामी अथवा धनी वैश्य अधिवासी का अर्थ प्राप्त हो चुका था। बड़े और प्रतिष्ठित कुटुम्ब के मुखिया को विशेष रूप से महाशाल कहा जाने लगा, भले ही वह गृहपति हो या न हो।

ब्राह्मणों ने धीरे-धीरे बची-खुची कबीलाई व श्रेणी जातियों में भी प्रवेश किया, यह प्रक्रिया आज तक चालू है। इसका अर्थ था नये देवताओं की पूजा, इनमें कृष्ण भी था, जिसने सिकंदर के हमले के पहले ही पंजाब से इंद्रपूजा को मिटा दिया था। परंतु कबीलाई पूजा विधियों तथा अनुष्ठानों के पृथक् वैशिष्ट्यों में हेर-फेर कर दी गयी थी, कबीलाई देवताओं को ब्राह्मणधर्म के प्रतिष्ठित देवताओं के समकक्ष मान लिया गया, और जिन कबीलाई देवताओं को आत्मसात करना कठिन था उन्हें प्रतिष्ठित बनाने के लिए नये ब्राह्मण धर्म ग्रंथों की रचना की गयी। इन नये देवताओं अथवा नये तादात्म्य के साथ नये अनुष्ठान भी अस्तित्व में आये और फिर इन नये पूजा-व्रतों के लिए चांद्र पंचांग में विशिष्ट तिथियाँ निर्धारित की गयीं। नये तीर्थस्थल अस्तित्व में आये और इन्हें प्रसिद्धि दिलाने के लिए उपयुक्त पुराण-कथाएँ रची गयीं, यद्यपि ये तीर्थस्थल ब्राह्मण-पूर्व आदिवासी पूजा-स्थल ही रहे होंगे। इस समूची प्रक्रिया के बारे में महाभारत, रामायण तथा पुराणों में भरपूर सामग्री मिलती है। आत्मसातीकरण की यह प्रक्रिया बड़ी रोचक है। न केवल कृष्ण को, बल्कि बुद्ध और आदिम मत्स्य, कच्छप तथा वराह-जैसे टोटेममूलक देवताओं को भी विष्णु-नारायण का अवतार घोषित कर दिया गया। वानरमुख हनुमान, जो किसानों में इतना लोकप्रिय है कि उसका एक विशिष्ट देवता बन गया है और उसके लिए पृथक् पूजा-पद्धति भी है, राम (विष्णु का एक और अवतार) का स्वामिभक्त सहचर-सेवक बन गया। विष्णु नारायण ने पृथ्वी को मस्तक पर धारण करनेवाले शेषनाग को अपनी छत्रशय्या के लिए लिया, साथ ही, वही नाग शिव के गले का हार और गणेश का अस्त्र बना। हस्तिमुख गणेश को शिव का, या कहिए कि शिव-पार्वती का, पुत्र

वना दिया गया। शिव स्वय राक्षसो और भूत पिशाचो का स्वामी है, पर इनमे से वेताल-जैसी अनेक दुरात्माएँ स्वतन्त्र हैं और इन अतिप्राचीन देवताओ की देहातो म आज भी खूब पूजा होती है। शिव के नन्दी की दक्षिण भारत मे नवपाषाण युग मे पूजा होती थी, पर वह किसी मानवी या दैवी स्वामी का वाहन नही था, नन्दी या वृषभ को स्वतन्त्र रूप म सिंधु सभ्यता की अनेकानेक मुहरो पर भी देखा जा सकता है। यह समुटीकरण निरतर चलता रहा है, और जो बहुत-सारे आख्यान गढे गये वे सब मिलाकर अर्थहीन, असगत और असम्बद्ध सामग्री का ढेर प्रस्तुत करते हैं। पर इस प्रक्रिया के महत्व को कम नही आकना चाहिए। नये आत्मसात किये गये इन आदिम देवताओ की पूजा दरअसल सस्कृतिया के पारस्परिक आदान प्रदान की प्रक्रिया का ही अग थी। उदाहरण के लिए, सब प्रथम, पूर्वकालिक नाग पूजको ने नाग की उपासना के साथ-साथ शिव की उपासना भी शुरू कर दी होगी और शिव भक्तो ने अपनी आनुष्ठानिक प्रथाओ के साथ-साथ नाग की उपासना शुरू कर दी होगी, तब अनेक लोग साल के एक विशिष्ट दिवस पर नाग की पूजा करने लगे, उस दिन धरती नही खोदते और और सांपो को भोजन रखने लगे। मातसत्तायुगीन तत्त्वा को आत्मसात किया गया मातृदेवियो को किसी न किसी नरदेवता की 'पत्नी' के रूप मे स्वीकार करके उदाहरणाथ, दुर्गा पार्वती (जिसके तुकाई, कालुबाई आदि अनेक स्थानीय नाम रहे हैं) शिव की पत्नी बन गयी और लक्ष्मी विष्णु की। देवताओ की मिश्रित गहस्थी मे भी समन्वय की यह प्रक्रिया जारी रही, स्कन्द और गणेश शिव के पुत्र बन गये। सामन्ती युग मे इन देवी-देवताओ का एक प्रकार से राज दरबार ही खडा कर दिया गया। देवी देवताओ के विवाह स्वीकृत मानवी विवाह-प्रथा के द्योतक हैं, इनके पूर्वकालिक पथक पथक, यहाँ तक कि परस्पर-विरोधी भी, भक्ता का सामाजिक सम्मिश्रण हुए बिना देवी-देवताओ के ऐसे विवाह कदापि सम्भव न होते। इस सम्मिश्रित समाज मे नयी जातियो को मोटे तौर पर उनकी आर्थिक अवस्थाओ के अनुरूप हैसियत मिली। उन्होंने अपने पूर्वकालिक कबीलाई जीवन की सगोत्र विवाह तथा सहभोजन की प्रथाएँ ज्यो-की-त्यो कायम रखीं। उनकी प्रतिष्ठा उनके देवताओ को व्यापक समाज की ओर से मिली प्रतिष्ठा के कारण सुरक्षित थी और अपने रूपान्तरित देवताओ के साथ-साथ दूसरे देवताओ की पूजा को अपनाने से वे उस समाज के अभिन्न अग बन गये। यह व्यवस्था यूनानी एम्फिक्तिओनी (खास तौर से डेल्फी के मन्दिर तथा उसकी पूजा विधि से सम्बन्धित पडोसी बिरादरिया का सघ) से मिलती जुलती थी, अन्तर केवल इतना ही था कि यहाँ समूह की स्थिति समूह की एकान्तिकता के अनुरूप ऊँची-नीची थी।

सस्कृतियो के पारस्परिक आदान प्रदान की इस प्रक्रिया के साथ वग सरचना

का, जिसका पहले कोई अस्तित्व नहीं था, उदय हुआ। चाणक्य की तरह कालान्तर के ब्राह्मण स्मृति ग्रन्थों ने भी इस बात पर बल दिया कि समाज-व्यवस्था को बनाये रखने के लिए राजपद परमावश्यक है। बड़ी मछली छोटी मछली को न निगल पाये, इसकी व्यवस्था करने के लिए बल और दण्डनीति का प्रयोग करना राजा के लिए जरूरी हो गया, यद्यपि कबीलाई समाज को इसकी कभी आवश्यकता महसूस नहीं हुई थी। दक्षिण भारत के कबीलाई मूल के कई राजा बड़े अभिमान से कहते हैं कि उन्होंने हिरण्यगर्भ अनुष्ठान कराए। कुछ पुराणों में इस अनुष्ठान की विस्तारपूर्वक जानकारी दी गयी है। सोने का एक बड़ा सा पात्र बनवाकर मुखिया उसमें इस प्रकार सिकुड़कर बैठ जाता जैसे गर्भ में भ्रूण समाया रहता है। तब भाड़े के ब्राह्मण पुरोहित गर्भाधान व जातकर्म से सम्बन्धित अनुष्ठानों का मन्त्रपाठ करते। उसके बाद वह मुखिया उस 'हिरण्य गर्भ' से ऐसा बाहर आता मानो उसका नया जन्म हुआ हो, इस प्रकार उसे नयी जाति, कभी-कभी तो पहली बार, मिल जाती। परन्तु यह जाति वह नहीं होती थी जो कि शेष कबीले को समाज में आत्मसात करते समय दी जाती थी, बल्कि परम्परागत चार वर्णों में से एक होती थी—आमतौर से उसे क्षत्रिय वर्ण और ब्राह्मण पुरोहित का गोत्र प्रदान किया जाता। मध्ययुग के कुछ ऐसे 'नवजात' राजाओं ने एक साथ ब्राह्मण व क्षत्रिय दोनों वर्णों का दावा किया है, जैसे कि सातवाहन गोतमीपुत्र ने। वह हिरण्यपात्र ब्राह्मण-पुरोहितों को दक्षिणा के रूप में मिल जाता, और इस प्रकार सब प्रसन्न हो जाते। बाद के सभी राजाओं ने, कुछ बौद्ध राजाओं ने भी, घोषित किया है कि वह चातुर्वर्ण्य-व्यवस्था के समर्थक हैं, यद्यपि उनमें से कुछ ने नागवंशी अथवा महाभारत के अर्धनाग अश्वत्थामन् के वंशज अथवा रामायण के किसी वानरराज के वंशज होने का दावा किया है। इस समूची व्यवस्था का प्रयोजन था—ब्राह्मण शिक्षा और क्षत्रिय शस्त्रबल से नवनिर्मित वैश्य व शूद्र वर्गों को दबदबे में रखना। कबीलाई नियमों से मुक्ति पाये हुए चन्द कुलीनों के समर्थन से मुखिया अपने ही भूतपूर्व कबीले का शासक बन जाता और कबीले के सामान्य सदस्य नये कृषक समुदाय में मिल जाते। कभी-कभी ब्राह्मण मुखिया के लिए महाकाव्यों अथवा पुराणों में प्रतिष्ठित वंशावली खोजने और ऐसी वंशावलियाँ तैयार करने से भी और आगे बढ़ जाते। यानी स्वयं ब्राह्मण उस कबीले में विवाह कर लेता, जिससे सामान्यतः नये कबीलाई ब्राह्मण पैदा हो जाते थे। कभी-कभी, जैसे ईसा की छठी सदी के आसपास मध्य भारत में, ऐसे मिश्रित वंशजों ने कबीले पर शासन भी किया है। कुछ बाद का बंगाल का राजा लोकनाथ गर्वोक्ति करता है कि वह ब्राह्मण पिता और कबीलाई गोत्र-देवी की सन्तान है। कौण्डिन्य नामक एक साहसी ब्राह्मण ने पहला हिन्द चीनी राज्य भी इसी प्रकार स्थापित किया था, उसने अपनी धनुर्विद्या के

बल से स्थानीय कबीले के लोगों को वश में कर लिया और सोमा नामक स्थानीय नाग कुमारी से विवाह कर लिया। आदिवासी समाज में प्रचलित मातृतन्त्र के कारण ऐसे विवाह सम्बन्ध आसानी से हो जाते थे। कहीं-कहीं यह व्यवस्था एक रिवाज बन गयी, जैसे कि मलाबार में, जहां स्थानीय मातृतन्त्री समाज की स्त्रियां और पितृतन्त्री नम्बूदिरि ब्राह्मण पिताओं के संयोग से नायर जाति ने जन्म लिया। इन दोनों समुदायों की आज भी अपनी पृथक सत्ता एवं प्रथाएँ हैं।

कबीलाई जन समुदाय का विघटन और आम कृषक समुदाय में उनका विलयन केवल *उनके मुखिया तथा कबीले के कुछ प्रमुख सदस्यों को अपने पक्ष में* कर लेने भर से सम्भव न होता। जाति वर्ग की अधिरचना को टिकाऊ रखने के लिए यह आवश्यक था कि लोगों की दैनन्दिन जरूरतों में भी रद्दोबदल हो। सर्वसामान्यतः समूचा कबीला एक नये कृषक जाति-समुदाय में आमतौर पर शूद्र वर्ण में, बदल जाता था, पर पहले की यथासम्भव अधिक से-अधिक प्रथाएँ *(सगोत्र विवाह प्रथा भी)* कायम रखता था। *ऐसे अविकसित क्षेत्रों में ब्राह्मणों* ने अग्रदूतों की भूमिका अदा की है, उन्होंने झूम खेती अथवा अन्न संकलन के स्थान पर पहली बार हल की खेती की शुरुआत की। नयी फसलों, दूर की मण्डियों की जानकारी, ग्रामीण बस्तियों के संगठन तथा व्यापार का आगमन भी उन्हीं के द्वारा हुआ। परिणामतः, राजाओं अथवा भावी राजाओं ने अछूते क्षेत्रों *को आबाद करने के लिए दूर-दूर से, आमतौर पर दूर की गंगा की घाटी से,* ब्राह्मणों को आमन्त्रित किया। लगभग सभी उपलब्ध ताम्रपत्र (जो समूचे देश में टनों की मात्रा में मिले हैं) ऐसे शासन पत्र हैं, जिनमें—ईसा की चौथी सदी से आगे—ब्राह्मणों को दिये गये अग्रहारों को लिपिबद्ध किया गया है पर इन दानों का सम्बन्ध मन्दिरों से नहीं है। इसके अतिरिक्त, प्रत्येक गांव में एक या दो *भूखण्ड और गांव की फसल का लघु किन्तु निश्चित अंश पूजाओं और पुरोहितों—* ब्राह्मण या अब्राह्मण—के लिए अलग रहता था। किन्तु ब्राह्मण सभी प्रकार के करों से छूट की मांग करते थे और आमतौर पर उन्हें इनसे छूट भी मिल जाती थी, वे कर्जों पर विशेष रूप से कम ब्याज की और अन्य विशेषाधिकारों की भी मांग करते थे, पर ये मांगें हमेशा पूरी नहीं होती थीं।

*अधिकतर ब्राह्मणों ने ही कबीलाई अथवा स्थानीय कृषक जाति की प्रथाओं* को और उनकी आदिम जनश्रुतियों को, उनका पौरोहित्य संभालकर, विशिष्ट किन्तु परिवर्तित रूप में सुरक्षित रखा है। इससे अशोक द्वारा सभी भारतीयों के लिए प्रवर्तित 'धम्म' का स्वरूप ही बदल गया। यह स्वाभाविक ही था कि जो ब्राह्मण कबीलाई प्रथाओं तथा परम्पराओं का संरक्षक बन जाता, वह अपने विधानों को किसी-न किसी प्रकार उचित ठहराने के लिए धर्मशास्त्रों की (और जरूरत पड़े तो जाली) स्वीकृति प्राप्त करता। मध्ययुग में आम नियम यह था

कि प्रत्येक जाति, श्रेणी, गोत्र, कुटुम्ब और क्षेत्र की अपनी पृथक् कानूनी प्रथाएँ थी, जिन्हें प्राथमिकता देने के बाद ही राजा के न्यायाध्यक्ष निर्णय दे सकते थे। आज भी निम्नतम स्तर के भारतीय जन-समूह अपने आन्तरिक झमेलों का फैसला अपनी जाति पंचायतों में ही करते हैं। किसी उच्च न्यायालय में अपील करने की आवश्यकता तभी पड़ती है जब व्यक्तिगत सम्पत्ति के अधिकारों का विकास होता है अथवा किसी मुकद्दमे में विभिन्न समूहों के सदस्य उलझे होते हैं। अर्थशास्त्र की कठोर न्याय व्यवस्था, जिसने दूसरी सभी न्याय प्रथाओं की अवहेलना की, मौर्यों के बाद जल्दी ही विलुप्त हो गयी।

इस क्रियाविधि के परिणामस्वरूप विभिन्न प्रकार के, बल्कि परस्पर विरोधी भी, अनेकानेक तत्वों से, अल्पतम बल प्रयोग से ही, भारतीय समाज का निर्माण हुआ। पर जिस प्रकार यह विकास हुआ उसी का यह परिणाम रहा कि, एक निश्चित सीमा के परे पण्य उत्पादन की, और इसीलिए संस्कृति की भी, प्रगति रुक गयी। अन्धविश्वास पर अधिक जोर देने का अर्थ था—निरर्थक अनुष्ठानों का बेशुमार फैलाव। मध्ययुग के दो ब्राह्मण राजमन्त्रियों ने धर्मशास्त्रों के आधार पर राजधर्म से सम्बन्धित जिन दो पुस्तकों की रचना की है वे अर्थशास्त्र से नितान्त भिन्न हैं। ये दो कृतियाँ हैं भट्ट लक्ष्मीधर (लगभग ११७५ ई०) की कृत्यकल्पतरु और हेमाद्रि (लगभग १२७५ ई०) की चतुर्वर्ग चिन्तामणि। लक्ष्मीधर कन्नौज के गाहड़वाल राजा गोविन्दचन्द्र का महामन्त्री था और हेमाद्रि देवगिरि (दौलताबाद) के यादव राजा रामचन्द्र का मुख्यमन्त्री। दोनों ही संहिताओं में प्रत्येक तिथि-पर्व के लिए अनुष्ठानों के विधानों की भरमार है। इन दोनों ग्रन्थों को पूरा प्रकाशित किया जाये तो प्रत्येक के बारह मोटे पोथे तो बनेंगे ही, पर इनमें अधिकतर तीर्थयात्राओं, हर प्रकार के अतिचार, वास्तविक या काल्पनिक, के लिए प्रायश्चित्तों, मृतक संस्कारों तथा शुद्धियों से सम्बन्धित विधानों की ही चर्चा है। उनसे कुल मिलाकर यही जाहिर होता है कि निचले स्तरों पर अन्धविश्वासों से भरा शासन लादने में शासक-वर्ग को भी कुछ निरर्थक कमजोरियाँ स्वीकार करनी पड़ीं। उनमें प्रशासन के नाम पर कुछ भी नहीं है, न्याय-व्यवस्था इस उपयुक्त नियम पर आश्रित रह जाती है कि प्रत्येक समूह को अपने अलिखित नियमों का उपयोग करने की स्वतन्त्रता होनी चाहिए। यदि साक्ष्य के आधार पर न्यायाध्यक्ष कोई निर्णय नहीं दे पाता तो अग्निपरीक्षा, विषपरीक्षा, तप्त-लौहपरीक्षा आदि का भी सहारा लिया जाता, पर अपराध स्वीकार करवाने के लिए दी जानेवाली यातनाओं के रूप में इनका इस्तेमाल नहीं होता था। यह उल्लेखनीय है कि उपर्युक्त दोनों पुस्तकों की रचना के बाद पच्चीस-पच्चीस साल के भीतर ही उनमें सम्बन्धित दोनों राज्यों को मुसलमानों की अपेक्षाकृत छोटी सेनाओं ने ही पूरी तरह नष्ट कर दिया। हेमाद्रि की स्मृतियों के प्रति आस्था

और प्रशासक के रूप मे अतिरंजित ख्याति भले ही रही हो, पर मानभाव साहित्य मे उस पर यह आरोप है कि अपने ही राज्य की रक्षा-व्यवस्था को कमज़ोर करने के लिए उलाउद्दीन खिलजी से उसने घूस ली थी।

ब्राह्मणो ने जिन जाति नियमो का समथन किया, उन्हे लिपिबद्ध करने का उन्होने कभी प्रयत्न नही किया। रोमन ius gentium की तरह समानता के सिद्धान्तो पर आधारित एक व्यापक और सावजनिक न्याय प्रणाली के लिए जिस आधार की जरूरत थी वह नष्ट हो गया, अपराध और पाप को बुरी तरह गडमड कर दिया गया और न्याय सम्बन्धी सिद्धान्तो को ऐसी धार्मिक दन्तकथाओ के ढेर मे दबा दिया कि वह किसी भी मूखतापूण काम को हास्यास्पद रूप से उचित ठहरा सकती है। मध्ययुग मे श्रेणियो और नगरो के जो विविध दस्तावेज़ उपलब्ध थे, उनके अध्ययन एव विश्लेपण को महत्त्व नही दिया गया। इन अनेक समूहो (कबीलाई, जातीय, श्रेणीय और सम्भवत नगरीय समूहो) से भारतीय सस्कृति को जो योगदान मिलनेवाला था वह नष्ट हो गया। बुद्ध और असोक ने लोगो को सभ्य व सामाजिक बनाने की दिशा म जिस काय की शुरुआत की थी, उस फिर आगे बढाने की कोई कोशिश नही हुई। जाति-बन्धन और जातिगत अलगाव की कठोरता ने ऐसी स्थिति उत्पन्न कर दी कि सभी वर्गों, पेशो, जातियो तथा धर्मों के लिए सवसामान्य न्याय व समानता को लागू करने की सम्भावना ही समाप्त हो गयी। इसी का यह एक परिणाम है कि समूचा भारतीय इतिहास ही लुप्तप्राय हो गया है। ईसा पूव पाँचवी सदी के कबीलो (लिच्छवियो, मल्लो और पजाब के ग्रामों) ने अपनी आजादी की रक्षा उतनी ही दढता से की थी जितनी दृढता से यूनान के नगर-राज्यो ने की थी और इस दिशा मे इनका सघप मकदूनिया के खिलाफ अथेन्स के सघप से कही अधिक तीव्र था। परन्तु किसी ब्राह्मण अरस्तू ने इनके सविधानो का अध्ययन नही किया। अथेन्स की सावजनिक सभाओं की तरह इनकी सभा परिषदें भी (जैसाकि परम्परा से ज्ञात होता है) वाद विवाद और वाक्पटुता के लिए प्रसिद्ध थी, पर कोई भी इतिहासकार हमे जानकारी नही देता कि इन स्वतन्त्र समुदायो की कौन-कौन सी सस्थाएँ थी और वे किस प्रकार नष्ट हुई। प्राचीन यूनानी ग्रन्थो की साहित्यिक उत्कृष्टता और मध्ययुगीन सस्कृत पुराणो की नीरस एव अन्तहीन बकवाद की तुलना से इन दोनो देशो के पुरातत्त्व मे जितना अन्तर दिखायी देता है, उतना दरअसल नही है। मेगास्थनीज ने भारत के 'स्वतन्त्र नगरो' का उल्लेख किया है, यूनानियो के लिए इन शब्दो का सुस्पष्ट ऐतिहासिक अथ था, भले ही मकदूनिया न उन्हें अपन अधीन कर लिया हो। अरस्तू इस बात का विशेष रूप से उल्लेख करता है कि, स्पार्टा, क्रीट तथा अन्य यूनानी नगरो म सहभोजन एक महत्त्वपूण जनतान्त्रिक प्रथा थी। यजुर्वेद के 'सग्धि और 'सपीति' का भी ठीक यही अथ है—मिलकर खाओ और

मूर्खतापूर्ण क्यों न हो,
प्रभाव पड़ा। प्राच
संग्रह किया, कई ज
व्यावहारिक अरबों न
सम्वर्धित संस्कृत के
किया। पर आज स्थि
लिए अनन्त' नामक
की पहचान के बारे में
सम्बन्ध कम-से-कम च
तृणों से लेकर बड़े वृक्ष
इसी प्रकार, ब्राह्मणों
व मिस्र तक के तीर्थस
स्थलों की पहचान कर
लिखे गये, न ही इन
भारत के घटना-स्थलों
लिए, कभी-कभी भारत
अरब व्यापारियों और
इतनी उपयोगी स्रोत-स

तीव्र वृद्धि और दी
खाका प्रस्तुत किया गय
अन्त में हालत यह हो ग
बारह साल तक वेदाध्य
लगा। पराश्रयिक जाति
कभी तो ब्राह्मण कर दे
जाता था। इक्के दुक्के
कुलीन महामना ब्राह्मण
जमे आश्चर्यचकित विदे
झूठ बोलते नहीं देखा गय
असहाय, नीरस, प्राय
विजय थी, जिसे चाणक्य
के रूप में चुना था। जैस
वृद्धि से भी यह जाहिर थ
के लिए शासक-वर्ग को भ
करना पड़ा। संस्कृति की



) निष्ठा—इन सबका भारतीय विज्ञान पर बड़ा घातक
न भारतीय आयुर्वेद ने अनेक उपयोगी औषधियों का
ी बूटियों की जानकारी वनवासियों से मिली। अलबत्ता
भी, जो गेलन और अरस्तू से परिचित थे, रोग-निदान से
एक ग्रन्थ को उपयोगी पाया और अरबी में उसका अनुवाद
ति यह है कि अनेक आयुर्वेदाचार्य कई प्रकार की ऐंठनों के
नस्पति के इस्तेमाल का सुझाव तो देते हैं, किन्तु इस बूटी
वे एकमत नहीं हैं। विभिन्न प्रदेशों में इस संस्कृत नाम का
दह किस्म की वनस्पतियों से जोड़ा जाता है—साधारण
ी तक, और लगता है कि इन सबके गुणों लिखे जाते हैं।
ने देश भर के पवित्र तीर्थस्थलों की और देश के बाहर बाकू
लों की लम्बी सूचियाँ तैयार की थीं। पर इनमें से अनेक
पाना आज सम्भव नहीं है, क्योंकि न तो यात्रा-विवरण
स्थलों की सही पहचान की सूचनाएँ मिलती हैं। प्राचीन
और लोगों के बारे में ऐतिहासिक विवरण प्राप्त करने के
अवशेषों की पहचान के लिए भी, हमें यूनानी भूगोलविदों,
चीनी पर्यटकों के विवरणों की शरण में जाना पड़ता है।
ामग्री हमें किसी भी भारतीय ग्रन्थ में नहीं मिलती।
कालीन विघटन की जिस निराशाजनक कथा का यहाँ
र है वह असोक के बाद की पन्द्रह सदियों की कथा है।
थी कि देहात का ब्राह्मण, किसी सुदूर स्थान में जाकर
यन करना तो दूर रहा, अक्षरज्ञान से भी वंचित रहने
गत विशेषाधिकार कभी स्वेच्छा से त्यागे नहीं गये, कभी-
की बजाय अनशन करके प्राण त्यागने को तैयार हो
वाली ताम्रपत्रों से भी यही जाहिर होता है कि उच्च-
उस जमाने को बहुत पीछे छोड़ चुका था जब एरियन-
ी कह उठते थे कि, 'पर वास्तव में, किसी भारतीय को
ा।' किन्तु ब्राह्मणवाद की प्रत्यक्ष पराजय, दरअसल,
आत्मनिर्भर एवं स्वतन्त्र तथा निरस्त्र देहात की पूर्ण
ने राज्य की शक्ति और राजकोश के उत्पादक आधार
कि पहले कहा जा चुका है, अन्धविश्वासों की असीमित
कि, समाज के नियन्त्रण में श्रम को प्रभावकारी बनाने
ी कई बन्धनों और औपचारिक प्रथाओं को स्वीकार
प्रगति के लिए आपसी मेल-जोल और विचारों के

आदान-प्रदान की आवश्यकता होती है, और वस्तुत ये दोनो ही बातें वस्तुओ के लेन देन की तीव्रता—पण्य-उत्पादन—पर निर्भर करती हैं। आबादी के साथ भारतीय उत्पादन बढा है, पर यह पण्य उत्पादन नही था। गाँव अधिकतर अपनी उपज से ही अपना काम चला लेते थे। जिन थोडी सी वस्तुओ का लेन देन होता था, वे भी भूमिकर, खिराज और करो के रूप मे सामन्त स्वामी अथवा आयकर अधिकारी—दोनो प्राय एक ही व्यक्ति होते थे—के हाथो मे पहुँच जाती थी। ग्राम्य समाज के इसी अलगाव के कारण मध्ययुगीन भारत मे विभिन्न धर्मो तथा धार्मिक दर्शनो का बेशुमार फैलाव हुआ, पर बौद्धधर्म की तरह भारत के बाहर इनका प्रचार प्रसार नही हुआ—गौण अपवाद है तो केवल बृहत्तर मलेशिया।

७ २ बौद्धधर्म का विकास

चीनी यात्री युवान् च्वाङ् संस्कृत और भारतीय बौद्धधर्म का विशिष्ट अध्ययन करने के उद्देश्य से ६३० ई० के तुरन्त बाद नालन्दा विहार के विद्यापीठ मे पहुँचा। वह लम्बा रास्ता तय करके, रेगिस्तान व बर्फ से ढँके पर्वतो को पार करता खोतान से गन्धार तक ऊँचे ऊँचे स्तूपो और समृद्ध विहारो को देखता, पजाब होकर राजगिर के समीप बौद्धधर्म की जन्मभूमि मे पहुँचा था। सम्मान्य विदेशी विद्वान होने के नाते नालन्दा विहार के प्रमुख आचार्य शीलभद्र ने उसका स्वागत किया। चीनी जीवनीकार ने युवान च्वाङ् के स्वागत के बारे मे लिखा है

> 'उन्हे राजा बालादित्य के प्रकोष्ठ मे बुद्धभद्र के भवन की चौथी मंजिल पर ठहराया गया। सात दिन तक अतिथि-सत्कार करने के बाद धर्मपाल बोधिसत्व के भवन के उत्तर मे एक अतिथि-गृह मे उन्हे जगह दी गयी और उनकी दैनन्दिन जरूरत की चीजो की मात्रा बढा दी गयी। उन्हे प्रतिदिन १२० ताम्बूल-पात्र, २० सुपारियाँ, २० जायफल, एक औंस कपूर और एक 'शाङ् महाशाल' चावल मिलता था। इस चावल के दाने काली मूंग की फली से भी बडे थे और पकाने पर उनमे ऐसी सुगन्ध निकलती जैसी अन्य किसी चावल मे नही होती। यह चावल केवल मगध मे ही पैदा होता था, अन्यत्र कही नहीं। चूंकि यह चावल केवल राजाओ और सदाचारी महापण्डित भिक्षुओ को ही दिया जाता था, इसलिए इसे महाशाल कहते थे। उन्हे हर महीने तीन 'तो' तेल दिया जाता, और वह हर रोज चाहे जितने घी दूध का सेवन कर सकते थे। एक सेवक व एक ब्राह्मण उनकी परिचर्या के लिए नियुक्त था, विहार के सामान्य कार्यों से उन्हे छूट मिली हुई थी, और बाहर निकलने पर सवारी के लिए उन्हे हाथी मिलता था। नालन्दा विद्यापीठ मे कुल मिलाकर १०,००० आनिवासी व अतिथि भिक्षु थे, पर केवल दस व्यक्तियो को ही, जिनमे युवान् च्वाङ एक थे, ये सुविधाएँ प्राप्त थी। जहाँ भी वे गये, उनका सर्वत्र इसी प्रकार

मूर्खतापूर्ण क्यों न हो) निष्ठा—इन सबका भारतीय विज्ञान पर बड़ा घातक प्रभाव पड़ा। प्राचीन भारतीय आयुर्वेद ने अनेक उपयोगी औषधियों का संग्रह किया, कई जड़ी बूटियों की जानकारी वनवासियों से मिली। अत्यन्त व्यावहारिक अरबों ने भी, जो गेलन और अरस्तू से परिचित थे, रोग निदान से सम्बंधित संस्कृत के एक ग्रन्थ को उपयोगी पाया और अरबी में उसका अनुवाद किया। पर आज स्थिति यह है कि अनेक आयुर्वेदाचार्य कई प्रकार की ऐंठना के लिए 'अनन्त' नामक वनस्पति के इस्तेमाल का सुझाव तो देते हैं, किन्तु इस बूटी की पहचान के बारे में वे एकमत नहीं हैं। विभिन्न प्रदेशों में इस संस्कृत नाम का सम्बन्ध कम से कम चौदह किस्म की वनस्पतियों से जोड़ा जाता है—साधारण तृणों से लेकर बड़े वृक्षों तक, और लगता है कि इन सबके नुस्खे लिखे जाते हैं। इसी प्रकार, ब्राह्मणों ने देश भर के पवित्र तीर्थस्थलों की और देश के बाहर बाकू व मिस्र तक के तीर्थस्थलों की लम्बी सूचियाँ तैयार की थीं। पर इनमें से अनेक स्थलों की पहचान कर पाना आज सम्भव नहीं है, क्योंकि न तो यात्रा विवरण लिखे गये, न ही इन स्थलों की सही पहचान की सूचनाएँ मिलती हैं। प्राचीन भारत के घटना-स्थलों और लोगों के बारे में ऐतिहासिक विवरण प्राप्त करने के लिए, कभी कभी भग्नावशेषों की पहचान के लिए भी, हमें यूनानी भूगालविदों, अरब व्यापारियों और चीनी पर्यटकों के विवरणों की शरण में जाना पड़ता है। इतनी उपयोगी स्रोत-सामग्री हमें किसी भी भारतीय ग्रन्थ में नहीं मिलती।

तीव्र वृद्धि और दीर्घकालीन विघटन की जिस निराशाजनक कथा का यहाँ खाका प्रस्तुत किया गया है वह अशोक के बाद की पन्द्रह सदियों की कथा है। अन्त में हालत यह हो गयी कि देहात का ब्राह्मण, किसी सुदूर स्थान में जाकर बारह साल तक वेदाध्ययन करना तो दूर रहा, अक्षरज्ञान से भी वंचित रहने लगा। परार्थिक जातिगत विशेषाधिकार कभी स्वेच्छा से त्यागे नहीं गये, कभी-कभी तो ब्राह्मण कर देने की बजाय अनशन करके प्राण त्यागने को तैयार हो जाता था। इक्के दुक्के जाली ताम्रपत्रों से भी यही जाहिर होता है कि उच्च-कुलीन महामना ब्राह्मण उस जमाने को बहुत पीछे छोड़ चुका था जब एरियन जैसे आश्चर्यचकित विदेशी कह उठते थे कि, 'पर वास्तव में, किसी भारतीय को झूठ बोलते नहीं देखा गया।' किन्तु ब्राह्मणवाद की प्रत्यक्ष पराजय, दरअसल, असहाय, नीरस, प्रायः आत्मनिर्भर एवं स्वतः पूर्ण तथा निरस्त्र देहात की पूर्ण विजय थी, जिसे चाणक्य ने राज्य की शक्ति और राजकोश के उत्पादक आधार के रूप में चुना था। जैसाकि पहले कहा जा चुका है, अंधविश्वासों की असीमित वृद्धि में भी यह जाहिर था कि समाज के नियन्त्रण में धर्म को प्रभावकारी बनाने के लिए शासक वर्ग को भी कई बर्बर धर्मों और औपचारिक प्रथाओं को स्वीकार करना पड़ा। संस्कृति की प्रगति के लिए आपसी मेल-जोल और विचारों के

आदान-प्रदान की आवश्यकता होती है, और अततः ये दोनों ही बातें वस्तुओं के लेन देन की तीव्रता—पण्य-उत्पादन—पर निर्भर करती है। आबादी के साथ भारतीय उत्पादन बढा है, पर यह पण्य उत्पादन नहीं था। गांव अधिकतर अपनी उपज से ही अपना काम चला लेते थे। जिन थोडी सी वस्तुओं का लेन देन होता था, वे भी भूमिकर, खिराज और करो के रूप मे सामन्त स्वामी अथवा आयकर अधिकारी—दोनो प्राय एक ही व्यक्ति होते थे—के हाथो मे पहुँच जाती थी। ग्राम्य समाज के इसी अलगाव के कारण मध्ययुगीन भारत मे विभिन्न धर्मो तथा धार्मिक दर्शनो का बेशुमार फैलाव हुआ, पर बौद्धधर्म की तरह भारत के बाहर इनका प्रचार प्रसार नहीं हुआ—गौण अपवाद है तो केवल बृहत्तर मलेशिया।

### ७ २ बौद्धधर्म का विकास

चीनी यात्री युवान्-च्वाङ् संस्कृत और भारतीय बौद्धधर्म का विशिष्ट अध्ययन करने के उद्देश्य से ६३० ई० के तुरत बाद नालन्दा विहार के विद्यापीठ मे पहुँचा। वह लम्बा रास्ता तय करके, रेगिस्तान व बर्फ से ढँके पर्वतो को पार करता खोतान से गन्धार तक ऊँचे ऊँचे स्तूपो और समृद्ध विहारो को देखता पजाब होकर राजगिर के समीप बौद्धधर्म की जन्मभूमि मे पहुँचा था। सम्मान्य विदेशी विद्वान होने के नाते नालन्दा विहार के प्रमुख आचार्य शीलभद्र ने उसका स्वागत किया। चीनी जीवनीकार ने युवान्-च्वाङ् के स्वागत के बारे मे लिखा है

'उन्हें राजा बालादित्य के प्रकोष्ठ मे बुद्धभद्र के भवन की चौथी मजिल पर ठहराया गया। सात दिन तक अतिथि-सत्कार करने के बाद धर्मपाल बोधिसत्व के भवन के उत्तर मे एक अतिथि-गृह मे उन्हे जगह दी गयी और उनकी दैनन्दिन जरूरत की चीजो की मात्रा बढा दी गयी। उन्हे प्रतिदिन १२० ताम्बूल पान, २० सुपारिया, २० जायफल, एक औस कर्पूर और एक 'शाङ्' महाशाल चावल मिलता था। इस चावल के दाने काली मूग की फल्ली से भी बडे थे और पकाने पर उनमे ऐसी सुगन्ध निकलती जैसी अन्य किसी चावल मे नही होती। यह चावल केवल मगध में ही पैदा होता था, अन्यत्र कही नहीं। चूकि यह चावल केवल राजाओ और सदाचारी महापण्डित भिक्षुओ को ही दिया जाता था, इसलिए इसे महाशाल कहते थे। उन्हे हर महीने तीन 'तो' तेल दिया जाता, और वह हर रोज चाहे जितने घी दूध का सेवन कर सकते थे। एक सेवक व एक ब्राह्मण उनकी परिचर्या के लिए नियुक्त था, विहार के सामान्य कार्यों से उन्हे छूट मिली हुई थी, और बाहर निकलने पर सवारी के लिए उन्हे हाथी मिलता था। नालन्दा विद्यापीठ मे कुल मिलाकर १०,००० आतिथेय व अतिथि भिक्षु थे, पर केवल दस व्यक्तियो को ही, जिनमे युवान च्वाङ् एक थे, ये सुविधाएँ प्राप्त थी। जहाँ भी वे गये, उनका सर्वत्र इसी प्रकार

अतिथि-सत्कार हुआ।'

स्वय नालदा विहार के बारे मे जीवनीकार ने लिखा है

'एक के बाद एक छह राजाओ ने छह विहार बनवाये, फिर ईंटा का एक बाडा बनाया गया, इस प्रकार सभी भवनो को मिलाकर एक बडा विहार बन गया, जिसमे सबके लिए एक प्रवेश द्वार था। कई प्रकोष्ठ थे और वे आठ विभागो म बँटे हुए थे। कीमती चबूतरे सितारो जस फैले थे और सगयशव के मण्डपो के शिखर पवत-चोटियो-जैसे थे। मदिर इतना ऊँचा था कि कुहासे मे खो जाता था और उसके सभा मण्डप बादलो से भी ऊपर दिखायी देते थे। उद्यानो मे नीले जल की धाराएँ बहती थी, चन्दन के वृक्षो की बहार के बीच हरे कमल चमकते थे और बाडे के बाहर एक आम्र कुज था। सभी प्रकोष्ठो मे भिक्षुओ के आवास-गृह चार मजिल के थे। कडियाँ इन्द्रधनुष के सभी रगो से रँगी थी और उन पर पशुआ की आकृतियाँ उकेरी हुई थी। स्तम्भो को लाल व हरा रग दिया गया था। स्तम्भ व प्रवेश द्वार अनुपम अलकरण से उत्कीण थे। स्तम्भमूल ओपदार पत्थरो के थे और गहस्यूणाएँ चित्रो से सुशोभित थी। भारत मे हजारो विहार हैं पर वैभव व भव्यता मे नालदा बेजोड है। वहा सदैव १०,००० भिक्षु, आतिथेय व अतिथि, निवास करते हैं। ये भिक्षु महायान और हीनयान की १८ शाखाओ के सिद्धातो का अध्ययन करते हैं, साथ ही, वेद व दूसरे पुराने लौकिक ग्रथो का भी अध्ययन करते हैं। वे व्याकरण, चिकित्साशास्त्र और गणितशास्त्र का भी अध्ययन करते है। निर्वाह के लिए राजा की ओर से उन्हें १०० गाँवो का राजस्व मिला हुआ था, और प्रत्यक गाँव म २०० परिवार थे, जो उन्हे प्रतिदिन कई सौ 'तान्' चावल, घी और दूध लाकर देते थे। इस प्रकार, बिना भिक्षा मांगे ही विद्यार्थियो की चार आवश्यकताएँ (वस्त्र, भोजन, आवास और औषधि) पूरी हो जाती है। इसी अनुदान के कारण वे विद्या के क्षेत्र मे आगे बढ पाये हैं।'

नालदा के ध्वसावशेषो से भी सिद्ध होता है कि इस विवरण मे कोई अतिशयोक्ति नही है, यद्यपि पुरातत्ववेत्ता अभी एक भी विहार के क्रमिक विकास का सुनिश्चित ब्यौरा प्रस्तुत नही कर पाये हैं। उस युग मे भी सात मजिलो के भवन होते थे और बुद्धगया का महाबोधि मदिर आज की १६० फुट की ऊँचाई तक पहुँच चुका था। भिक्षुओ की गतिविधिया के बारे म स्वय युवान्-च्वाङ ने लिखा है

'विनय (लिउ), अभिधम (लुन) और सूत्र (किङ्) बौद्ध पिटक ग्रथ हैं। जो इनम से एक वग की पुस्तको की पूण व्याख्या कर सके उसे कमदान से मुक्ति मिल जाती है। यदि वह दो वर्गों की व्याख्या कर सके,

तो उसे इसके अतिरिक्त ऊपर का आसन अथवा कक्ष मिलता है, जो तीन वर्गों की व्याख्या कर सके तो उस देखभाल और आज्ञापालन के लिए कई सेवक मिलते है, जो चार वर्गों की व्याख्या कर सके उसे उपासक-सेवक मिलते है, जो धर्मग्रन्थो के पाँच वर्गों की व्याख्या कर सके उसे एक अनुरक्षक मिलता है। यदि कोई परिष्कृत भाषा, सूक्ष्म अन्वेषण, गहन दृष्टि तथा अकाट्य तर्कों से सभा मे (शास्त्रार्थ मे) विजय प्राप्त करता है तो उसे बहुमूल्य आभूषणो से सज्जित हाथी पर बिठाकर दल-बल के साथ (जुलूस मे) विहार के प्रवेश-द्वार तक ले जाते हैं। इसके विपरीत, यदि कोई वादविवाद मे पराम्त हो जाता है, अथवा अनुपयुक्त तथा अपरिष्कृत शब्दावली का प्रयोग करता है अथवा तर्कशास्त्र के किसी नियम का उल्लघन करके तदनुरूप शब्दो का प्रयोग करता है, तो वे उसके चेहरे को लाल व सफेद रग से विद्रूप बनाते है और उसके शरीर पर धूल व मिट्टी पोतते है, और फिर उसे किसी निजन स्थान मे छोड आते है या किसी खड्ड मे ढकेल देते हैं।'

स्पष्टत, यह बौद्धधम उस बौद्धधम से कोसो दूर था जिसका ईसा पूव छठी सदी मे इसके सस्थापक ने मगध म प्रतिपादन किया था। ऐसे तपस्वी भिक्षु अब भी थे जो नगे पैर यात्रा करते, खुले म सोते, बचे-खुचे अन्न की भिक्षा ग्रहण करके उदर-निर्वाह करते और लोकभाषा मे ग्रामवासियो या आटविको को उपदेश देते, पर उनकी सख्या व प्रतिष्ठा निरन्तर घटती जा रही थी। भिक्षु के लिए निर्धारित चीथडो से सिले हुए वस्त्रा के स्थान पर अब कीमती केसरिया रग मे रँगे बढिया सूती कपडे, उत्तम ऊन अथवा विदेशी रेशम के सुरुचिसम्पन्न वस्त्रा का इस्तेमाल होता था। लगता है कि यदि स्वय बुद्ध (जो अपनी अन्तिम पार्थिव यात्रा के दौरान नालन्दा ग्राम से गुजरे थे) उस भव्य सस्थान मे, जो उनके नाम पर चलता था, पहुँचते तो उनकी खिल्ली उडायी जाती और उन्हें निकाल दिया जाता, बशर्ते कि सयोगवश वह कोई अलौकिक चमत्कार दिखाकर अपने को साबित कर पाते। बुद्ध ने ऐसे चमत्कारो की हँसी उडायी थी, पर अब ये उस धम के अभिन्न अग बन गये थे और अनेकानेक बुद्धो के अलौकिक चमत्कारो की कथाएँ भी फैल चुकी थी। अतिप्राचीन प्रजनन-अनुष्ठान, कुछ परिष्कृत होकर, तत्रविद्या के रूप म पुन प्रचलित हुए, इन्होंने न केवल नये सम्प्रदायो को जन्म दिया, बल्कि ये बौद्ध, जन व ब्राह्मण धम-कम मे भी प्रविष्ट हुए। जिस प्रकार अपरिग्रह व सादगी के भिक्षु-सघ के पूवकालीन नियम त्याग दिये गये थे उसी प्रकार पद प्रतिष्ठा के बोलबाले के कारण पुरातन सिद्धात भी धुंधले पड गये थे। ऊपर उल्लिखित महायान बौद्धधम ने ईसा की दूसरी सदी मे और उसके बाद से इस रमणीय जीवन को शारीरिक व मानसिक रूप स अगीकार

कर लिया था। हीनयान (विभाजन के बाद महायानियों द्वारा दिया गया तिरस्कारसूचक नाम) ने बाह्य रूप में पूर्वकालिक सादगी को कुछ हद तक कायम रखा। उन्होंने एक निर्धारित संख्या में पालि धर्मग्रंथों को भी सुरक्षित रखा, जबकि महायानियों ने बौद्धग्रंथों की संस्कृत में मनमर्जी से रचना की, पुनरचना भी की। तिब्बती व चीनी अनुवादों में जो महायानी बौद्धग्रंथ उपलब्ध हैं उनसे एक पूरा पुस्तकालय खड़ा हो सकता है, हालांकि असंख्य ग्रंथ, अनूदित हुए बिना ही, अपने संस्कृत मूल में नष्ट हो गये हैं। इन दोनों बौद्ध सम्प्रदायों की विहार व्यवस्थाओं में नगण्य अंतर था, क्योंकि हीनयानी विहारों को भी प्रचुर अनुदान मिलता था और कालांतर में (जैसाकि श्रीलंका व बर्मा में अवशिष्ट प्रथाओं के रूप में देखने को मिलता है) प्रत्येक विहार का संचालन एक ही परिवार के अधिकार में रहने लगा, आवश्यकतानुसार, विहाराध्यक्ष का पद अधिकार में रखने के लिए उस परिवार का कोई तरुण प्रव्रज्या भी ग्रहण कर लेता था। फूट पड़ने के पहले भी भागे हुए दासों, थाटविकों, भागे हुए अपराधियों, संक्रामक रोगियों कर्जदारों तथा आदिवासी नागों का संघ में प्रवेश वर्जित था। संघ और राज्य के बीच समझौता हो गया था। परिणामतः, नागरिक जीवन में जो स्थान चक्रवर्तिन का था, उसी के अनुरूप धर्म के क्षेत्र में बुद्ध को दर्जा दिया गया।

आरम्भिक बौद्ध अनुशासन का एक प्रमुख पक्ष मानव शरीर के जुगुप्साकारी एवं मलिन अंगों पर बल देता है। भिक्षु के लिए यह आवश्यक था कि नियमपूर्वक अपने ही शरीर के घृणित गुह्यांगों पर बड़ी बारीकी से ध्यान केंद्रित करे। उसे हिदायत थी कि वह श्मशान में काफी समय तक रहकर देखे कि गिद्ध, सियार व कीड़े आदमी के शव को किस प्रकार खाते हैं। पर उत्कृष्ट बौद्ध कलाकृतियों को देखकर कोई भी अनुमान नहीं कर पायेगा कि ऐसा भी होता था। अनगिनत मुकुटधारी बोधिसत्व ऐश्वर्यशाली किन्तु अंगों को प्रकट दिखानेवाले वस्त्र धारण की हुई स्त्रियां, और उनके रमणीय पुरुष सहचर में धार व भारहुत से लेकर अजंता व अमरावती तक बिखरे पड़े हैं। इन वैभवशाली भित्तिचित्रों और उत्कीर्णों की एकरूप संगति को नष्ट करनेवाला और भिक्षु को बुद्ध के उपदेश की याद दिलानेवाला ऐसा कोई दृश्य नहीं जिसमें किसी सड़े हुए आधे खाये शव का अथवा मवाद भरे घावोंवाले कुष्ठपीड़ित भिखारी का दिखाया गया हो। इन कलाओं में उस अतिदरिद्र ग्रामवासी (पामर) के आम कष्टों का भी चित्रण नहीं है जिसकी अतिरिक्त उपज तो भिक्षु हजम कर लेता था, पर जिसकी दरिद्रता की इस निष्ठुर सिद्धांत के आधार पर उपेक्षा की जाती कि, किसी पूर्वजन्म के कर्मों के कारण ही उसे अब कष्ट भोगने पड़ते हैं।

आरम्भिक पालि बौद्धग्रंथों में इन्द्र तथा ब्रह्मा को बुद्ध के उपदेशों का श्रद्धा

पूवक सुननेवालो के रूप मे प्रस्तुत किया गया है। महायान ने अपने देवकुल मे कई सारे नये देवताओ का, जिनम गणेश, शिव और विष्णु भी हैं, समावेश कर लिया, पर ये तमाम देवता बुद्ध के अधीनस्थ थे। इस समूह मे कुछ विशिष्ट देवियाँ भी शामिल कर ली गयी, उदाहरण के लिए, अनुपम सुदरी तारा और मातृदेवी हारीती, जो मूलत शिशुभक्षक राक्षसी थी। धमग्रन्थो मे सर्पो व राक्षसा के भय निवारण के लिए जपे जानेवाले मन्त्र तत्र (धारणियो) का भी समावेश हो गया। साथ ही, नाग-राक्षस अनेक विहारो का सम्मानित सरक्षक था। स्पष्टत बुद्ध इन सबमे ऊपर थे—अपने अलग व अगम्य स्वग मे विराजमान एक प्रकार के परमेश्वर। परतु पूवजन्म के बुद्धा की सख्या सीमा से परे पहुँचा दी गयी और इनमे एक मसीही बुद्ध मैत्रेय का भी समावेश कर दिया गया। कई लोकप्रिय कथाओ का ज्यों-की-त्यो बुद्ध के पूवजन्मो की कथाआ (जातको) म बदल दिया गया, इन पूवजन्मो मे उन्होंने बुद्धत्व के लिए अपने को क्रमश परिशुद्ध किया था। हर नये मत को और हर नये साधिक नियम को बुद्ध के बारे मे नयी-नयी कथाएँ लिखकर उचित ठहराया गया। बुद्ध के पार्थिव शरीर के अवशेषो की सवत्र पूजा होने लगी और उनके आकार तथा उनकी मात्रा मे इतनी अधिक वद्धि हुई कि हाथी के झुण्ड से तुलना की जा सके। पर ब्राह्मण इस खेत्र मे अधिक निपुण थे और उन्होंने अपनी निपुणता दिखायी भी। ब्राह्मणो ने जिन देवताओ के प्रतिष्ठापन के लिए पुराणो की रचना की वे व्यापक रूप से पूजे जाते थे—किसाना से लेकर उन कबीलाई सरदारो तक जो राजपद प्राप्त कर चुके थे। एक सुप्रसिद्ध उदाहरण है कश्मीर के सरक्षक-नाग नीलमत का, जिसकी पूजा बौद्धधम के कारण अप्रचलित हो गयी थी, पर ब्राह्मणा ने विशेष रूप से नीलमत पुराण की रचना करके इसे पुनर्स्थापित किया और इसके साथ साथ अपन को भी। ईसाई धम अथवा इस्लाम की भाँति बौद्धधम कभी भी राजधम नही बना, न ही इसने अपने प्रतिद्वद्वियो के दमन के लिए शासन-व्यवस्था का इस्तेमाल किया। आरम्भ से ही बौद्ध सघ म ब्राह्मण रहे हैं जिन्होंने जातिभेद को भले ही त्याग दिया हो पर अपनी बौद्धिक परम्परा को कायम रखा। प्रचलित ब्राह्मण विचारधारा को (अनुष्ठान अथवा पूजा विधि का नहीं) प्राय मानकर चला जाता था, जैसे कि ब्राह्मणो ने भी गोमास खाना छोड दिया था और अहिंसा का अपना प्रमुख आदश स्वीकार कर लिया था। बौद्धा और ब्राह्मणा के दशनो के सारतत्त्व एक-दूसरे से मिलने लग गये थे। दोना ही जगत की भौतिक वास्तविकता अस्वीकार करते है। स्पष्टत, शकर मे अथवा उसके द्वारा खण्डन के लिए प्रस्तुत किये गये प्रतिद्वद्वियो के सिद्धातो मे ऐसा कुछ भी नही है जिसे असोक अथवा उसका कोई पूववर्ती बौद्धधम की मान्यता के रूप म पहचान पाता। आज ता यह जानने म भी कठिनाई होती है कि ठीक वाद विवाद

का विषय क्या था, क्योंकि उभय पक्षों के प्रतिपादनों में स्वरूप का भेद भले ही रहा हो, पर विषय-वस्तु की दृष्टि से नगण्य अंतर था। जहाँ तक व्यावहारिक रूप में बौद्धधर्म के घटते प्रभाव का प्रश्न है, इस बात को ध्यान में रखना जरूरी है कि असोक कलिंग के एक विनाशकारी युद्ध के बाद ही अहिंसावादी धर्म में दीक्षित हो गया था। इसके विपरीत, कन्नौज का बौद्धधर्म परायण राजा हर्ष शिलादित्य (६०५-६५५ ई०) अधिकांश भारत को अपने अधीन करने के लिए कम-से-कम तीस साल तक लगातार लड़ाइयाँ लड़ता रहा। इसी प्रकार, चँगीज खान (तमूजिन) और उसके उत्तराधिकारी मंगोल शासकों ने अपने सैनिक अभियानों से अधिकांश यूरेशिया महाखण्ड में इतना रक्तपात व विध्वंस मचाया कि उनकी तुलना में सिकन्दर का अभियान मामूली सीमावर्ती छापा प्रतीत होता है, फिर भी ये मंगोल सम्राट भले बौद्ध मान गये। परन्तु किसी भी बौद्ध राजा ने धर्म की प्रतिष्ठा या प्रचार के लिए हत्या या जिहाद नहीं किया।

असोक ने जिस राज्याश्रय की शुरुआत की थी वह बारहवीं सदी तक चालू रहा, जब अन्त में मुसलमानों ने उत्तर भारत के सभी बौद्ध विहारों को लूटा और नष्ट कर दिया। हिन्द-यवन शासक अगथोक्लीज ने अपने सिक्कों पर बौद्ध प्रतीकों का अंकित कराया, जैसे कि मिनान्दर ने 'धम्मक दिकाइओस' शब्दों को अंकित कराया था। कुषाणों के साथ विपुल अनुदानों के एक नये युग की शुरुआत हुई और इनसे महायान को सुदृढ़ आधार प्राप्त हुआ, यह राजवंश ईसा की चौथी सदी तक शासन करता रहा। किसी मुस्लिम पूर्व राजा ने इन दोनों को निरस्त नहीं किया। मौर्यों के तुरन्त बाद के शासकों ने ब्राह्मण धर्म को प्रश्रय दिया। प्रथम शुंग शासक ने अश्वमेध यज्ञ किया। पर बौद्धधर्म पर इसका कोई प्रभाव नहीं पड़ा, जैसा कि साँची के शुंगकालीन सम्बन्धित स्मारकों से प्रकट है। गुप्त शासकों द्वारा ब्राह्मणों को दिये गये दानों के बारे में जो ताम्रपत्र मिलते हैं उनमें ईसा की चौथी सदी से महाभारत के श्लोक प्रमुखता से उद्धृत किये गये हैं, पर साथ ही बौद्ध विहारों का पुनरुद्धार किया गया और उनको दिये जाने वाले दान में भी वृद्धि हुई। बौद्धों पर पहली बार वास्तविक अत्याचार हुए ईसा की सातवीं सदी के आरम्भकाल में जब पश्चिमी बंगाल के राजा नरेन्द्रगुप्त-शशांक ने गंगा की घाटी में दूर तक धावा बोला, अनेक बौद्ध मूर्तियों को नष्ट किया और गया के बोधिवृक्ष को भी कटवा डाला। पर हर्ष की दानशीलता से कुछ ही वर्षों के भीतर जल्दी ही सब कुछ न केवल पहले-जैसा हो गया, बल्कि अधिक वैभवशाली हो गया। परन्तु बौद्धधर्म की अवनति और अस्थिर स्थिति उस समय ही दृष्टिगोचर होने लगी थी जब युवान् च्वाङ समृद्धिशाली नालन्दा में अध्ययन कर रहा था। नालन्दा के विनाशकारी अन्त के बारे में उसका दुःस्वप्न ६५५ ई० के आसपास शब्दशः फलित हुआ, जब हर्ष की मृत्यु के बाद वहाँ के विशाल

विहार को लूटकर नष्ट कर दिया गया। किन्तु अगली सदी मे पाल शासको ने मदद देकर इनकी आर्थिक दशा सुधार दी और अनेक नये विहारो की भी नीव डाली, जिनमे एक नालन्दा के समीप का वह विशाल विहार भी था जिसके कारण पूरे प्रान्त का बाद मे विहार नाम मिला। सेन शासको ने, जो निस्सन्देह आधुनिक अर्थ मे हिन्दू राजा थे, दानप्रथा को जारी रखा और पालो द्वारा स्थापित विहारो की सम्पदा की लुटेरो से रक्षा करने के लिए उनकी किलेबन्दी भी की। इसका केवल यही परिणाम हुआ कि १२००ई० के आसपास मुट्ठी भर सिपाहियो को लेकर जब मुहम्मद बिन-बख्तियार खिलजी ने मगध व पश्चिमी बगाल पर चढाई की तो इन विहारो को लूटकर पूरी तरह नष्ट कर दिया गया। उसी समय सारनाथ के विहार और भव्य स्तूप, जो बुद्ध के प्रथम धर्म प्रवचन के स्थान पर और उनकी सादी पर्णकुटी के इर्द गिर्द खड़े किये गये थे, सदा के लिए ध्वस्त कर दिये गये, इस प्रकार, जो स्थल बुद्ध के पहले से भी निरन्तर तापसो को निवास-भूमि व मिलन स्थल रहा वह छिन्न भिन्न हो गया। हूणो के हमलो से, खूखार पाशुपतो के हस्तक्षेपो से और धार्मिक फूट से सारनाथ सुरक्षित बचा रहा, और ११५० ई० के आसपास 'हिन्दू' राजा गोविन्दचन्द्र गाहडवाल की 'बौद्ध' रानी ने कुछ ही समय पूर्व उसका पुनरुद्धार करके उसे और भी समृद्ध बनाया। ईसा की चौदहवी सदी मे कोरियावालो ने एक भारतीय भिक्षु को आमन्त्रित किया था, पर वह भिक्षु उत्तर भारत के किसी चिरप्रतिष्ठित बौद्धस्थल से नही, बल्कि दक्षिण भारत से गया था जहाँ बौद्धधर्म चुपचाप विघटित हो रहा था। लोकायतो का अल्पसख्यक अबौद्ध सम्प्रदाय और शाक्य देवदत्त के बौद्धमत अनुयायियो का सम्प्रदाय मगध मे कम से कम ईसा की सातवी सदी तक जीवित रहे। इन्हे किसी ने नष्ट नही किया, बल्कि ये स्वय शान्तिपूर्वक विघटित हुए, एक ऐसे देश

चित्र १५ एक ब्राह्मण को दिये गये भूमिदान से सम्बन्धित ताम्रपत्र पर उत्कीर्ण बौद्ध सम्राट हर्ष के हस्ताक्षर (बसखेडा ताम्रशासन एपिग्राफिया इण्डिका खण्ड ४ पृष्ठ २१० के सामने)। वर्ष सम्भवत ६२८ ई० था। हर्ष ने ताम्रपत्र पर स्याही मे अपने हस्ताक्षर किये स्वहस्तो मम महाराजाधिराजश्रीहर्षस्य। फिर स्याही के इन अक्षरो को ताम्रपत्र मे उकेरा गया।

मे जहाँ अनेक परस्पर विरोधी मतो का सह अस्तित्व तो सम्भव था, पर जहाँ उनकी परम्पराओ और उनके सिद्धान्तो को लिपिबद्ध करके स्थायी रूप मे सुरक्षित रखने की चिन्ता किसी को नही थी। हिन्दू धर्म के पुनरुद्धार का अथवा किसी राजा के बौद्ध या हिन्दू होने का सवाल ही निरर्थक है। जनक लोगो ने,

राजा और प्रजा दोनो ने, अन्त समय तक परवर्ती ब्राह्मण कमकाण्ड को प्रश्रय दिया, जैसे-तसे शालीन बनाये गये प्रागैतिहासिक देवताओ की पूजा भी की और साथ ही बौद्ध, आजीवक व जैन सम्प्रदायो को उदारतापूवक दान भी दिये। कन्नौज का हर्ष, जिसके बारे मे कोई सन्देह नही कि उसने बौद्धधम का प्रश्रय दिया और जिसने स्वय एक हत्यारे को निरस्त्र करके क्षमा कर दिया था, ब्राह्मणो को दिये गये दानपत्रो म, मध्ययुग के दूसरे राजाओ की भाँति, अपने को 'परम माहेश्वर' घोषित करता है। इसके अलावा, सूय उसका कुलदेवता था, कुषाणो के साथ पुन ईरानी प्रभाव बढा तो सूय पूजा का अधिक प्रचलन हुआ और इसके साथ ही 'मग ब्राह्मणो' का, जो सम्भवत मागी मूल के थे, एक नया सम्प्रदाय पैदा हुआ। हर्ष ने 'परमभट्टारक' की उपाधि भी ग्रहण की थी। उसका एक सस्कृत नाटक नागानन्द, जिसके अभिनय म उसने आत्म-बलिदानी बौद्ध नायक की भूमिका अदा की थी, शिव पत्नी गौरी (श्वेतागी पावती) को अत्यन्त भक्तिभाव से समर्पित है। इन सब बातो म उसे कोई अन्तर्विरोध नजर नही आया, न ही उन बौद्ध, जैन, आजीवक व अन्य सम्प्रदायो के साधुओ को जो ब्राह्मणो सहित हजारो की सख्या मे गगा-यमुना के सगम-स्थल पर हर पाँचवें साल सम्राट से दान दक्षिणा ग्रहण करने के लिए एक महासम्मेलन म एकत्र होते थे। इस ग्रन्थ के प्रथम अध्याय म आधुनिक भारतीय चरित्र की जिन विसगतियो का जिक्र किया गया है, वे युवान् च्वाड् के भारत आने के पूव ही उभरकर सामने आ चुकी थी।

फिर भी, लगता है कि गाँव की विजय की अपेक्षा इसमे धन के भ्रष्टाचारी प्रभाव का अधिक हाथ रहा है। दरअसल, असोक के काफी पहले से इस परिवतन की शुरुआत हो चुकी थी। बुद्ध निर्वाण के कोई सौ साल बाद, मगधराज कालासोक के शासनकाल मे, वेसाली के भिक्षु अपने छोटे स्थानीय सघ के लिए न केवल दान स्वीकार करने लगे थे बल्कि धन भी माँगने लगे थे। इससे तत्कालीन दूसरे बौद्ध भिक्षु इनकी बुराई करने लगे। अन्त म, वेसाली म भिक्षु यश की अध्यक्षता मे उस समय के सर्वाधिक सम्मानित भिक्षुओ का एक सम्मेलन आयोजित किया गया, जिसमे इस नयी प्रथा को निन्दनीय ठहराकर इस पर रोक लगा दी गयी। भिक्षु भोजन तथा व्यक्तिगत उपयोग की आवश्यक वस्तुओ के अलावा अन्य कोई चीज ग्रहण नही कर सकते थे। इस नियम को इसके बाद विनय का अग बना दिया गया। इस स्पष्ट अनुशासन के बाद भी यदि हम सभी सम्प्रदायो के विहारो को दान दक्षिणा से समृद्ध हुआ देखते है तो इस परिवतन का निश्चय ही कोई शक्तिशाली कारण रहा होगा। इस बुनियादी कारण को खोजना सहज सम्भव है।

विहारो ने बुद्ध द्वारा समर्थित बताये जानेवाले चक्रवर्तिन् राजा के एकव्रतत्य

का पालन किया, पर असोक ने इसकी परवाह न करके सडकें, विश्रामगृह, जलाशय और मनुष्यो एव पशुओ के लिए चिकित्सालय बनवाये। विहारो मे जो सम्पत्ति सचित होती थी वह अक्सर पूजी के रूप मे उन आरम्भिक व्यापारियो तथा सार्थवाहो के बडे काम आती थी जो भारत के भीतरी क्षेत्रो मे पहुँचते थे। बावरी जैसे अग्रगामी ब्राह्मण, जो अधिक-से-अधिक कुछ मवेशी और चन्द शिष्यो को लेकर जगल मे पहुँच जाते थे, यह काम करने मे असमर्थ थे। यह काम व अग्रहार अधिवासी ब्राह्मण भी नही कर सकते थे जिन्हे राजा ऐसी अछूती भूमि पर बसाते जहाँ पहले हल की खेती न हुई हो पर जो क्षेत्र कृषि-भूमि म बदलने के लिए उपयुक्त हो। एक कारण यही है कि इन दो नितान्त भिन्न धर्मों का सह अस्तित्व, बिना किसी प्रकट सघर्ष के, सातवी सदी तक उत्तर भारत मे और नौवी सदी तक दक्षिण म बना रहा। मेरी दृष्टि मे यही मुख्य कारण है कि कई सदियो तक बौद्धधर्म का विकास होता रहा—उस समय से जब प्राचीन पशुचारी जीवन के यज्ञ, जिनके खिलाफ बौद्धो ने जबरदस्त आवाज उठायी थी, कृषिजन्य अन्न-उत्पादन के व्यापक फैलाव के कारण विलुप्त हो गये थे। मुख्यत इसी विशिष्ट अर्थवृत्ति के कारण बौद्धधर्म पडोसी देशो मे भी फला, इन देशो का अपने यहा चातुर्वर्ण्य व्यवस्था स्थापित करने के लिए ब्राह्मणो को आमन्त्रित करने की कोई आवश्यकता महसूस नही हुई। ये देश वैदिक यज्ञ से तनिक भी परिचित नही थे, और ये बौद्धधर्म के उन जटिल, सूक्ष्म व प्राय दुर्बोध सिद्धान्तो का जिन्हे भारतीय, चीनी, तिब्बती तथा अन्य अनेक विश्रुत भिक्षुओ की लम्बी परम्परा ने परिश्रमपूर्वक कई भाषाओ मे अनूदित किया, महज सिद्धान्त-प्रेम के कारण नही ही अपनाते।

जानकारी मिलती है कि आरम्भ मे जो बौद्धधर्म प्रचारक चीन गये उनका स्थलमार्ग के व्यापारियो से सम्बन्ध था। बौद्ध विहारो की अर्थवृत्ति के बारे म जो सर्वसामान्य जानकारी मिलती है वह अशत चीनी उल्लेखो पर आधारित है और पश्चिमी दक्खन मे फले हुए गुफा विहारो के भग्नावशेषो के स्पष्ट किन्तु अब तक उपेक्षित पुरातात्त्विक प्रमाणो से इसकी पुष्टि होती है। चीन व भारत के ऐसे विहार उसी एक महासाघिक सम्प्रदाय (प्राक्-महायानी विधान) के थे अथवा उन बौद्ध सम्प्रदायो के थे जो सिद्धान्त व आचरण मे इसके काफी निकट थे। चीनी उल्लेखो से सिद्ध होता है कि उनके महासाघिक विहारो ने चीन के भीतरी क्षेत्रो के शान्तिपूर्ण विकास मे बडा योग दिया, बौद्धधर्म ऐसे क्षेत्रो मे शान्ति व अहिंसा का सन्देश लेकर पहुँचा। इन विवरणो से पुष्टि होती है कि विहारो के अपने उद्यान तथा खेत थे, दासो व मजदूरो से खेती करायी जाती थी, किसानो और व्यापारियो को उपज बेची जाती और कर्ज दिया जाता और अकाल के समय उदारतापूर्वक दान भी दिया जाता था। बहुत-से अनुबन्ध और

कुछ विहारा के लेखे जोखे आज भी उपलब्ध है। इस बात का स्पष्ट उल्लेख है कि इन मामला मे जिस प्रथा का पालन किया गया वह भारत की महासाघिक प्रथा के अनुरूप थी। वास्तव म, जो चीनी यात्री गहन अध्ययन के लिए भारत आये थे उन्होंने विहारो के प्रशासन पर उतना ही ध्यान दिया जितना कि बौद्ध तीर्थों और पवित्र धमग्र था पर। ई चिंट, जो युवान्-च्वाङ् के सौ साल बाद भारत म आया, विहारा के दैनदिन जीवन और स्वच्छता से सम्बधित छोटी छोटी बाता का भी उल्लेख करता है और रेशम के वस्त्र पहनने के औचित्य के बारे म भारतीय भिक्षुआ द्वारा प्रस्तुत किये गये बाधे किन्तु आवपक तर्कों का अपन विवरण म समथन करता है। चीन म भी भिक्षा माँगकर जीविका चलानेवाले पुरानी परम्परा के भिक्षु थे, परन्तु ऐसे भारतीय भिक्षुआ की तरह व भी विलुप्त हो गये।

पश्चिमी भारत मे कार्ले का विहार महासाघिकों का था, पर उसम दूसरे सभी बौद्ध सम्प्रदाया के भिक्षुओ को भी प्रवेश मिलता था। इस विहार म प्रयुक्त धातु और लकडी की सभी चीजें, सिवाय चैत्य के गभगृह म स्थापित किसी समय रँगी हुई कडिया के नष्ट हो गयी हैं। स्तम्भा और दीवारा का रग भी उड गया है। सम्भवत वैसाली के सुधार ने अथ प्रेमी भिक्षुआ का दक्षिण की ओर चले जाने को विवश किया जहाँ उन पर राज्य के नियन्त्रण अथवा मगध की प्रथा की पाबन्दी नही थी। पर रेडियो-कार्बन की विधि से पता चलता है कि कार्ले की नीव अशोक के पहले ही पड चुकी थी। यहाँ की प्रतिमाएँ सुन्दर ता हैं ही, विलासमय भी है, इनमे घोडा व हाथियो पर सवार सुन्दर वस्त्र धारण किये हुए समद्ध स्त्री-पुरुषा के आकपक जोडे हैं। भिक्षुआ के विहार मे ऐसी प्रतिमाएँ होने की उम्मीद शायद ही कोई रखे, पर धनी व्यापारिया के लिए यही सब रुचिकर रहा होगा। शिल्पकारा को दूर दूर से खास तौर से आमन्त्रित किया गया होगा और प्रचुर धन देकर उनसे ये प्रतिमाएँ बनवायी गयी हागी। इसके अलावा पूरे चैत्य विहार के निर्माण म कुछ सदियो का समय लगा होगा, फिर भी, समूचे विन्यास मे एकरूपता है। इसका अथ है—योजना, अध्यवसाय और प्रबन्ध की निरन्तरता। बहुत सी प्रतिमाआ, गुफाओ और स्तम्भा पर इनके दाताओ के जो नाम उत्कीर्ण है उनसे प्रकट होता है कि दूर-दूर के व्यापारिया और श्रेष्ठिया का इस स्थल से सम्बन्ध रहा है। फिर भी, ऐसे अन्य अनेक दाता थे जिन्होंने इस विहार को चलाने मे और इसे पूरा करने म योग दिया, इनके अलावा ऐसे बहुत से छोटे मोटे अज्ञातनाम दाता थे जिनके दाना का कही कोई उल्लेख नही है। दाताआ मे कुछ अधिकारी थे, तो कुछ चिकित्सक आदि। उस क्षेत्र के व्यापारी सघ (वनिय गाम) का नाम भी दाता के रूप मे एक स्तम्भ पर अंकित है, पूरे मध्ययुग म इस सस्था का प्राधान्य रहा, पर मुस्लिम विजय के साथ एक नये प्रकार के व्यापारी का उदभव हुआ तो इसका महत्त्व घट गया।

ईसा की दूसरी सदी में जब आरम्भिक दाताओ के शक राजवंश को सातवाहनो ने समाप्त किया, तो राजा और उसके राज्यपालो न पूरे गाँव दान दिये जाने की पुष्टि की। पर कुछ दानाओ के नाम चौकानेवाले है। कुछ विहारो मे बँसारो, ठठेरों, कुम्हारो आदि की श्रेणियो के नाम न केवल उदार दाताओ के रूप म अंकित हैं, बल्कि वे विहार को उन्हें प्राप्त उस धनराशि का ब्याज भी देते है जो एक राजकुमार ने न्यास निधि के रूप मे इस आशय से जमा की थी कि उसके ब्याज से विहार को सतत अनुदान मिलता रहे। इनके अलावा व्यक्तिगत दाता भी हैं लिपिक, वैद्य, लुहार, बढई, मछुओ का मुखिया, एक हलवाह की पत्नी, एक गृहस्थ किसान की मा, इत्यादि। यह आशा नही की जा सकती कि सामान्य भारतीय ग्रामीण जीवन के ऐसे शिल्पकार या कारीगर या मजदूर इतना पैसा कमायें कि कुछ महत्त्व का दान दे सकें। इसलिए वह समाज बडे पैमाने पर पण्य-उत्पादन करनेवालो का रहा होगा, बाद में दक्खन म ही नही देश के दूसरे भागो म भी उतने बडे पैमान पर पण्य-उत्पादन नही हुआ। जाहिर है कि गुफा विहारो के उस प्रदेश म अर्थशास्त्र की पद्धति की सीता भूमियो का और राजकीय उद्यमो का विकास सम्भव नही था, क्योकि उनम से अनेक विहार आज भी अविकसित जगलो म है, जबकि उत्तर भारत के विहारो के भवनो के स्थान पर अब खेती होती है। परन्तु दक्खन के सभी गुफा विहार ऐसे व्यापारी मार्गो पर स्थित ह जो पश्चिमी नदीमुखो के बन्दरगाहो (कल्याण, ठाणा, चौल कुडा, महाड) स ऊँचे दक्खनी कगार के दर्रो (घाटो) से होकर मदान तक पहुँचते है। नये अंतिम पडाव-स्थल जुन्नर के इद गिर्द भी इसी प्रकार कम-से कम १३५ बौद्ध गुफाएँ हैं, यहीं जल्दी ही सातवाहनो की दूसरी राजधानी स्थापित हुई थी।

यहा राजाओ के धम परिवतन का कोई सवाल ही नही था, क्योकि आरम्भिक गुफा विहारो की स्थापना के समय दक्खन म कोई राजा थे ही नही। जुन्नर के ३० किलोमीटर पश्चिम मे नाणेघाट के महत्त्वपूर्ण दर्रे के पास जो आधिकारिक (विहारिक नही) गुफाएँ ह उनम सातवाहन राजाओ द्वारा यज्ञ दक्षिणा के रूप म ब्राह्मणो को दिये गये अनेकानेक दानो का विस्तृत विवरण अंकित है हजारो की सख्या मे मवेशी, हाथी, रथ, घोडे सिक्के, इत्यादि। इस यज्ञ के अलावा लेखो मे सातवाहनो द्वारा कृष्ण और उसके बलशाली हलधर भाई बलराम सकर्षण की पूजा का विशेष रूप मे उल्लेख किया गया है। अन्य शब्दो म, वाकणी की परम्परा टिकी रही और उत्तर म विकसित ब्राह्मण धम ज्यो-का त्यो दक्षिण मे पहुँच गया। बावजूद इसके, सातवाहन सभी गुफा विहारो को अनुदान देत रहे। भाजा की गुफा के प्रतिमा शिल्पो को देखकर, जिनम द्वारपाल रक्षको की प्रतिमाएँ विख्यात हैं यही लगता है कि इनका निर्माण मुख्यत राजकीय सहायता से हुआ है। परन्तु यहाँ के चैत्य का मुहरा ढह चुका है और इसके साथ

ही वे प्रमुख शिलालेख भी नष्ट हो गये है जो इस पर उत्कीर्ण रहे होंगे।

मजे की बात यह है कि बौद्ध विहारो को दिये गये दानो के बारे मे जो लेख मिलते है उनमे भिक्षुओ या भिक्षुणियो के दानो का भी उल्लेख है। दान देने के लिए उनके पास पैसा था, इस तथ्य से ही प्रमाणित होता है कि उन्होने वैसाली सम्मेलन के निर्णयो का प्रकट रूप से उल्लंघन किया या उनकी कोई परवाह नही की। आरम्भ मे यह प्रथा थी कि भिक्षु संघ मे प्रवेश चाहनेवाला व्यक्ति अपनी समूची धन-सम्पत्ति का वितरण करता था और तदनन्तर कौटुम्बिक जीवन का परित्याग करता था। अब वह धन और धनार्जन का अपना अनुभव साथ लेकर विहार मे पहुँचता था। कार्ले मे धनी उपासक बुधरखित ने दान देकर अपने नाम पर एक भव्य सभा मण्डप बनवाया था। वही नाम बाद मे उस विहार-क्षेत्र के एक सिरे पर बने हुए कक्ष पर भी उत्कीर्ण देखने को मिलता है, जिससे प्रकट होता है कि गृहस्थ जीवन त्यागने के बाद उसने उस कक्ष को अपना आवास बनाया होगा। कार्ले के ही नही, इस क्षेत्र के दूसरे सभी विहारो के मुख्य भागो मे ऐसी कोठरियाँ बनी हुई हैं जहाँ खुली हवा व प्रकाश नही पहुँचता, तो जाहिर है कि कीमती सामान रखने के लिए ही इनका इस्तेमाल होता होगा। सामने के अधिकांश कक्षो मे लकडी के मजबूत दरवाजे लगे थे, जिन्हे भलीभाँति बन्द करके उनमे भीतर व बाहर से एक खास साँकल द्वारा ताले लगाये जाते होगे। इन व्यवस्थाओ से प्रकट होता है कि विहारो मे पर्याप्त सम्पत्ति जमा रहती थी। ये विहार व्यापारियो के लिए महत्त्व के ग्राहक थे भिक्षुओ के लिए वस्त्र, पूजा के लिए धूप और कीमती सुगंधित द्रव्य, धातु की मूर्तियाँ, धातु के दीपक (कालिख से आज भी सारी छतें काली हैं) बडी संख्या मे उस क्षेत्र मे उपलब्ध नही थे। यह भी स्पष्ट है कि ये विहार यात्रा के महत्त्वपूर्ण पडाव थे, साथ के लिए विश्राम स्थल थे और संभरण-गृह तथा अधिकोष (बैंक)-गृह भी थे। उदाहरण के लिए, जुन्नर मे सभी गुफाओ को एक समूह मे एक-दूसरे के समीप बनवाना अधिक सुविधाजनक होता, पर एक ही पहाडी पर बनी होने पर भी साफ दिखायी देता है कि इन्हे छोटे छोटे समूहो मे यथासम्भव पृथक्-पृथक् बनाया गया है। इनमे से प्रत्येक समूह को एक पृथक् व्यापारी वर्ग का आश्रय प्राप्त था, जो इनके असंयोजित होने का कारण हो सकता है—साम्प्रदायिक मतो की विविधता का एक वित्तीय प्रतिपक्ष।

इस व्यवस्था और इसके द्वारा पोषित विहारो का तब विघटन हो गया जब बौद्धधर्म इस अर्थ-प्रणाली के लिए प्रेरक बनने की बजाय बोझ बन गया। विलासी वस्तुओ का दूरदेशीय व्यापार, विशेषत उत्तर भारत से और समुद्रपार रोमन साम्राज्य से होनेवाला व्यापार अब मन्द पड गया था और एक नितान्त नये व्यापारी-वर्ग द्वारा आवश्यक वस्तुओ के मुख्यत स्थानीय लेन देन के व्यापार मे

भारी वृद्धि हो गयी थी। स्थलीय व्यापारी-मार्गो मे गतिरोध और ईसा की तीसरी सदी मे रोमन साम्राज्य का प्राय पूर्ण पतन भी इसके पूरक कारण हो सकते हैं। दूसरी बात यह है कि गावो और नगरो की वृद्धि होने के कारण विहारो के स्थल बडे पमाने पर व्यापारिक व वित्तीय व्यवसाय के लिए उपयुक्त नही रह गये थे। उन्हे स्थानान्तरित भी नही कर सकते थे, क्योकि धार्मिक कृत्यो का, जो अन्ततोगत्वा वित्तीय नही, माधिक थे, यह तकाजा था कि विहार एकान्त स्थान मे हो। बडे-बडे सार्थ शनै-शनै बजारो (वाणिज्यकार=व्यापारी) और लमाणो (लम्बमार) के छोटे समूहो मे विघटित हो गये, और आज भी ये मौजूद है। शक्तिशाली श्रेणियाँ टूट गयी और उनके सदस्य दूर दूर के देहातो मे फैल गये, अथवा वे उत्पादको के ऐसे गरीब जाति-समूहो मे सिमट गये जो थोडे लाभ के लिए भी दूर-दूर तक यात्रा करते थे, जैसेकि बँसागे की बुरूड जाति के लोग और टोकरियाँ बनानेवालो के समूह आज भी करते है। उत्पादन बढा, किन्तु प्रति व्यक्ति पण्य उत्पादन और दूरव्यापी वस्तु विनिमय की रफ्तार, दोनो मे गिरावट आयी। लगभग छठी सदी से घाटो की सुरक्षा के लिए किले बन गये, जो नयी सामन्ती व्यवस्था के परिचायक थे। प्रकट रूप से इन किलो का मकसद था राज्य और यात्रियो की रक्षा करना, पर उनकी असली उपादेयता थी सार्थों से माल कर वसूल करना। सबसे विकट समस्या यह थी कि विहारो मे कीमती धातु, पीतल और काँसे की जो अपार सम्पदा जमा हो गयी थी उसकी सिक्को, बरतनो और औजारो के लिए बडी आवश्यकता थी। चीनी सम्राटो को भी अन्त मे आदेश जारी करके बौद्ध मन्दिरो तथा विहारो के लिए धातु की मूर्तियो के निर्माण पर पाबन्दी लगानी पडी थी। भारत मे ये आवश्यक आर्थिक उपाय अक्सर धर्मशास्त्रीय ऊहापोह के साथ, धार्मिक परिवर्तन के जरिये, खोजे जाते थे। विहार तो नष्ट हो गये, पर उनके निशान नही मिटे। प्राचीन मातृदेवियाँ, जिनके आद्य पूजा स्थल इन विहारो के समीप ही थे और जिन्हे बौद्धधर्म ने विस्थापित कर दिया था, कही कही ठीक उन्ही स्थलो पर पुन प्रकट हुई। कही-कही उन्होने उजडे हुए गुफा विहार मे ही अड्डा जमाया, जुन्नर की मातृदेवी के मानमोदी नाम को उसी स्थान पर युगो तक पीछे जाकर खोजा जा सकता है। कार्ले के विशाल पाषाण स्तूप का सम्बन्ध देवी यमाई के साथ जोडा जाता है। पर इन मातृदेवियो को दी जानेवाली रक्तबलि इन बौद्धस्थलो पर या तो बन्द कर दी गयी थी या कही दूर के स्थलो पर होती थी। उत्तर भारत का कुषाण पद्धति का हल, जिसका महाराष्ट्र के कुछ भागो मे आज भी इस्तेमाल होता है, आमतौर पर बौद्ध गुफाओ के आसपास देखने को मिलता है। सोलहवी सदी के महान मराठा सन्त तुकाराम ने अपने आराध्य देव विठोबा का बुद्ध (जिनके बारे मे उनकी जानकारी बहुत थोडी थी) के साथ तादात्म्य स्थापित किया। निश्चय

ही यह मात्र सयोग नही है कि तुकाराम उन्ही बौद्ध गुफाओ मे ध्यान लगाते थे और वहीं पर उन्होने अपने सरल धार्मिक अभगो की रचना की।

ऐसे परिवर्तनों के बुनियादी आर्थिक कारण एक अन्य सन्दर्भ मे अधिक स्पष्टता से समझे जा सकते हैं। कश्मीर के राजा हर्ष (१०८९-११०१ ई०, सातवी सदी का सम्राट हर्ष नही) ने अपने समूचे राज्य की, चार को छोडकर, धातु की सभी मूर्तिया को बाकायदा गलवा डाला था। इस काम के लिए उसने एक खास मन्त्री—'देवोत्पाटन नायक'—नियुक्त किया था। प्रत्येक मूर्ति को सडको से घसीटकर ढलाईघर तक ले जाने के पहले कुष्ठरोगी भिखारियो द्वारा मलमूत्र डलवाकर सार्वजनिक रूप से भ्रष्ट किया जाता था। इस कृत्य के लिए कोई धर्मशास्त्रीय सफाई नही पेश की गयी। राजा के कुछ वेतनभोगी मुसलमान अगरक्षक भी थे पर उन्हे चोट पहुँचाने के लिए उसने जान बूझकर सूअर का मास खाया। फिर भी यह हर्ष एक सुसस्कृत व्यक्ति, साहित्यिक, और नाटक, नृत्य व सगीत का ममज्ञ था। उसने ब्राह्मणो की यथोचित मदद की और एक बौद्ध आचार्य का सम्मान किया दरअसल इसी बौद्ध आचार्य की अनुनय से चार मूर्तिया, जिनमे दो बुद्ध की थी, बच पायी। राजा को विद्रोही डामर सामन्तो के विरुद्ध घोर और खर्चीले युद्ध लडने के हेतु धन जुटाने के लिए इस धातु की बडी आवश्यकता थी। चौदहवी सदी मे बिना किसी प्रहार के और पश्चात लटमार व अत्याचार के बिना ही कश्मीर पर मुसलमानो का शासन स्थापित हो गया।

**७ ३ राजनीतिक और आर्थिक परिवर्तन**

मौर्यो के बाद के भारतीय राजवश काफी सुविदित है यद्यपि कालक्रम कही भी सुस्पष्ट नही है और किसी राज्य की सीमाएँ भी सुनिश्चित नही है। अलग अलग राजाओ पर किस्से-कहानियो के आकर्षक आवरण चढे हुए है। राज सभाओ म कही कोई विवरण नही मिलते, सिवाय बाद के कश्मीर की रूपरेखा के और सम्भवत चम्बा के शासको की वशावली के। फिर भी, प्रमुख नाम गिनाये जा सकते है। प्रमुख विभाग है कुषाण, सातवाहन, गुप्तकाल हर्षकाल और फिर ह्रास। अनेक शूरवीर राजाओ ने इस उप महाखण्ड मे इधर उधर हमले किये। पर गावो मे इस बात पर कोई विशेष ध्यान नही दिया गया कि ऊपर के स्तर पर क्या हो रहा है। पूरी कहानी का सार सम्भवत यही है।

असोक के बाद उसके करीब आधे दजन उत्तराधिकारियो ने उसके साम्राज्य के विभिन्न भागो पर सम्भवत एक साथ ही शासन किया क्योकि प्रत्येक भाग की अपनी कुछ प्रमुख समस्याएँ थी। इतना स्पष्ट है कि असोक के उत्तराधिकारियो न बुनियादी नीति म कोई रद्दोबदल नही की। असोक के पौत्र दशरथ ने बराबर गुफाएँ आजीवको को भेंट की ना एक अन्य उत्तराधिकारी सम्प्रति जन मतावलम्बी होकर मरा। मौर्य नाम की प्रतिष्ठा राजशक्ति समाप्त हो जाने

पर भी, दीघकाल तक बनी रही। असोक के 'अतिम वशज' मगध के पूणवमन् ने शशाक के विध्वसक हमने के याद, गया के बोधिवृक्ष का और बौद्ध स्मारकों का पुनरुद्धार किया। मध्ययुगीन राजपूत कुलो के पारम्परिक प्रवतक बाप्पा रावल ने एक स्थानीय मौय को हटाकर ही राजस्थान मे अपना शासन स्थापित किया था। ऐसे छाट मोट 'मौर्यों' के बारे म दक्षिण म गोवा पयन्त दसवी सदी तक जानकारी मिलती है। चन्द्रगुप्त मौय के कुछ अमिट प्रताप के कारण ही शायद सत्रहवी सदी मे मराठा नाम चन्द्रराव मोरे उपाधि बन गया।

अतिम मौय सम्राट बृहद्रथ की उसके सेनापति शुगकुल के पुष्यमित्र न लगभग १८४ ई० पू० में उस समय हत्या कर दी जब वह सेना का निरीक्षण कर रहा था। शुगो ने फिर से यज्ञप्रथा शुरू की, पर उनकी कमजोर सैनिक गतिविधियो को देखते हुए यही जान पडता है कि उनके इस पुनरुद्धार मे कोई जोर नही था। बबरता से ऊपर उठे खारवेल ने न कवल कलिंग म अपनी राजसत्ता स्थापित की, बल्कि गगा की घाटी म भीतर तक हमला किया और इस प्रकार असोक की विजय को पलट दिया। यूनानियो ने मौर्यों के प्रान्तीय शासक सुभगसेन से काबुल की घाटी छीन ली थी और इस प्रकार, उन्ही के शब्दो म कहे तो, वह 'भारत को जीत चुके' थे। यूक्रेतीद के नेतृत्व मे वे पजाब तक बढ आये थे। प्रख्यात मिनान्दर न सियालकाट म अपनी राजधानी स्थापित की और वहा से गगा की घाटी म फैजाबाद तक और सम्भवत पटना तक हमले किये। उज्जैन के आसपास का प्रदेश शुग शासन का गढ बना रहा, पर ईसा पूव पहली सदी म दक्षिण से सातवाहनो ने यहा भी हमले किये थे। अलावा इस कथा के जो यत्र तत्र बिखरे उल्लेखो से बडी कठिनाई स तैयार की गयी है हम केवल कमल राजवशावलिया ही प्राप्त होती है। फिर भी, भारतीय संस्कृति की दृष्टि से यह युग महत्त्व का था। साँची की अनुपम शिल्पकला एव वास्तुकला, जहाँ के बौद्ध स्मारक पूणत नष्ट होने से बचे हुए सबसे प्राचीन भारतीय अवशेष ह अपना सिलसिला गुप्त युग तक बनाये रखती ह और इसका अपना निराला वभव ह। पतजलि का व्याकरण व सस्कृत ग्रन्थ, जिसका पहले उल्लेख हो चुका है पुष्यमित्र शुग के समय का ही है। तक्षशिला के शासक अन्तलिकित के यूनानी दूत हेलिओदोर ने भिरासा के समीप एक गरुड-स्तम्भ स्थापित कराया था। इस पर उत्कीण लेख म वह अपने को कृष्णभक्त घोषित करता है, इस स्तम्भलेख की भाषा प्राकृत है और शब्द विन्यास स्पष्टत यूनानी भाषा शैली का ह। इस लेख स कृष्ण सम्प्रदाय के प्रसार के बारे मे हम बहुमूल्य जानकारी मिलती ह। यदुओ का यह श्यामवण नायक अभी सर्वेश्वर अथवा विष्णु नारायण का अवतार नहीं बना था। उस समय के अन्य शिल्पो और लेखो मे प्रकट होता है कि कृष्ण के हलधर भाई सकषण को और कभी-कभी दूसरे यदु वीरो को भी लगभग एक-सी

(उपाधि खखरात) नहपान का जामाता—नारियल के पूरे बाग, जिनमें से प्रत्येक में नारियल के कई हजार पेड थे, ब्राह्मणों को दान करने लग गया था। उपवादत बौद्धों के प्रति भी उदार था, पर पश्चिमी तट पर उसकी पहुँच के भीतर गुफा विहार नहीं थे। आज तो हर भारतीय उत्सव व अनुष्ठान में नारियल का उपयोग होता है, पर छठी सदी के पहले भारत के अनेक प्रदेशों मे इसका बहुत कम प्रचलन था। यह तथ्य भारतीय प्रथाओं की 'शाश्वतता और अपरिवर्तनीयता' पर एक उपयोगी टिप्पणी प्रस्तुत करता है। इस वृक्ष की लकडी, रेशे, शराब और दूसरी चीजें भी अत्यन्त मूल्यवान है, गिरी के 'कोमे' से स्वादु पक्वान्न बनाये जा सकते है और सूखने पर इससे जो तेल प्राप्त होता है वह खाना पकाने के ही नहीं, साबुन बनाने के भी काम आता है। इस वृक्ष के और इसके पूर्ण उपभोग पर आधारित भारी पण्य-उत्पादन के बिना पश्चिमी तट की पट्टी (जहाँ भारी वर्षा और उष्ण जलवायु के कारण नारियल भलीभाँति पलता है) के घने जंगलों को साफ करना कदापि लाभकारी सिद्ध न होता, यहाँ आज जैसी घनी आबादी का बसना तो बहुत दूर रहा। दक्खनी कगार के चन्द घाटों से चलनेवाले नारियल के व्यापार ने सार्थों को कुछ अधिक समय तक जीवित रखा, वे नमक और नारियल का पठार तक पहुँचाते और इनके बदले में कपडा, धातु के बर्तन और ऊपरी क्षेत्र का अनाज ले जाते।

कुषाणों ने एक प्रबल प्रतापी राजवंश के रूप में उत्तर में ७८ ई० से तीसरी सदी तक शासन किया, तदनन्तर धीरे धीरे उनकी अवनति हुई और चौथी सदी में पूर्व व पश्चिम के आक्रमणों से अन्त हो गया। चूंकि कुषाणों का साम्राज्य उनकी मध्य एशियाई जन्मभूमि से पंजाब व उत्तर प्रदेश तक फैला हुआ था, इसलिए उत्तरापथ को नया जीवन मिला और एशिया के भीतरी क्षेत्रों तक इसका विस्तार हुआ। इसके साथ बौद्धधर्म और भारतीय संस्कृति का भी उधर प्रसार हुआ। जान पडता है कि कुषाण राजवंश के संस्थापक कणिष्क प्रथम ने, बिना अपने नाम के, 'महात्राता' (सोतेर मेगास) उपाधि व राजसी शैलीवाले ही सिक्के चलाये थे। सुवर्ण मुद्राओं वाला कणिष्क सम्भवत इस प्रथम कणिष्क का पौत्र था। इस वंश का संस्थापक कबीले का मुखिया था, जिसे सुर्ख-कोताल लेख में वैदिक व ईरानी शैली में देवतुल्य बना दिया गया है। कणिष्क के उत्तराधिकारियों ने, अशोक की महान परम्परा के अनुरूप, सभी धर्मों को प्रश्रय दिया और बडे-से-बडे स्तूप बनवाये। उनके विविध सिक्कों पर बुद्ध, शिव व उसके पवित्र नन्दी की प्रतिमाएँ और मातृदेवी ननैया (चीनी नइ-नइ) का नाम अंकित है। कुषाण टकसालों को सिकन्दरी मुद्रा-तकनीक की जानकारी थी और उन्होंने इसका इस्तेमाल भी किया (उस समय के रोमन सम्राटों को भी इस तकनीक की जानकारी थी) और जान पडता है कि उन्होंने उसी राजधानी के

डिजाइनरों का इस्तेमाल किया। चांदी के सिक्कों के क्रमिक विलोप से प्रकट होता है कि उत्तर में श्रीमंतों के इस्तेमाल की रेशम, केसर, रत्न और मदिरा-जैसी अति मूल्यवान वस्तुओं का व्यापार बढ़ता जा रहा था। किसानों को स्थानीय वस्तु विनिमय से ही काम चलाना पड़ता था। अर्थशास्त्र की उत्पादन-प्रणाली को और धातु पर राज्य के एकाधिपत्य को निस्संदिग्ध रूप से त्याग दिया गया था। हिंद-यवनों के शानदार आकृतियुक्त सिक्कों की तुलना में शुंगों के सिक्के देखने में तुच्छ और भौंडे हैं। मौर्यों के बाद उत्तर में आहत-सिक्कों का युग गुजर चुका था, यद्यपि ठप्पे से बने या ढाले गये नये सिक्कों के साथ पुराने सिक्के भी चलते रहे। रुद्रदामन्, नहपान और इनके उत्तराधिकारियों द्वारा चलाये गये अनेक किस्म के चांदी के सिक्कों से यह अंतर स्पष्ट होता है कि उत्तर के समृद्धिशाली साम्राज्य में पण्य विनिमय केवल विलासी सामग्री का ही होता था और दक्षिण व पश्चिम के नवोदित समाज में व्यापार तथा उत्पादन अधिक उपयोगी वस्तुओं का भी होता था। दक्षिण में ईसा की दूसरी सदी के लुहार व मछुवे इतने धनी थे कि उनमें से कइयों ने विहारों का महत्त्वपूर्ण दान दिये, पर उत्तर में भी यही बात घटित होने की हम कल्पना नहीं कर सकते।

सातवाहन जिनके विषय में प्रसंगतः बहुत-कुछ कहा जा चुका है, बावरी के समय के अज्ञात 'अस्सकों' (अश्व-जन) के मुखियाओं से ऊपर उठकर ब्राह्मण-व्यवस्था के अंतर्गत चातुर्वर्ण्य समाज के राजा बन गये। बाद के युगों में इनकी उत्पत्ति एक ब्राह्मण विधवा से बतायी गयी, जिसका 'जब पैठण अभी एक खेड़ा ही था' तो एक 'नाग' ने गोदावरी के एक कुण्ड पर अपहरण किया था। इस बात को जान लेना जरूरी है कि, यद्यपि प्रायद्वीप में तांबे व लोहे की बड़ी मांग थी, सातवाहनों ने रोमन साम्राज्य के साथ के विलासी वस्तुओं के व्यापार से भी खूब लाभ उठाया। भूमध्यसागरीय मूंगे की भारत में जितनी मांग थी, उतनी मांग पश्चिम में भारतीय गोमेद व कॅल्सेडोनी की थी। लेखों और पुरातात्त्विक प्रमाणों से प्रकट होता है कि रोमन यूनानी दुनिया के सीसे, तांबे, चांदी व शराबों की घरेलू कामकाज के लिए दासों की, रखैलों व नर्तकियों की और कलावस्तुओं व कारीगरों की भारत में बड़ी मांग थी। बदले में भारत से कपड़ों, मसालों, हाथीदांत और चमड़े की चीजों का निर्यात किया जाता था। श्रेणियों और नयी बस्तियों की तीव्र वृद्धि के लिए आवश्यक वित्तीय सुविधाएं तथा चलायमान पूंजी, जैसाकि पहले बताया जा चुका है, (व्यापारियों और) विहारों से प्राप्त हुई। दक्खन में पहले से नवपाषाणयुगीन पशुचारियों के बड़े बड़े समूह थे, जो नदी घाटियों में ऊपर-नीचे भटकते रहते थे। उनकी स्मृति और उनके प्रागैति-हासिक महापाषाण आज भी शेष हैं, साथ ही, कुछ ऐसे पूजा स्थल भी हैं जिनका मूल उनके समय तक पीछे जाता है। कृषि के लिए केवल भारी हल और लोह

कम की जानकारी की आवश्यकता थी, और ये दोनो ही चीजें मूलत उत्तर से आयी। पर यहां की उवर काली मिट्टी, जो अपनी कपास की पैदावार के लिए प्रसिद्ध है, अपेक्षाकृत छोटे-छोटे भूखण्डो म ही फैली हुई है, इसलिए यह प्रदेश नजदीक-नजदीक की बस्तियो के लिए उपयुक्त नही है, जैसाकि उत्तर की नदी-घाटियो का जलोढ मिट्टी का प्रदेश है। इसलिए सातवाहन अभिलेखो मे हमे पहले पहल आरक्षा दल के रूप मे प्रयुक्त गुल्म यानी सैनिक टुकडी के बारे मे जानकारी मिलती है। इसका अथ यह था कि शक्तिशाली स्थायी सेना, जिसके बिना किसी सुसगठित हमलावर का मुकाबला करना सम्भव न था बडे पैमाने पर सामूहिक कवायद और सयुक्त अभ्यास के बिना विघटित होने को थी। परन्तु सनिक टुकडियो के रूप मे दूर दूर बिखरी हुई सेना रखन म कम खच था, इस प्रथा न भी बाद मे सामन्तवाद को प्रश्रय दिया। सातवाहनो के आश्रय मे ही, जिनका शासन ईसा की तीसरी सदी मे निस्तेज हो गया था प्राकृत साहित्य का सर्वांगीन विकास हुआ। अधिकाश प्राकृत कृतियाँ नष्ट हो गयी है, कथा-सरित्सागर-जैसी कुछ कृतियाँ सस्कृत काव्यानुवाद ही मे उपलब्ध हैं। सात सौ श्लोको का सकलन सत्तसई, जिसकी रचना का श्रेय सातवाहन राजा हाल को दिया जाता है, पर वास्तव म जिसम अनेक श्लोक बाद मे जोडे गये, लालित्य पूण एव आकषक रचना है, यद्यपि यह इसकी शैली के कारण ही है। यह वह युग था जब दक्खन के छोटे नगरो की कारीगरो की श्रेणियां अधिकाश व्यापारी-वस्तुओ का निमाण करती थी, इन्ही नगरो म एक प्रकार की नागरिक सस्कृति का उदय हुआ। वात्स्यायन के कामसूत्र का 'नागरक' इसी सस्कृति का प्रतिनिधित्व करता है। एक लम्बी श्रृखला की अन्तिम कडी की परिचायक इस कृति की रचना सातवाहनो के युग म अथवा उनके तुरन्त बाद प्रयत्नपूवक अथशास्त्र की पद्धति पर की गयी है। परन्तु इसका विषय है कामशास्त्र, न कि राजतन्त्र। इसम काम जीवन के सभी अगो का साफ साफ और वैज्ञानिक विवेचन है सामाजिक, वैयक्तिक, शारीरिक, मानसिक और पारिवारिक तथा विलास-भोग विषयक। फिर भी, यह ग्रन्थ अश्लील नही है न ही इसकी तुलना सिकन्दरिया की उस कामोद्दीपक पुस्तक से की जा सकती है जिसमे उन दिनो भूमध्यसागरीय क्षेत्र म प्रचलित विकृत यौनाचार का वणन है। कामसूत्र की कामकला निश्चय ही शातोक्रियों की आदश कामना की कोटि की नही है, इसकी स्पष्ट विषयासक्ति के बावजूद इसम देश काल की विशेषता के अनुरूप एक प्रकार की निष्कपट सादगी है। इसम अल्पावधि के लिए ग्रामीण क्षेत्र म भ्रमण के लिए जानवाले नागरक को सलाह दी गयी है कि वह सुसस्कृत वार्तालाप, सुचारु कथावार्ता शिष्ट व्यवहार, सगीत, नत्य और मदिरापान के साथ साथ सभ्य तरीके से समस्त प्रकार के काम-साधन के लिए अपना ग्रामीण

बधुओं की गोष्ठियाँ आयोजित करे। इसमें प्रसगत कुछ उदाहरणा म सातवाहन-राजसभा के काम-जीवन का भी उल्लेख है। अन्त मे, पैठण का अधिष्ठाता यक्ष, जो ईसा की चौथी सदी के काफी पहले से खण्डक नाम से प्रसिद्ध था, स्थानीय शिव म बदल गया। उसकी पूजा मूल खण्डोबा नाम से समूचे महाराष्ट्र म फैल गयी है, खण्डोबा का पूजा-केन्द्र जेजुरी म है और सभी जातिया के लोग इसके भक्त हैं। उसके खास सेवक, स्त्री और पुरुष, मूल पूजाविधि की उन्मत्त आदिम प्रथा को आज भी प्रदर्शित करते हैं। पर, जैसाकि ऐसे लाभदायक धार्मिक अनुष्ठान क बारे मे स्वाभाविक है, इस पूजा का मुख्य लाभाश ब्राह्मण पुरोहित ही उडा लेते हैं।

पूर्वी तट और दक्षिणी छोर का भी सातवाहना के काल मे काफी अधिक विकास हुआ, यद्यपि सुदूर दक्षिण पर कभी उनका शासन नही रहा। कृष्णा के दक्षिणी तट पर स्थित नागार्जुनकोडा और काची के महान बौद्ध-केन्द्र दूसरी सदी के पहले स्थापित हो चुके थे, दोना के विकास म उसी प्रक्रिया ने याग दिया जो उस युग म अन्यत्र देखने को मिलती है—विहारो मे सचित सम्पत्ति और दूसरे स्रोतो की पूजी की सहायता से देशी व विदेशी व्यापार म वृद्धि के साथ-साथ नागरिक विकास।

दक्षिणी राजवशो की सूचियाँ पशेवर इतिहासकारो के सुखद अन्वेषण के के लिए उत्तम सामग्री हैं इक्ष्वाकु, पल्लव, बाण, कदम्ब, चेदि, कलचुरि, चालुक्य, चोल, पाण्ड्य, चेर और अन्य अनक राजवशो की सूचिया दिलचस्प होने पर भी सामान्यत अर्थहीन हैं। इनके बारे मे विशद जानकारी मध्यकालीन भारतीय इतिहास के ग्रन्थो मे पढने को मिल जाती है, पर इन ग्रन्था मे आमतौर पर सस्कृतियो के पारस्परिक आदान प्रदान की उपेक्षा की गयी है। जहाँ एक ओर 'उच्चतर' ब्राह्मण सस्कृति को कबीलाई लोगो पर लादा गया है या उन्होने इसे अपनाया है, वहाँ दूसरी ओर ब्राह्मणा न भी उतने ही अनुपात मे आदिम तत्त्वा को आत्मसात किया है।

अतिम सातवाहनो और प्रथम गुप्ता (ईसा की चौथी सदी) के बीच के काल म छोटे मोटे आक्रमण हुए और आदिवासी सरदारा ने राजा बनने के प्रयत्न किये। इन आदिवासी सरदारा मे गगा के मदान के कई नाग थे और उन जगलो के भी जो दक्खन की ओर भारत के मध्यभाग तक फले हुए थे। कुछ भीला ने भी इस दिशा म प्रयत्न किये किन्तु ५७ ई० पू० के आसपास शको न इनका सहार कर डाला जैन आचाय कालक ने इन शको को आमन्त्रित किया था, क्याकि उसकी बहन के साथ गदभिल राजा ने बलात्कार किया था। समूचे देश के अधिकाश हिस्सा म छोटे छोटे अनक राज्य पदा हो गये, जो लगातार लडते रहते थे, पर देश म जगलो और अविकसित भूमि का विस्तार अभी काफी था।

सवसामान्यत देश मे इस कलहग्रस्त वातावरण के बावजूद समाज मुख्यत खेतिहर था।

प्रथम दो गुप्तो—श्रीगुप्त और घटोत्कच—का केवल नामोल्लेख मिलता है, गुप्तवश के वास्तविक सस्थापक घटोत्कच पुत्र चन्द्रगुप्त प्रथम (३२०-३५ ई०) ने आदर के साथ केवल इनके नामो का उल्लेख ही किया है। इस वश के शेष सभी राजाओ के नामो के अन्त म 'गुप्त' शब्द है, इसलिए ये 'गुप्त राजा' कहलाये, पर ये राजा अपने को उच्चवशीय घोषित नही कर सके, न ही अपना उद्गम प्रकट्त किसी प्रतिष्ठित कबीले से सिद्ध कर पाये। हर राजा ने स्वेच्छा से अनेकानेक पूरक उपाधियाँ धारण की, जिससे इतिहासकार का काय जटिल हो गया। जिस वश का मौर्यों की तरह कोई कुल-आधार नही था और जिसके मूल के बारे मे सदैव अस्पष्टता रही, उसे चन्द्रगुप्त प्रथम के साथ लिच्छवि-कुमारी कुमारदेवी का विवाह हो जाने से काफी कुछ सम्मान मिला। राजा व रानी के सम्मिलित नामोवाले सिक्के ढाले गये, और इनका पुत्र अपने मातृकुल का गव के साथ उल्लेख करता है। चन्द्रगुप्त प्रथम ने, अनुमान है कि, कोसल और मगध के एक भाग पर इस नय वश के राज्य को सुदृढ बनाया। अन्तिम विजय प्राप्त की उसके पुत्र समुद्रगुप्त (लगभग ३३५-७५ ई०) ने, जो दावा करता है कि उसने पूरी भूमि को जीत लिया है। कोसम्बी से प्रयाग लाकर स्थापित किये गये एक असोक-स्तम्भ पर उसकी (मरणोपरान्त) प्रशस्ति खुदी हुई है जो भाषा, शली व विषय-वस्तु की दृष्टि से उसी स्तम्भ पर समीप खुदे हुए महान असोक मौय के सरल शब्दो के साथ बडा वैषम्य प्रस्तुत करती है। अलकृत व लम्बे समासावाली जटिल सस्कृत मे रचित यह प्रशस्ति उसकी विजयो का केवल एक घोषणापत्र है। राजाओ की लम्बी तालिका मे एक-एक का नाम लेकर बताया गया है कि अमुक का मूलोच्छेद किया, अमुक को युद्ध मे हराया गया या अमुक ने मित्रता के लिए याचना की। असोक के समय म सही माने मे कोई दूसरे राजा नही थे। समुद्रगुप्त द्वारा इन नये और छोटे मोटे अथवा पुराने और ह्रासोन्मुख राज्यो का सफाया किये जाने का अथ था देश मे सुख शान्ति की स्थापना। अनेकानक पराजित राजाओ की सचित सम्पत्ति की लूट से एक वभवशाली किन्तु सुसस्कृत राजसभा को और लम्बे समय के लिए शक्तिशाली सेना को चलान मे सहयोग मिला, पर कर काफी हलके थे, जैसाकि चीनी यात्रियो के विवरणा से पता चलता है और स्वय गुप्त शासका के ताम्रशासनो मे भी इस बात की पुष्टि होती है। किन्तु विजया की गौरव गाथा मे सैनिक उपलब्धि का महत्त्व दृष्टि से ओझल हो गया है। समुद्रगुप्त ने आर्यावत्त के नौ नाग राजाओ को बलपूवक नष्ट किया और 'सारे आटविक राजाआ को अपना चाकर

बनाया।"

आटविक राजा इतने महत्त्वपूर्ण नहीं थे कि नाग शासकों की तरह उनके भी नाम गिनाये जाते, पर स्पष्टतः वे उसी घटना-क्रम की पूर्ववर्ती अवस्था का प्रतिनिधित्व करते थे। ये अनगिनत आटविक सरदार, जो छोटे पैमाने की कृषि का प्रचलन हो जाने से, इतने समर्थ हो गये थे कि ये पुरानी बस्तियों पर छापे मारने लग गये थे, ये छापे अलग-अलग भले ही तुच्छ रहे हों, परन्तु अपने समग्र रूप में बड़े उपद्रवी और हानिकारक थे। समुद्रगुप्त ने शान्तिमय अन्न-उत्पादन के मार्ग की इस अंतिम बाधा को भी गंगा के घाटी क्षेत्र से हटा दिया। न्यूनाधिक मात्रा में अन्न उत्पादन और राजप्रथा की ओर आगे बढ़े हुए नाना प्रकार के आटविक कबीले अब सीमावर्ती प्रदेशों—नेपाल, असम और मध्यभारत के जंगलों—में ही रह गये थे। ईसा पूर्व छठी सदी में जिस अभियान की शुरुआत हुई थी, अर्थशास्त्र के राज्य ने भूमि-सफाई के रूप में जिसे आगे बढ़ाया था और अशोक के धम्ममहामात्यों ने जिस काम को आटविक मुखियाओं के लिए अधूरा छोड़ दिया था, वह ईसा की चौथी सदी के अन्त में बल-प्रयोग द्वारा पूरा हो गया। चन्द्रगुप्त द्वितीय (३७६-४१४ ई० विक्रमादित्य उपाधिधारी और बहुत सी अनुश्रुतियों का नायक) ने एक नाग-कुमारी कुबेरनागा से विवाह किया, उसकी दूसरी रानियाँ भी थीं, जिनमें एक थी उसके भाई की विधवा ध्रुवस्वामिनी, जिसे उसने अद्भुत शौर्य का प्रदर्शन करके बचाया और वश में किया था। इसी राजा के शासनकाल में फाहियान भारत आया था और उसने देश में वर्णनातीत शान्ति व समृद्धि देखी थी। कुबेरनागा और चन्द्रगुप्त द्वितीय की पुत्री का विवाह दक्षिण के वाकाटक राजा से हुआ और उसने अपने अल्पवयस्क पुत्र के प्रतिनिधि के रूप में शासन किया। इस प्रकार, अधिकांश भारत और असम, अफगानिस्तान और सम्भवतः मध्य-एशिया तक विजित नये प्रदेश गुप्त साम्राज्य के अंग बन गये थे अथवा उसके प्रभाव-क्षेत्र में आ गये थे, और बंगाल तो वस्तुतः अब पहली बार खुला था। पटना अभी भी एक काफी बड़ा नगर था, यद्यपि अशोक का राज-प्रासाद खण्डहर बन चुका था।

(ह्रास की प्रक्रिया इतनी धीमी और क्रमिक थी कि इस-जैसी पुस्तक का हर्ष के बाद की किसी भी तिथि पर समाप्त किया जा सकता है। हर्ष का साम्राज्य गाँवों के छोर तक पहुँचनेवाली सामन्ती व्यवस्था से मुक्त और स्वयं सम्राट द्वारा शासित अन्तिम महान साम्राज्य था। मुहम्मद इब्न अल्-कासिम के नेतृत्व

१ रुद्रदेवमतिलनागदत्तचन्द्रवर्मगणपतिनागनागसेनाच्युतनन्दिबलवर्मा अनेक आर्यावर्तराज-प्रसभोद्धरणोद्वृत्तप्रभावमहतः परिचारकीकृतसर्वाटविकराजस्य

—प्रयाग प्रशस्ति का एक अंश।

में पहले इस्लामी हमलावर मुलतान तक पहुँचे और वापिस लौट गये। पर अरबों ने शीघ्र ही सिंध पर स्थायी अधिकार जमा लिया, जिससे अग्रिम मोर्चे के साथ उनका सम्बंध मकरान तट के रास्ते स्थापित हो गया और इस प्रकार प्राचीन सिंधु सभ्यता का व्यापारी मार्ग पुनः खुल गया। उस युग के योग्यतम नाविक और उद्यमी व्यापारी होने के कारण अनेक मुसलमानों को हिंदू राजाओं ने बंदरगाह के अधिकारी या समकक्ष पदों पर नियुक्त किया, जैसाकि गोवा, सजाण तथा पश्चिमी तट के अन्य स्थानों में हुआ। पैगम्बर की मृत्यु के बाद एक सदी के भीतर ही उनके छोटे छोटे व्यापारी उपनिवेश कैण्टन तक स्थापित हो गये और उन्होंने शासकों से अपने धार्मिक अधिकारों के लिए बड़ी खूबी से सुरक्षा भी हासिल कर ली, पर इस उपकार का बदला उन्होंने नहीं चुकाया। मूर्ति भंजन के बहाने से महमूद गजनवी ने जबरदस्त हमले शुरू कर दिये। १०२५ ई० तक चलते रहे ऐसे कई हमलों में उसने उत्तर भारत के सर्वोत्तम मंदिरों को लूटा और ध्वस्त किया, इनमें सोमनाथ (काठियावाड) का अत्यधिक समृद्ध मंदिर और मथुरा तथा वाराणसी के मंदिर भी शामिल थे। उसकी लूट के बाद दूसरे हमलावरों का भी लालच बढ़ा, अनेक अरबी विद्वानों ने भारत के बारे में सुस्पष्ट व सही जानकारी देनेवाले विवरण लिखे—जिनमें अल बेरुनी के ग्रंथ (१०३१ ई०) से बेहतर कोई नहीं है—जो बढ़िया मार्गदर्शक ग्रंथ सिद्ध हुए। मुहम्मद गोरी की सेनाओं ने १२०५ ई० तक उत्तर की महान नदी घाटियों को रौंद डाला और इस विजय के साथ उत्तर भारत पर उन्होंने स्थायी अधिकार जमा लिया। विजित प्रदेश का शासन सँभालने के लिए सामरिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण दिल्ली को राजधानी बनाकर वहाँ उसने अपने जो प्रतिनिधि पीछे छोड़े थे वे जल्दी ही स्वतंत्र हो गये और उन्होंने अपने-अपने मुसलमान राजवंश स्थापित किये, शुरुआत हुई सम्राट् के गुलामों के रूप में, पर योग्यतम गुलाम सेनापति अन्त में तख्त पर बैठ गये। करीब सौ साल बाद अलाउद्दीन खिलजी ने दक्खन को लूटना शुरू कर दिया और उसके सेनापति मलिक काफूर ने १३१२ ई० तक इस काम को पूरा कर डाला। बादशाह का प्रतिनिधि निजाम-उल् मुल्क दक्खन में ही रह गया, पर पुनः मुस्लिम साम्राज्य भी विघटित होकर सामंती प्रशासनवाले प्रांतीय राज्यों में बँट गया।)

यह (गुप्त साम्राज्य) अर्थशास्त्र नियोजित साम्राज्य नहीं था, न ही असोक की तरह धर्म से कोई विशेष सहायता लेने की आवश्यकता थी। धर्म पहले से ही अपने प्रबल रूप में मौजूद थे, गुप्तों ने सहज भाव से उन सबकी उदारतापूर्वक सहायता की। अंततः संस्कृत भाषा को अभिलेखों के लिए पूरी तौर से अपना लेना इस बात का सूचक था कि एक व्यापक एवं सुविकसित उच्चवर्ग ब्राह्मण-पुरोहितों के वर्ग से सम्बद्ध हो गया है, पर बौद्धों के साथ भी उस वर्ग के बहुत

अच्छे सम्बन्ध थे। किन्तु सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण कदम, जिसके कारण आरम्भ में यकायक गुप्तों का वैभव बढ़ा और कालान्तर में पतन हुआ, गाँव के स्तर पर उठाया गया। सर्वप्रथम, शान्ति स्थापना और आटविक सरदारों का बहुत-कुछ सफाया हो जाने का अर्थ था—ग्रामीण बस्तियों में यकायक वृद्धि, जिसका श्रेय इस बार निजी उद्यमियों को था। बढ़े हुए उत्पादन से व्यापारियों ने लाभ उठाया, तो सम्वर्धित राजस्व से राज्य ने। पर गाँवों को जिन चीजों की जरूरत थी, उनकी पूर्ति करने में नगर व कस्बे असमर्थ थे। श्रेणियाँ—रेशम बुनकरों से लेकर तेलियों तक की—अब भी फल फूल रही थीं, पर, कुछ लाभ कमाते हुए, गाँवों की जरूरतों की नियमित रूप से पूर्ति करना उनके लिए असम्भव हो गया था। बड़े पैमाने के केन्द्रीभूत उत्पादन के वितरण के लिए परिवहन की समस्या का कोई हल नहीं था। चाँदी के सिक्कों के निरन्तर घटते चलन की चर्चा पहले की जा चुकी है। उपयोगी वस्तुओं के क्रय विक्रय के इस साधन की कोई आवश्यकता नहीं रह गयी थी, जबकि सोने के सिक्कों से पता चलता है कि विलास की वस्तुओं का व्यापार अब भी फल-फूल रहा था। गुप्तकाल में ढाले गये चाँदी के बहुत कम सिक्के मिले हैं और निधि तो एक भी नहीं मिली है। अशोक ने चाँदी की स्फीत मुद्रा से काम चलाया, शकों और सातवाहनों ने चाँदी के छोटे सिक्कों से काम चलाया, और इनमें सातवाहनों ने तो कभी कभी जस्ते अथवा बिलन (चाँदी और ताँबा या वंग की मिश्रधातु) के सिक्कों से भी काम चलाया। किन्तु, जैसाकि स्पष्ट है, जितने तमाम सिक्के प्रचलन में थे वे इतने पर्याप्त नहीं थे कि बढ़ी हुई जनसंख्या और सम्वर्धित नये देहातों की जरूरत के स्तर पर पण्य-उत्पादन को वहन कर सकें, जैसाकि, उदाहरण के लिए, अर्थशास्त्र की अर्थ-व्यवस्था में सम्भव था। जानकारी मिलती है कि अधिकारियों का वेतन निर्धारित भूखण्डों की आमदनी से दिया जाता था, परन्तु अभी यह भूमिदान वंशानुगत सामन्ती अधिकार के रूप में नहीं था। सार्वजनिक निर्माण-कार्यों के लिए अनिवार्य श्रम अवश्य लिया जाता, पर मजदूरी दी जाती थी, दरिद्रतम वर्ग से यह मेहनत करों के बदले नहीं ली जाती थी, जैसाकि वास्तविक सामन्ती युग में आगे जाकर हुआ। इस व्यवस्था में सामन्तवाद के बीज मौजूद थे, पर छठी सदी के अन्त में ही यह व्यवस्था सामन्तवाद में बदली। मुख्य समस्या थी—पण्य उत्पादन के बिना और परम न्यूनतम नकद भुगतान के जरिये देहात को किस प्रकार स्वतः-निर्भर बनाया जाये।

इस समस्या का हल ग्रामीण कारीगरों की व्यवस्था में खोजा गया। अब प्रत्येक गाँव में अपने अपने लुहार, बढ़ई, पुरोहित, कुम्हार, चमार, नाई आदि थे। बाद में इन ग्रामीण कारीगरों (नारू-कारू) की संख्या बारह निश्चित कर दी गयी थी। प्रत्येक को भूमि का एक टुकड़ा मिला हुआ था, ताकि फुरसत के

समय वह खेती कर सके या अपने परिवार के अन्य सदस्यों से कराये। इसके अतिरिक्त, प्रत्येक को हर किसान परिवार से फसल का एक अल्पांश (मराठी बलुतें) मिलता था। इस युग के गाँव अपना अन्दरूनी और भूमि-सम्बन्धी कार-भार सभा परिषद द्वारा चलाते थे। अब भी परती भूमि का विस्तार काफी अधिक था, जिसे स्थायी रूप से प्राप्त करने के लिए राजकीय अनुमति, और बाद में सामन्ती-स्वामी की अनुमति, आवश्यक थी। इस प्रकार, ग्रामीण कारीगर गाँव की व्यवस्था के अभिन्न अंग बन गये थे वे अपने श्रम को गाँव गाँव घूमकर बाँटते फिरनेवाले लोग नहीं रह गये थे, साथ ही, उन्हें मिलनेवाले पुरस्कार से यदि उनका काम न चले तो वे खेतिहर बन जा सकते थे। इस प्रकार, देहात की तक-नीकी जरूरतों और परम्परा से नियोजित देय के बीच समुचित संतुलन स्थापित हो गया था। ये कारीगर यद्यपि विविध जातियों के थे, और इनमें से कोई भी किसानों या भूमिधरों की प्रमुख स्थानीय उपजाति के नहीं थे, फिर भी इन कारी-गरों में अद्भुत सामूहिक एकता थी। इनके काम परम्परा द्वारा सुनिर्धारित थे हल, कुल्हाड़ियाँ तथा खेती के दूसरे औजार बनाना और इनकी मरम्मत करना, हर परिवार को साल भर में निश्चित संख्या में मिट्टी के बर्तन उपलब्ध करना, इत्यादि। अतिरिक्त काम के लिए या तो अतिरिक्त अनाज दिया जाता या विवाह, जुलूस, मृतक संस्कार अथवा ऐसे ही अन्य अवसरों पर जिनके लिए उन्हें अतिरिक्त काम करना पड़ता था, दिये जानेवाले भोजों में विशेष रूप से आम-न्त्रित किया जाता था। इस व्यवस्था के स्थापित हो जाने पर ग्रामीण समुदाय एक दृढ़, जीवनक्षम व बन्द इकाई में बदल गया। यही कारण है कि, मुस्लिम सामन्ती अत्याचार के बदतरीन दिनों में भी अन्तिम दुःसाहसी उपाय से—सामू-हिक ग्राम-त्याग द्वारा—देहात अपनी रक्षा करने में समर्थ था। जाहिर है कि, दूसरी जगह जाकर बसने के लिए उस समय खाली भूमि उपलब्ध थी, पर आज ऐसा साहस कर पाना सम्भव नहीं है। इसके अलावा, जाति-व्यवस्था से संरक्षण प्राप्त था, क्योंकि उस जाति विशेष के दूसरे गाँवों में बसे हुए लोग मुसीबत में फँसे अपने जात-बान्धवों की सहायता करने के लिए बाध्य थे। ग्रामीण जीवन ने जाति-व्यवस्था की निकृष्टतम प्रथाओं को जन्म दिया, पर यह भी स्मरण रखना होगा कि इसमें एक प्रमुख क्षतिपूरक लाभ भी था, जिसने जाति-व्यवस्था को टिकाऊ रखा।

स्पष्ट है कि, जैसे ही इस पद्धति के ग्रामीण उत्पादन में स्थिरता आयी, श्रेणियों का विघटन शुरू हो गया। गाँव के बढ़ई आदि कारीगरों के भूखण्डों का पहली बार गुप्त ताम्रशासनों में उल्लेख मिलता है। अतः गुप्तकाल का योगदान दो-तरफा था तुरन्त, सभी के लिए अत्यन्त लाभकारी पर अन्ततोगत्वा एक शक्तिशाली व सुसंस्कृत समाज की उन्नति के लिए अत्यन्त घातक। तब से गाँव

की पथक्ता या सकीर्णता अटल बनती गयी। किसान बडे धैर्य से साम्राज्यो को ध्वस्त होते देखता और अपने अधिकाधिक अनुपजाऊ होते जाते भूखण्ड म खोया रहता। गरीब साथ विनिमय के लिए नमक और धातुएँ लेकर पहुँचते थे, पर बाहरी दुनिया के साथ यह वस्तु विनिमय इतना पर्याप्त नही था कि इससे ग्रामीण सस्कृति का स्तर ऊपर उठ सके। यदा-कदा के मेलो या तीर्थयात्राओ से ही गावो का यह अलगाव किंचित मात्रा मे टूटता था। नगरो का तेजी से ह्रास हुआ और ६०० ई० तक पटना एक गाव मात्र रह गया, जयस्कधावार चलती फिरती राजधानियाँ बन गये।

ये परिवतन मध्ययुगीन मन्दिरो के निर्माण मे, शिल्पवास्तुकला की अनेक गतिशील प्रादेशिक शैलियो मे, प्रतिबिम्बित हुए। सामान्यत ये स्मारक राजसत्ता के केन्द्रो मे स्थापित किय गये और ये एक ओर दरबारी शान के सूचक है तो दूसरी ओर मध्ययुगीन हिन्दूधम की लोक प्रचलित पूजा विधिया के। बडे मन्दिरो ने राजकीय भूमिदानो से, भक्तो के चढावो से, रक्षाकरण्डो और प्रसादा की बिक्री से, प्रायश्चिता की दक्षिणा से और श्राद्धा से खूब लाभ उठाया। सबस निकृष्ट था देवदासियो की वेश्यावत्ति से होनेवाला भारी लाभ। अधिकाश धन मूल्यवान मूर्तिया अथवा देवताओ के आभूषणो के रूप मे जमा हो गया गया, अथवा पुरोहित-वग और उनके पराश्रयिको (इनमे कुछ महाजन और व्यापारी थे जो अपने कब्जे मे आयी मन्दिर की सम्पत्ति का कोई हिसाब भी नही देत थे) न हजम कर लिया, मन्दिरो को अक्सर खण्डहर बनने के लिए उपेक्षित छोड दिया जाता था। कोई भी हिन्दू मन्दिर बौद्ध विहारो-जैसे विद्याकेन्द्र नही चला पाया। साम ती दरबार ने, खास खास उदारवादी शासन के दौरान, दूर-दूर के पण्डितो को भले ही आकर्षित किया हो, किन्तु इसमे न स्थायित्व था, न ही सातत्य। आश्रयदाता की मत्यु के साथ ही पण्डितो की मण्डली बिखर जाती थी, जैसाकि धारा के राजा भोज और कन्नौज के हष के साथ हुआ। वाराणसी-जैसे तीथस्थलो के कुछ पण्डितो ने, जिनका मन्दिर या राजदरबार स कोई सम्बन्ध नही था, पृथक् पथक कुछ गरीब किन्तु बुद्धिमान शिष्यो को आश्रय म लेकर भारत की बौद्धिक धरोहर का कुछ हद तक जीवित रखा। गाँव का औसत ब्राह्मण क्वचित ही कही कुछ सीखने के लिए जाता था, यद्यपि वह अपने अग्रगामी पूवजो को प्राप्त अधिकारो, सुविधाओ और विशेष छूटो का उपभोग अब भी बस ही करता था। कुछ गाँवो को ब्राह्मण की कोई आवश्यकता ही नही थी, क्योकि अब्राह्मण गुरव पुरोहित, उन्ही सुविधाओ के अन्तगत, देहात की पूजा विधियो का काम चला लेते थे, निम्न जातियो के अनुष्ठानो को ब्राह्मणो के अलावा दूसरे लोग भी कभी-कभी पूरा कर दत थे, पर पचाग को समझने, पर्वों व अनुष्ठानो के लिए चान्द्र तिथियो की पूव-सूचना देने के लिए और दूसरी ऐसी ही जानकारी

के लिए न्यूनतम साक्षरता की आवश्यकता थी ही, जो प्रशिक्षित ब्राह्मण के अलावा दूसरे किसी के पास नही थी।

आरम्भ म गाँव की सारी अन-उत्पादक भूमि सामूहिक थी। ग्राम-सभा के निणय के अनुसार प्रत्येक अधिवासी परिवार को उसकी आवश्यकता और क्षमता (काम करनेवालो की सख्या) के अनुरूप भूखण्ड दिया जाता था। उस अवस्था मे व्यक्ति की निजी सम्पत्ति के रूप मे भूमि का अपने-आपमे कोई मूल्य नही था, भूमि की नक्द बिक्री क्वचित् ही होती थी, और जहा हुई वहाँ यह आसपास म समृद्ध व्यापार की सूचक थी उदाहरणाथ, नासिक मे, जहाँ उपवदात ने बौद्ध विहार को एक खेत सौंपन के लिए एक ब्राह्मण को इसकी कीमत के रूप मे चादी के ४००० सिक्के (काहापण) दिये थे। चूकि अधिकाश अधिवासी एक या दो सजात-समूह के होते थे, इसलिए समूह की सदस्यता और काश्तकारी का अधिकार साथ-साथ चलते थे। बिरादरी से निष्कासन का अथ था साथ-ही-साथ जातिबाह्य होना और उस देहात म काश्तकारी का अधिकार खो देना, अर्थात् निर्वासन, जो हठीले सदस्यो को गाँव की ओर से दिया जानेवाला सबसे बडा दण्ड था। सारी सेना राज्याधिकारियो के अधीन और बाद मे स्थानीय सामन्तो के अधीन रहती थी, देहात के पास बलप्रयोग के लिए कोई खास सैन्य-साधन नही था (यद्यपि गाँव की सीमाओ के भीतर किसी अजनबी को लूट लिया जाता, तो गाँव को उसे हर्जाना देना पडता था)। ताम्रशासनों में विशेष अधिकार के रूप मे खास तौर से उल्लेख है 'राजा के किसी अधिकारी का गाँव म प्रवेश करना तो दूर रहा, वह उसकी ओर उँगली तक नही उठायेगा'। ग्रामवासियो और ग्राम राजस्व के दानग्राही के लिए यह आदेश बडा भारी वरदान सिद्ध हुआ। सामन्तवाद की ओर अग्रसर होन के साथ-साथ राज्याधिकारियो को नयी उपाधियाँ भी मिलती गयी सामन्त (शुरू मे जिसका अथ था पडोसी, पडोसी राजा), ठक्कुर, रानक, राऊत आदि। स्वरूप की दृष्टि से स्थानीय विविधता भले ही असीम रही हो, पर असलियत प्राय एक सी थी। सामन्त का मुख्य काय, प्रयत्नपूवक जीवित रखी गयी पुरानी प्रथा के छद्मावरण मे, था जिन्स के रूप म राजस्व जमा करना और इसके एक अश को रोकड मे बदलकर राज्य (राजा) को सौंप देना। इसके अलावा, सामन्त को, आवश्यकता पडने पर, अपने खच से खडे किये गये निर्धारित सख्यावाले सशस्त्र सैनिको व घुडसवारो के दल सहित राजा की सेना मे शामिल होना पडता था। अनिवायत, परती भूमि को शुल्क लेकर बाँटना राजा या सामन्त का विशेषाधिकार बन गया, जिसके फलस्वरूप गाँव मे किसानो के दो वग बन जाते थे एक, उन 'स्थायी' अधिवासियो का जो, चाहे खेती जोतते हो या न जोतते हो, नियमित रूप से राजस्व अदा करते थे, और दूसरा 'बाद मे आनेवालो' का जो ग्राम-सभा म मतदान के अधिकार के

बिना अपने अपने खेत जोत सकते थे, पर उन्हे अपनी वास्तविक उपज के एक अंश का ही भुगतान करना पडता था। सामन्त कभी-कभी बांधो, नहरो आदि का प्रबन्ध करके, जिनका निर्माण एक गाव के बस की बात नही थी, भूमि को अधिक मूल्यवान बना देता था, पर जाहिर है कि सम्बन्धित गावो को इनके बदले उसे अधिक कर देने पडते थे। अन्ततोगत्वा, खेत प्रतिधारको के एक विशिष्ट वर्ग मे इस शर्त पर बांट दिये गये कि स्वयं भूमिधर या उसके उत्तराधिकारी सनिक सेवा देंगे अपने चरम रूप मे सामन्ती काश्तकारी (धृति)। व्यापारी और उनकी पूजी पर आश्रित वस्तु निर्माता कुछ खास केन्द्रो और बन्दरगाहो मे ही बस गये थे। आवश्यकता पडने पर विलुप्त श्रेणियो के स्थान पर सीमित उद्देश्यो के लिए पचमेल सदस्यो की 'गोष्ठिया' बना ली जाती थी, जैसे, किसी मन्दिर के निर्माण के लिए स्थापित एक ही गोष्ठी मे सामन्त, व्यापारी, किसान और देवदासी सम्मिलित होते। व्यापारियो के संघ प्रतिस्पर्धा पर नियन्त्रण रखते थे और उन्हे राजा से विशेष अधिकारपत्र मिले थे, जिनमे यह आश्वासन रहता कि सामन्त अथवा छोटे मोटे अधिकारी उन्हे और उनके कारीगरो को परेशान नही करेंगे।

### ७.४ सस्कृत साहित्य और नाटक

अब औपचारिक रूप मे सस्कृति के बारे मे कुछ कहना बाकी रह गया है। भारतीय सगीत का विवेचन कर पाना कठिन होगा, प्राचीनतम युग से इसकी अविच्छिन्न परम्परा तो रही है, पर कोई विश्वसनीय इतिहास नही मिलता। बाईस श्रुतियो वाले सप्तक का भारतीय सगीत सदैव ही कक्ष मे बैठकर सुननेवाले स्वर पारखी श्रोताओ के लिए रहा है। इसमे सुनिर्धारित राग पद्धति है, जिसमे सूक्ष्म स्वरानुक्रम व लय तो है, पर स्वराघात नही है, और न ही पश्चिमी सगीत-रचनाओ की भांति स्वरसमता एव सुरसगति है। समुद्रगुप्त के कुछ सिक्को पर उसे 'वीणाधारी' के रूप मे चित्रित किया गया है, पर ईसा की चौथी सदी के रागो के बारे मे कोई जानकारी नही मिलती। इसी प्रकार, वनवासी शबर वंशी वादन मे विशेष निपुण थे, और सम्भवत उन्होने ही बांसुरी का आविष्कार किया है। नृत्य, जिनका पेशेवर विशेषज्ञो द्वारा देवताओ के सामने, या प्रमुख उत्सवो मे और कभी-कभी विवाह तथा अन्य पारिवारिक समारोहो के अवसरो पर प्रदर्शन किया जाता, कबीलाई लोगो से अपनाये गये थे, जैसाकि गोंड उत्पत्ति के गोधळ नृत्य से प्रकट होता है। दृश्य कलाओ का गुण दोष विवेचन अधिक आसान है, पर उनके नमूने बडी सख्या मे उपलब्ध होने चाहिए। उपलब्ध पुरातात्त्विक सामग्री के काफी घटिया स्तर के कारण मूर्तिकला व वास्तुकला पर समुचित प्रकाश नही पडता। विनाशक जलवायु, कलाकृति ध्वसन और घोर उपेक्षा के कारण अधिकांश चित्रकारी नष्ट हो गयी है। ये कलाएं धर्म अथवा

राजदरबार के आडम्बर के अधीन रही। शिल्पकौशल का समुचित मूल्य तो मिलता था, पर भारतीय शिल्पी को फायदियस् या माइकेल एंजिलो जैसी प्रसिद्धि और सामाजिक प्रतिष्ठा कभी नहीं मिली। वास्तुकला और मूर्तिकला के बारे में जो पारम्परिक संस्कृत ग्रन्थ हैं, उनका वस्तुतः उपलब्ध नमूनों से कोई ताल मेल नहीं बैठता। ग्रन्थकार आमतौर पर ब्राह्मण होता था और शिल्पकार प्रायः सदैव निम्न व अशिक्षित जाति का, इसमें अपवाद केवल हस्तलिपियों के सुलेखक या चित्रकार ही थे। धार्मिक परम्परा आदिम पद्धतियों की मूर्तियों का आग्रह करती थी, परन्तु जैसाकि स्वाभाविक है, आश्रयदाता चाहते कि देवी-देवता, चाहे कितने भी बेढंगे क्यों न हों, उनकी अपनी मानवाकृतियों में, प्रचलित उच्च फैशन के अनुरूप, वस्त्राभूषणों से सजाये जाएँ। महज कला के लिए भारतीय कला का आस्वादन आधुनिक अभिरुचि है, जिसे अधिकांश भारतीयों ने विदेशियों से सीखा है, पर यही विदेशी अभी हाल तक उस कला को फूहड़ और असभ्य देशी कलाकारों का कृतित्व कहकर तिरस्कार की दृष्टि से देखते थे।

अब बचा साहित्य, जिसे इसके अपूर्व गुणों के कारण भारतीयों ने सुरक्षित रखा और जिसे आज भी मूल्यवान माना जाता है। शिशुनागों अथवा मौर्यों के समय का कोई लौकिक साहित्य रहा भी हो तो वह आज उपलब्ध नहीं है। सातवाहनों के साहित्य में से केवल हाल का गाथा संकलन उपलब्ध है। यहाँ संस्कृत साहित्य का विवेचन करना अनिवार्य हो जाता है क्योंकि जिस काला-वधि से इस ग्रन्थ का सरोकार है उसके बाद ही विविध प्रान्तीय भाषाओं में पुस्तक-रचना शुरू हुई। सिंधु सभ्यता में यदि कुछ लिखा गया, तो उसे हमें छोड़ ही देना पड़ेगा, क्योंकि आज वह सर्वथा विलुप्त जान पड़ता है, सिवाय मुहरों पर उत्कीर्ण उन थोड़े और संक्षिप्त लेखों के जिनका अभी उद्घाटन नहीं हो पाया है। यहाँ प्राचीन तमिल पर विचार कर पाना सम्भव न होगा। दरअसल, नाट्य का उद्गम आदिम पूजा-अनुष्ठानों में है। कई ऋग्वैदिक सूक्त संभवतः पाठ अथवा दो या अधिक पात्रों द्वारा अभिनय के रूप में प्रस्तुत किये जाने के लिए हैं। सबसे प्रसिद्ध उदाहरण उर्वशी पुरूरवस् की कथा है। प्राचीनतम ऋग्वेद में यह कथा अभिनीत संवाद के रूप में है—उस आदिम प्रथा का नाट्य रूप जिसमें किसी अप्सरा के साथ पवित्र आनुष्ठानिक विवाह (hieros gamos) रचने के बाद प्रजनन-सम्बन्धी अनुष्ठान में उस विवाहित पुरुष की बलि दे दी जाती थी। वैदिक पुरूरवस् मुक्ति के लिए खूब अनुनय विनय करता है, पर उर्वशी उस याचना को शान्त भाव से ठुकरा देती है। इस नाट्य-कथा ने धीरे-धीरे बदलते विरही प्रेमियों के प्रेमाख्यान का रूप ले लिया। गायन व नृत्य, आदिम प्रजनन-सम्बन्धी अनुष्ठानों की भाँति, संस्कृत नाटक के आवश्यक अंग हैं। अनिवार्य नान्दी प्रस्तावना और मांगलिक से प्रकट होता है कि भारतीय

रगमच अभिनय का उद्गम 'रहस्यानुष्ठानिक (धम) नाटको' से हुआ है। गद्य-सवाद के रूप मे दिये गये श्लोका को, गीति-नाट्य की भांति, सदैव वाद्य सगीत के साथ प्रस्तुत किया जाता था। नृत्य भी मौजूद रहा, यद्यपि सभी उपलब्ध नाटको के मच-निर्देशनो में उसका समावेश नहीं है। सामूहिक नृत्यो के अलावा, अलग-अलग पात्रो को रूढ प्रथाओ के अनुसार विभिन्न भावो का स्वाग भरना पडता था, जिससे व कथा को, आधुनिक कथाकली की भांति, प्राय एक भी शब्द का उच्चारण किये बिना प्रस्तुत कर सकते थे। 'नाट्य' शब्द का अथ भी स्वाग भरना ही है। सामान्यत नाटक रात भर चलते थे, पर कुछ ऐसी रगमच-गुफाएँ भी मिली है, जिनका प्रयोजन सम्भवत दिन के उजाले का इस्तेमाल करना था।

प्राय महाकाव्यो के कथानका पर आधारित ऐसा मनोरजन दशको का आकर्षित करता था, पर यह जरूरी नही था कि वे उस सस्कृत को समझें जिसम स्वय अभिजात वग द्वारा अपने लिए इन नाटको की रचना की जाती थी। इन नाटको के प्रमुख पुरुष पात्र परिष्कृत सस्कृत बोलते हैं, स्त्री पात्र और सेवक केवल प्राकृत बोलते है। आरम्भ मे वास्तविक जीवन मे ऐसा ही था। आज भी, दूर दराज के क्षेत्रो मे, भद्र पुरुषो की भाषा उनके अपने अनपढ स्त्री-समाज की और निम्न स्तरो के लोगो की बोली से काफी भिन्न होती है। फिर भी, अभिजात्यो को घर पर अपने परिवार के ज्यादा अनपढ सदस्यो के साथ प्राकृत मे ही बातचीत करनी पडती थी, पर नाटको मे गँवारू भाषा का इस्तेमाल करना उन्हे मजूर नही था। बाद मे नाटको म 'भाषा' का इस्तेमाल एक शुद्ध परिपाटी बन गयी। जितने लोग सस्कृत को समझते थे, उससे भी कम 'मत' प्राकृत को समझ पाते थे—मत इसलिए कि जनता की बोलियाँ तेजी से बदल रही थी। नौवी सदी मे राजशेखर ने, स्पष्ट है कि, गौण पात्रो के सवाद पहले सस्कृत मे लिखे और फिर निर्धारित नियमो के अनुसार उनका प्राकृत म अनुवाद किया, रूढि आविष्कार से कही अधिक बलवती बन गयी थी।

यद्यपि इस कोटि के रचना विधान म शुद्ध पद्यबद्ध नाटको को छोड दिया गया था, पर अनिवाय गीतो के समावेश के लिए नाटककार का कवि होना आवश्यक था। सुसस्कृत नाटक आदिम पद्धति के स्वाग-तमाशो को कभी भी पूणत स्थानापन्न नही कर पाये, देहाती मेलो मे निम्न जाति के घुमन्तू नट-गायक आज भी ऐसे तमाशा को प्रस्तुत करते हैं, अथशास्त्र ने ऐसे ही तमाश बीनो को सीता-ग्रामो से दूर रखने का आदेश दिया था। जिन आरम्भिक परिष्कृत नाटको के बारे मे जानकारी मिलती है वे बौद्ध विहारो द्वारा विशेष उत्सवो के अवसर पर प्रस्तुत किये गये थे। इस बात की पुष्टि मध्य एशिया से मिली हुई खण्डित हस्तलिपियो से और चीनी यात्रियो के विवरणो से होती है।

सारिपुत्त, मोग्गल्लान व कस्सप जैसे नायकों के गृहस्थ-जीवन को और इनकी धर्म-दीक्षाओं को अथवा स्वयं बुद्ध के महाभिनिष्क्रमण को मंच पर विशाल दर्शक-समुदाय के सामने प्रस्तुत किया जाता था। अतः जिस प्रतिष्ठित नाटककार व कवि के बारे में हमें पहली बार जानकारी मिलती है वह है अश्वघोष, जिसने बाद के नाटककारों व कवियों के लिए आदर्श प्रस्तुत किया। बुद्ध के सौतेले भाई की दीक्षा और विरह-वेदना के कारण उसकी सुंदर पत्नी की मृत्यु को आधार बनाकर रचे गये अश्वघोष के सौंदरनंद काव्य में राजसी वैभव और उन्मुक्त प्रणय व्यापार का भरपूर चित्रण है—ऐसे भोग विलासी जीवन का जिसे त्यागना सभी भिक्षुओं के लिए अनिवार्य था। वस्तुतः, बौद्ध कला की अन्य विधाओं पर भी इस विषय वस्तु का अवश्य प्रभाव पड़ा होगा, जैसाकि अजन्ता के एक अनुपम भित्तिचित्र को देखने से प्रकट होता है। अश्वघोष के दूसरे काव्य बुद्धचरित में बाद के अनेक रचनाकारों ने काफी कुछ जोड़ा है और यही कारण है कि इसका चीनी अनुवाद संस्कृत पाठ से ठीक ठीक नहीं मिलता, पर इसका मुख्यांश अश्वघोष-रचित ही है। उसके नाटक नष्ट हो गये हैं (सिवाय खण्डित अवस्था में प्राप्त शारिपुत्र प्रकरण के), पर विविध संकलनों में उसके नाम से जो श्लोक मिलते हैं वे मंच पर सुनाने के लिए उसके द्वारा रचित किसी नाटक के अंश रहे होंगे। वस्तुतः, बाद के अनेक कवियों नाटककारों के कृतित्व के बारे में, जैसे, पाल युग के बारे में, कोई जानकारी नहीं मिलती, सिवाय ऐसे अवशिष्ट श्लोकों के जो इनके विलुप्त नाटकों से चुने गये हैं। इन नाटकों ने, बौद्ध हों या अ-बौद्ध, उसी वर्ग की रंगत और लहजे को अपना लिया जिसके लिए ये रचे गये थे। इनमें शृंगार की प्रधानता रही। भारतीय साहित्यिक रूढ़ियों ने प्रेम के बारे में काफी स्वच्छंदता से काम लिया है। बौद्ध संस्कृत नाटक अपने में उतने ही असंगत हैं जितने कि ब्रह्मचारी बौद्ध-भिक्षुओं के विहारों के वैभवशाली चित्र और कामोत्तेजक व आलंकारिक भास्कर्य। इनमें सामंती युग में कदम रखती राजसभा का जीवन, परम्परा और नाट्य रूढ़ियों को यथासम्भव निभाते हुए, प्रतिबिम्बित हुआ है।

भास, जिसका केवल नाम ही श्रद्धापूर्वक लिया जाता था, पुनर्जीवित हुआ वर्तमान सदी के आरम्भ में, जब उसके कुछ नाटकों की केरल में खोज हुई। इनकी रचना बाद की रूढ़ शैलियों के अनुरूप नहीं है, इसलिए इनकी प्रामाणिकता के बारे में आज भी वाद विवाद चल रहे हैं, पर नाटककार की प्रतिभा निस्सन्दिग्ध है। निश्चय ही इनमें सर्वश्रेष्ठ है स्वप्नवासवदत्तम् नाटक, जो प्राचीन काल के राजा उदयन के प्रमाख्यानों पर आधारित है। महामंत्री के अनुनय पर रानी वासवदत्ता यह घोषणा करवा देने के लिए राजी हो जाती है कि वह एक अग्निकाण्ड में जलकर मर गयी है, ताकि पत्नीनिष्ठ राजा को राजनीतिक दृष्टि

के लाभकारी एवं अन्य विवाह के लिए तैयार किया जा सके, जिसे अन्यथा, वह स्वीकार न करता। राजा अपनी 'मृत' प्रियतमा के स्वप्न देखता रहता है, जब कि वासवदत्ता वेश बदलकर अन्तःपुर में ही परिचारिका का काम करती है। नाटक के कुछ मार्मिक एवं अविस्मरणीय दृश्यों में यह राजा के अर्ध चेतन स्वप्नों में पहुंचती है, पर उसे पूरी तरह जगाने का साहस नहीं करती। बहुपत्नी प्रथा-वाले समाज के कारण नाटक को सुखांत में समाप्त करना सम्भव हो जाता है।

समस्त संस्कृत साहित्य में, सम्भवतः समस्त भारतीय साहित्य में, सर्वाधिक प्रसिद्ध नाम कालिदास है। उसके जीवन के बारे में कोई प्रामाणिक जानकारी नहीं मिलती, पर उसका समय भास के बाद का है, और उसने अपनी कृतियों की रचना गुप्तों की, सम्भवतः उज्जैन के चन्द्रगुप्त द्वितीय (विक्रमादित्य) की, राजसभा के लिए ही की होगी। उसके मनोहर काव्य मेघदूतम् में एक मेघ दूत बनकर एक निर्वासित यक्ष का प्रेम-सन्देश दूर देश में उसकी विरह-कामिनी प्रिया तक पहुँचाता है। काव्य में उन समस्त भारतीय प्रदेशों का अनुपम प्रकृति-चित्रण है जिनमें से होकर उसे जाना था। *रघुवंश* में राम के पूर्व-पुरुषों का चरित्र चित्रण है और परोक्ष रूप में इसमें गुप्तों की विजयों का वर्णन भी हो सकता है। अधूरे कुमारसम्भव में शिव व पार्वती के पुत्र के रूप में स्कन्द के जन्म की कथा है, देवों और मनुष्यों को कष्ट पहुँचानेवाले एक दानव का विनाश करने के लिए स्कन्द ने जन्म लिया बताया गया है। छन्द रचना और शब्द-संयोजन की दृष्टि से परिपूर्ण कालिदास के ये तीन काव्य संस्कृत काव्य-साहित्य की अद्वितीय कृतियां हैं। इनकी ब्राह्मणधर्मीय विषय-वस्तु का आधार महाकाव्य और पुराण हैं। कालिदास के नाटकों के कथानक भी इसी प्रकार के हैं, अपवाद है तो केवल मालविकाग्निमित्रम् नाटक, जो शुंग इतिहास पर आधारित है और उज्जैन के माध्यम से गुप्त राजसभा से भी सम्बन्धित है। विक्रमोर्वशीयम् में *उर्वशी-पुरूरवस् की कथा को मर्त्य राजा और अमर अप्सरा के* परम प्रणय-सम्बन्ध के आख्यान में बदल दिया गया है। नाटक के शीर्षक में सम्भवतः तत्कालीन गुप्त राजा की ओर इंगित है, नाटक का पुरूरवस् स्वर्ग के राजा इन्द्र के साथ बराबरी का व्यवहार करता है। किन्तु साहित्य व नाट्य दोनों की दृष्टि से कालिदास की सर्वोत्तम कृति है अभिज्ञान शाकुन्तलम् जिसकी विषय-वस्तु है राजा दुष्यन्त और मानवी-अप्सरा शकुन्तला का मिलन। कथा महाभारत से ली गयी है, पर प्रणय दृश्यों का प्रस्तुतिकरण मौलिक एवं प्रभावशाली है। एक शिशु को साथ लेकर नायिका अचानक राजसभा में पहुँचती है और कहती है कि यह शिशु राजा का पुत्र है परन्तु नायक राजा (एक शाप से स्मृतिलोप हो जाने के कारण) नायिका को पहचान नहीं पाता। मानवीय भावों एवं संवेदनाओं के चित्रण में कालिदास ने अद्वितीय क्षमता का परिचय दिया है। कालिदास के बाद

दूसरा स्थान भवभूति का है, जिसका उत्तररामचरितम नाटक भी महाकाव्य—रामायण—पर आधारित है। उसके मालतीमाधव में ऐसे प्रेमियों का चित्रण है जिन्हें कठोर-से कठोर परीक्षाओं से गुजरना पड़ता है यहाँ तक कि कलि कदाचित् जान की भी सम्भावना रहती है, इसके कथन ने दर्शक-समुदाय का निश्चय ही अत्यन्त विनोदित कर दिया होगा। भवभूति ब्राह्मण और प्रतिष्ठित कवि था और उसका समय सम्भवतः आठवीं सदी का पूर्वार्द्ध है। उसके जीवन के बारे में भी बहुत कम जानकारी मिलती है। अन्य अनेक कवियों और नाटककारों के बारे में तो इससे भी कम जानकारी मिलती है—कभी केवल नाम अथवा किसी संकलन में कोई इक्का-दुक्का श्लोक, अथवा किसी दीमक-खायी हस्तलिपि में बचा गया कोई अंश। माघ, भारवि और अन्य कवि इस दृष्टि से अधिक भाग्यशाली हैं कि उनकी कुछ पूर्ण कृतियाँ उपलब्ध हैं, और आज भी दिलचस्पी से पढ़ी जाती हैं। कुमारदास के जानकीहरण महाकाव्य का पहले सिंहली भाषा के शब्दानुवाद करके उद्धार किया गया और तदनन्तर ही दक्षिण भारत में पायी गयी हस्तलिपियों से इसकी पुष्टि की गयी। यहाँ सरसरी तौर पर जिन कुछ नामों का उल्लेख किया गया है, वही केवल प्रतिष्ठित लेखक नहीं थे। [illegible] ने, जिसके नागानन्द नाटक की और उसमें उसके अभिनय करने की चर्चा [illegible] चुकी है, अन्य नाटक भी लिखे जिनमें से दो आज भी उपलब्ध हैं। [illegible] नौवीं सदी के अन्तिम चरण और दसवीं सदी के प्रथम चरण [illegible], जिसका प्रमाण है राजशेखर, जो स्वयं धनी भूस्वामी [illegible] आश्रयदाता था, उसने कुछ कृत्रिम नाटक, परिष्कृत [illegible] अनेक कृतियों की रचना की। उसके बाद यह [illegible], पर पूर्णतः नष्ट नहीं हुई, आगे की कुछ शताब्दि [illegible]

शूद्रक का सम्बन्ध किसी राजवंश से, सम्भवत सातवाहनों से, था; पर अन्य संस्कृत रचनाकारों की भाँति उसके बारे में भी कोई प्रामाणिक जानकारी नहीं मिलती। यह नाटक भासकृत माने जानेवाले एक रूपक ('दरिद्रचारुदत्त') से काफी साम्य रखता है और उसकी कथा का विस्तार करता है, पर विषय-वस्तु के चुनाव में दरबारी जीवन और महाकाव्यों के आख्यानों की उपेक्षा करके परम्परा को तोड़ता है। नायक चारुदत्त एक ब्राह्मण सार्थवाह व्यापारी है जो अब दरिद्र बन गया है। नायिका है सम्पन्न,सुंदर, प्रवीण और सुसंस्कृत गणिका वसंतसेना, जिसके पीछे पड़ा है राजा का बदमाश साला शकार, जो स्थानीय संस्थानक भी है। यह असभ्य खलनायक कई बार अपने प्रयासों में असफल रहता है, पर अंत में वह नायिका का गला दबाता है और उसे मरी समझकर छोड़ जाता है, और नायक पर उसकी हत्या का आरोप लगाता है। नाटक में एक गौण प्रेमकथा है और साथ ही एक जनप्रिय विद्रोही (आयक) द्वारा आयोजित क्रान्ति भी, जिसमें ऐन मौके पर उसे सफलता मिली। नायिका को बचा लिया जाता है और नायक को भी वधस्थल से छुड़ा लिया जाता है। इसमें विभिन्न पात्रों द्वारा बोली गयी प्राकृत में प्रादेशिक भिन्नताएँ हैं, जो वास्तविक जीवन के अनुरूप जान पड़ती हैं। वसंतसेना के वैभवशाली आवास के लम्बे और अनावश्यक वर्णन को छोड़ दें, तो नाटक के सभी अंकों में एकसूत्रता है, भाव और कर्म में संतुलन है, हास्य और करुणा का समन्वय है, और अच्छे अभिनय प्रदर्शन के लिए उपयुक्त होने के साथ-साथ पढ़ने में भी अत्यंत रोचक है। यह नाटक उन दो कृतियों में से एक है जिसे प्राचीन भारतीय साहित्य के रसास्वादन के इच्छुक व्यक्ति को (बहुत सारी लम्बी-लम्बी व्याख्यात्मक टिप्पणियों के बिना ही) किसी भी उपलब्ध अनुवाद में पढ़ लेना चाहिए। 1

जिस दूसरी कृति की सिफारिश की गयी है, वह गद्य में है दण्डी द्वारा अधूरी रचित और कम-से-कम दो अन्य लेखकों द्वारा परिपूरित कृति दशकुमार-चरित। ओज, आस्वाद, समाज के सभी स्तरों का ज्ञान, तरह-तरह के खला-ख्यान और स्वच्छंद साहसी-कर्म, संयत हास्य और सूक्ष्म व्यंग्य के मामले में संस्कृत की कोई भी अन्य कृति इसकी बराबरी नहीं कर सकती। दण्डी दक्षिण भारत का निवासी था और उसका समय सहज ही ईसा की सातवीं सदी का आरम्भकाल निर्धारित होता है। वह कवि और समर्थ साहित्यालोचक तो था ही, उत्कृष्ट गद्यकार और निश्चय ही अपने समय का बहुश्रुत पण्डित था। उसके गद्य की कठिनाई का एक ही स्पष्ट कारण है—संस्कृत भाषा पर उसका असाधारण अधिकार, जिसके फलस्वरूप वह शब्दों के साथ ऐसा खेल खेलता है कि उनका अनुवाद करना प्रायः असम्भव हो जाता है। यह खेल तुरन्त ही कम प्रतिभाशाली रचनाकारों के लिए रोग बन गया—ठीक भारतीय चित्रकला और मूर्तिकला की

ही गुणाढ्य ने पैशाची भाषा मे अपनी बृहत्कथा की रचना की थी, इससे बाद के कई रचनाकारो को प्रेरणा मिली, पर आज यह कृति उपलब्ध नही है और इस कृति तथा इसके लेखक के अस्तित्व के बारे म भी कभी-कभी वाद विवाद उठ खडे होते है। इसके तीन सस्कृत रूपातर मिलन हैं बुधस्वामी और क्षेमेन्द्र क रूपातर अति निकृष्ट काव्य हैं, जैन कवि सोमदेव (लगभग १०७५ ई०) का रूपातर साहित्यिक दृष्टि से कुछ उच्च स्तर का है, पर उत्कृष्ट काव्य नही है। विषय सामग्री से स्पष्ट होता है कि व्यापारियो, कारीगरा और उच्च वर्णों क लोगा का मनोरजन करन के लिए य कथाएँ रची गयी थी। इन पर गुप्तकालीन दरबारी शैली की बजाय प्राकृत की और सातवाहन 'नागरक' की रुचि की स्पष्ट छाप है। इस कथा सग्रह से, जिसमे विशिष्ट भारतीय पद्धति म स्वाभाविक व अलौकिक दोनो का सम्मिश्रण है, दण्डी और बाण न भी प्रेरणा ग्रहण की। परन्तु जिन कथाओ को विश्व-साहित्य को भारत की सबसे बडी देन समझा जाता है वे है पचतन्त्र की कथाएँ, जो ईसप की नीतिकथाओ की शैली की हैं और ऐसे राजकुमारो की शिक्षा के लिए लिखी गयी थी जो विधिवत शिक्षा की कठिनाइयो को झेल न सकते थे। इस पर अर्थशास्त्र का प्रभाव स्पष्ट है, इसका कथाकार विष्णुशर्मन चाणक्य का प्रतिरूप है और दोनो के अपने नाम भी एक है। सीरियाई और अरबी मे अनूदित होकर (कलील ओ दिम्न) पचतन्त्र की ये कथाएँ पश्चिमी जगत म पहुँची और पिल्पे की कथाओ के रूप म प्रसिद्ध हुइ।

सस्कृत का साहित्य दीप बुझने के ठीक पहले बडी भव्यता से प्रदीप्त हो उठा। यह अन्तिम प्रखर प्रयास है, जयदेव का गीतगोविन्द—कृष्ण और उसकी अन्तरग प्रेमिका राधा के रहस्यमय मिलन पर आधारित रूपक शैली का गीति काव्य। मूल कामोत्तेजक आख्यान को उदात्त बना दिया गया है फिर भी पाठक को यह कृति काफी कामुक लग सकती है। सम्पूर्ण काव्य सगीत से ओतप्रोत है और इसीलिए जयदेव की यह महान कृति इस कोटि की अन्य सभी रचनाओ से श्रेष्ठ है। पर जयदेव का जीवन भी सेन राजसभा के, जिसम १२०० ई० के आस पास उसने अपनी पश्च आयु मे आश्रय लिया था, दूसरे साथी-कवियो से भिन्न रहा था। ब्राह्मण तरुण जयदेव गरीब किन्तु प्रतिभाशाली था और उसने अपनी ही जाति की एक सुन्दर तरुणी का तन मन जीत लिया था। दोनो ने चारणा की तरह नाचते गाते ग्रामीण क्षेत्रा का भ्रमण किया। जयदेव लोकभाषा मे अपन गीत रचता और स्वय उनकी धुनें तयार करता और उसकी पत्नी उन गीतो के साथ नत्य करती। लोकभाषा म रचित उसके कुछ गीत और राग आज भी उपलब्ध हैं। यह भी सम्भव है कि उसने गीतगोविन्द की रचना पहले लोकभाषा मे की हो और तदनन्तर राजसभा के लिए उसे सस्कृत म रूपान्तरित किया हो। साथ ही, जयदेव ने वष्णव धमसुधार के अभ्युदय का पूर्वाभास कराया था। यह



चित्र १६ हरिहर : वामभाग में विष्णु के और दक्षिणभाग में शिव के लक्षणवाला एक संयुक्त देवता। यह अनुकृति तैयार की गयी है बाज़ार में बिकनेवाले अश्मामुद्रित एक आधुनिक रंगीन चित्र से जिसकी भक्त लोग धातु अथवा पत्थर की अधिक कीमती प्रतिमाओं के स्थान पर पूजा करते हैं। यह पूजा-पद्धति नौवीं सदी से ज़ोर पकड़ती गयी परन्तु यह छोटे और बड़े भूस्वामियों के दो पृथक वर्गों के बीच बढ़ते उस विरोध को नहीं मिटा पायी जो शिव व विष्णु के भक्तों के बीच धर्मशास्त्रीय कलह के रूप में प्रकट हुआ था।

सुधारांदोलन शिव-पार्वती भक्त स्मार्तों और विष्णु-नारायण-आराधक वैष्णवों के कटु धर्मशास्त्रीय विवाद के छद्मवेश में प्रकट हुआ। बंगाल के वैष्णव प्रचारक

चैतन्य (१४८६-१५२७) का नाम विख्यात है। शंकर के शिवभक्तों के साथ रामानुज (बारहवीं सदी) के टकराव के फलस्वरूप दक्षिण में यह आंदोलन पहले ही सिर उठा चुका था। यह कलह, जिसमें सिर भी फूटे, उन्नीसवीं सदी के अंतिम चरण तक चलता रहा। असली बात से धर्म का कितना कम सरोकार था, यह एक ही सुगम तथ्य से प्रकट हो जाता है। दोनों पक्षों ने, न केवल मुसलमानों की बंगाल-विजय के प्रति उदासीनता दिखलायी, बल्कि उनकी वफादारी से नौकरी भी की, ये वही हमलावर थे जिन्होंने सभी सम्प्रदायों की मूर्तियाँ तोड़ी थीं और पवित्र पशुओं का चाहे दोपाये हों या चौपायें, वध किया था, और इस प्रकार समस्त ब्राह्मण रूढ़ियों को निर्ममता से रौंद डाला था। पर असली आंतरिक संघर्ष था शिव पार्वती के उपासक महासामंतों और कृष्ण अथवा विष्णु-नारायण के उपासक छोटे किन्तु अधिक उद्यमी व्यवसायियों के बीच। इन दो देवताओं को हरिहर के रूप में मिलाने का जो थोड़ा प्रयास किया गया उसमें सफलता नहीं मिली यद्यपि इसके काफी पहले शिव व पार्वती के उभयलिंगी संयोजन में, मातृ-देवियों का देवताओं से विवाह रचने में और अवतार के उपाय से अनेक उपासना विधियों का गठबंधन करने में सफलता मिल गयी थी। कारण यह था कि पूर्ववर्ती धार्मिक संश्लेषण ने एक अधिक उत्पादनशील समाज को जन्म दिया था, उदाहरणार्थ पशुचारी और अन्न संकलक तत्त्वों ने आपस में मिलकर अन्न-उत्पादन की अवस्था में प्रवेश किया था। परन्तु अब पर्याप्त उत्पादन उपलब्ध नहीं था, पूजा विधियों के संयोजन से उत्पादन में बहुत अधिक स्थायी वृद्धि नहीं हुई थी। यही था इस कटु विवाद का कारण। परन्तु वैष्णव जीवन के नये स्वरूप से ग्रामीण जनों का पहले पहल साक्षात्कार हुआ तो वे आनंदविभोर होकर झूम उठे, यहाँ तक कि अपने उल्लास का प्रदर्शन करने पड़ोस के गाँव में भी पहुँचने लगे। भारतीय गावों के उदासीन व नीरस जीवन में इस आंदोलन ने एक चमत्कारिक पहल पहल पैदा की। जयदेव के जन्मस्थान केंदुली (किंदुबिल्व) गाँव के निवासी आज भी हर साल उसकी जयन्ती नाच गान के साथ मनाते है, तो इसके कारण दूसरे है, उसका उत्कृष्ट काव्य नहीं, जिसे केवल विद्वान ही समझ सकते हैं। विशुद्ध सौंदर्य का उसका बोध इस प्रत्यक्ष अनुभव पर आधारित था कि साधारण जीवन में कितनी बुरी तरह से इस सौंदर्य की आवश्यकता थी।

जयदेव के पहले की सदी में मौलिकता के स्रोत अधिकाधिक सूखते जाने का प्रमाण है—उस समय के अनेकानेक सुभाषित काव्य संग्रह। प्राचीन संस्कृत में जो सबसे पुराना सुभाषित ग्रंथ (कवीन्द्र वचन समच्चय) उपलब्ध है उसे ११०० ई० के आसपास राजशाही जिले (बंगला देश) के अथवा उसके समीप के किसी बौद्ध विहार (सम्भवतः जगद्दल) के एक पण्डित उपाधिधारी ने तैयार किया था केवल नेपाल व तिब्बत में सुरक्षित हस्तलिपियों से ही इसका सम्पादन सम्भव

हुआ है। किन्तु भर्तृहरि के नाम से प्रसिद्ध सुभाषित संग्रह सबमे अनूठा है। सम्भव है कि इस नाम का अकिंचन किन्तु काफी योग्यता वाला कवि वास्तव मे रहा हो। जातिप्रथा और सामाजिक रूढियो के बावजूद, यह नये प्रकार का काव्य ब्राह्मणो की गरीबी तथा विवशता का व्यक्त करता है, इनसे बचने के केवल दो ही उपाय थे—मक्खीगमना पुरोहितो की भीड म शामिल हो जाना अथवा छोटे-छोटे सामन्ती राजाओ के स्वेच्छाचारी एव क्षोभकारी आश्रय मे शरण लेना। प्रतिभा का निरर्थक अपव्यय हो जाने की चेतना ने नये प्रकार के नैराश्यपूर्ण काव्य को, आमतौर पर रूखे सुभाषित काव्य को, जन्म दिया। इसमे निम्न मध्यम वर्ग की नैतिकता से सम्बन्धित श्लोको को भी जोड दिया गया और कुछ कामोद्दीपक पद्य भी, जो इस बात के सूचक है कि वैभव मे साहित्यिक गुलछर्रे उडाना कवि की क्षमता के बाहर था। और अन्त मे अपरिहार्य अनुगामी बनकर आया—इस नैराश्यपूर्ण जीवन के, जिसे कवि वास्तव मे भोग रहा था सुदूर भविष्य मे कल्पित 'वैराग्य' वाला काव्य। आज ऐसे भारतीयो को भर्तृहरि-जैसे सुभाषितो को घिसी पिटी उक्तियो के रूप मे इस्तेमाल करते देखा जा सकता है जो थोडी सी प्राचीन विद्या हासिल कर चुके है और श्रमसाध्य एव तकनीकी काम करने से जी चुराते हैं।

सवाल उठना स्वाभाविक है क्या ऐसी कोई संस्कृत कृति नही थी जिसने भारतीय चरित्र को उसी प्रकार आकारित किया है, जिस प्रकार सर्वेन्तीज के डान क्विक्जोत ने स्पेनी विदग्धसमुदाय को प्रभावित किया है? जो एक पुस्तक काफी हद तक इस कोटि की है, वह है भगवदगीता, सक्षेप मे गीता। यद्यपि यह सम्भव प्रतीत नही होता कि ईसा की तीसरी सदी के अन्तकाल से पहले इसकी रचना हुई होगी, पर यह कृति कृष्ण के मुह मे डाल दी गयी और अतिसवर्धित महाभारत मे जोड दी गयी। इसमे कृष्ण एक परिपूर्ण एव काफी-कुछ पचीदे धार्मिक दार्शनिक सिद्धान्त के दैवी प्रतिपादक के रूप मे प्रकट होता है, इस देवता के लिए यह एक नयी पदप्रतिष्ठा थी, जिसका निकटतम आभास करानेवाला एकमेव उल्लेख छान्दोग्य उपनिषद् मे मिलता है, जहाँ प्रसगत ऋषि घार आगिरस ने एक मानवी शिष्य के रूप मे 'देवकीपुत्र' कृष्ण का जिक्र है, पर कही पर भी उसे उपदेशक या सर्वेश्वर नही बनाया गया है।

गीता की पृष्ठभूमि इस प्रकार बनती है। जब उभय पक्ष की सेनाएँ युद्ध के मैदान मे आकर खडी होती हैं तो पाण्डव वीर अर्जुन स्वजनो के होनेवाले सहार से विचलित हो जाता है और अपना धनुष नीचे रख देता है। तब उसका सारथी, यदुओ का श्याम-नायक साक्षात कृष्ण (मजे की बात यह है कि यदु कबीले के लोग दूसरे पक्ष की ओर से लडे), उसे अपने कर्त्तव्य-पालन का सफलतापूर्वक उपदेश देता है। भ्रातृहत्या का यह उपदेश ७०० से ऊपर सुगठित श्लोको मे दिया गया है, जिनके जल्दी से जल्दी वाचन मे भी कम से-कम तीन घण्टे तो लगे ही होंगे,

चैतन्य (१४८६-१५२७) का नाम विख्यात है। शंकर के शिवभक्तों के साथ रामानुज (बारहवीं सदी) के टकराव के फलस्वरूप दक्षिण में यह आन्दोलन पहले ही सिर उठा चुका था। यह कलह जिसमें सिर भी फूटे, उन्नीसवीं सदी के अन्तिम चरण तक चलता रहा। असली बात से धर्म का कितना कम सरोकार था यह एक ही सुगम तथ्य से प्रकट हो जाता है। दोनों पक्षों ने, न केवल मुसलमानों की बंगाल विजय के प्रति उदासीनता दिखलायी, बल्कि उनकी वफादारी से नौकरी भी की, ये वही हमलावर थे जिन्होंने सभी सम्प्रदायों की मूर्तियाँ तोड़ी थीं और पवित्र पशुओं का, चाहे दोपाये हों या चौपायें, वध किया था, और इस प्रकार समस्त ब्राह्मण रूढ़ियों को निर्ममता से रौंद डाला था। पर असली आन्तरिक संघर्ष था शिव पार्वती के उपासक महासामन्तों और कृष्ण अथवा विष्णु-नारायण के उपासक छोटे किन्तु अधिक उद्यमी व्यवसायियों के बीच। इन दो देवताओं को हरिहर के रूप में मिलाने का जो थोड़ा प्रयास किया गया उसमें सफलता नहीं मिली यद्यपि इसके काफी पहले शिव व पार्वती के उभयलिंगी संयोजन में, मातृ देवियों का देवताओं से विवाह रचने में और अवतार के उपाय से अनेक उपासना विधियों का गठबंधन करने में सफलता मिल गयी थी। कारण यह था कि पूर्ववर्ती धार्मिक संश्लेषण ने एक अधिक उत्पादनशील समाज को जन्म दिया था, उदाहरणार्थ, पशुचारी और अन्न संचलक तत्त्वों ने आपस में मिलकर अन्न-उत्पादन की अवस्था में प्रवेश किया था। परन्तु अब पर्याप्त उत्पादन उपलब्ध नहीं था, पूजा विधियों के संयोजन से उत्पादन में बहुत अधिक स्थायी वृद्धि नहीं हुई थी। यही था इस कटु विवाद का कारण। परन्तु वैष्णव जीवन के नये स्वरूप से ग्रामीण जनों का पहले पहल साक्षात्कार हुआ तो वे आनन्दविभोर होकर झूम उठे, यहाँ तक कि अपने उल्लास का प्रदर्शन करने पड़ोस के गाँव में भी पहुँचने लगे, भारतीय गाँवों के उदासीन व नीरस जीवन में इस आन्दोलन ने एक चमत्कारिक चहल-पहल पैदा की। जयदेव के जन्मस्थान केंदुली (किंदुबिल्व) गाँव के निवासी आज भी हर साल उसकी जयन्ती नाच गान के साथ मनाते हैं, तो इसके कारण दूसरे हैं, उसका उत्कृष्ट काव्य नहीं, जिसे केवल विद्वान ही समझ सकते हैं। विशुद्ध सौन्दर्य का उसका बोध इस प्रत्यक्ष अनुभव पर आधारित था कि साधारण जीवन में कितनी बुरी तरह से इस सौन्दर्य की आवश्यकता थी।

जयदेव से पहले की सदी में मौलिकता के स्रोत अधिकाधिक सूखते जाने का प्रमाण है—उस समय के अनेकानेक सुभाषित काव्य संग्रह। प्राचीन संस्कृत में जो सबसे पुराना सुभाषित ग्रन्थ (कवीन्द्र वचन-समुच्चय) उपलब्ध है, उसे ११०० ई० के आसपास राजशाही जिले (बंगला देश) के अथवा उसके समीप के किसी बौद्ध विहार (सम्भवतः जगद्दल) के एक पण्डित उपाधिधारी ने तैयार किया था, केवल नेपाल व तिब्बत में सुरक्षित हस्तलिपियों से ही इसका सम्पादन सम्भव

हुआ है। किन्तु भर्तृहरि के नाम से प्रसिद्ध सुभाषित सग्रह सचमुच अनूठा है। सम्भव है कि इस नाम का अकिंचन किन्तु काफी योग्यता वाला कवि वास्तव म रहा हो। जातिप्रथा और सामाजिक रुढियो के बावजूद, यह नय प्रकार का काव्य ब्राह्मणो की गरीबी तथा विवशता को व्यक्त करता है, इनसे बचने के केवल दो ही उपाय थे—मलोगमना पुरोहितो की भीड म शामिल हो जाना अथवा छोटे छोटे सामन्ती राजाओ व स्वेच्छाचारी एव लोभकारी आश्रय म शरण लेना। प्रतिभा का निरर्थक अपव्यय हो जाने की चेतना ने नये प्रकार के नैराश्यपूण काव्य को, आमतौर पर ऐसे सुभाषित काव्य को, जन्म दिया। इसम निम्न मध्यम वग की नैतिकता से सम्बन्धित श्लोको को भी जोड दिया गया और कुछ कामोद्दीपक पद्य भी, जो इस बात के सूचक है कि वैभव म साहित्यिक गुलछर्रे उडाना कवि की क्षमता के बाहर था। और अन्त ने अपरिहाय अनुगामी बनकर आया—इस नैराश्यपूण जीवन म, जिसे कवि वास्तव म भाग रहा था, सुदूर भविष्य म कल्पित 'वैराग्य' वाला काव्य। आज ऐसे भारतीयो को भर्तृहरि-जैसे सुभाषितो को घिसी पिटी उक्तियो के रूप मे इस्तेमाल करते देखा जा सकता है जो थोडी सी प्राचीन विद्या हासिल कर चुके हैं और श्रमसाध्य एव तकनीकी काम करने स जी चुराते हैं।

सवाल उठना स्वाभाविक है क्या ऐसी कोई सस्कृत कृति नही थी जिसन भारतीय चरित्र को उसी प्रकार आकारित किया है, जिस प्रकार सर्वेन्तीज के डान क्विक्झोत ने स्पेनी विद्वत्समुदाय को प्रभावित किया है? जो एक पुस्तक काफी हद तक इस कोटि की है, वह है भगवद्गीता, सक्षेप मे गीता। यद्यपि यह सम्भव प्रतीत नही होता कि ईसा की तीसरी सदी के अन्तकाल से पहले इसकी रचना हुई होगी, पर यह कृति कृष्ण के मुह मे डाल दी गयी और अतिसवर्धित महाभारत म जोड दी गयी। इसम कृष्ण एक परिपूण एव काफी कुछ पेचीदे धार्मिक दार्शनिक सिद्धान्त के दैवी प्रतिपादक के रूप म प्रकट होता है, इस रचना के लिए यह एक नयी पदप्रतिष्ठा थी, जिसका निकटतम आभास करानेवाला एकमेव उल्लेख छान्दोग्य उपनिषद् मे मिलता है, जहाँ प्रसगत ऋषि घोर आगिरस के एक मानवी शिष्य के रूप मे 'देवकीपुत्र' कृष्ण का जिक्र है, पर कहीं पर भी उस उपदेशक या सर्वेश्वर नही बनाया गया है।

गीता की पृष्ठभूमि इस प्रकार बनती है। जब उभय पक्ष की सेनाएँ युद्ध के मैदान म आकर खडी होती हैं, तो पाण्डव वीर अर्जुन स्वजनो के होनेवाले सहार से विचलित हो जाता है और अपना धनुष नीचे रख देता है। तब उसका सारथी यदुओ का श्याम-नायक साक्षात् कृष्ण (मजे की बात यह है कि यदु कबीले के लोग दूसरे पक्ष की ओर से लडे), उसे अपने कत्तव्य पालन का सफलतापूवक उपदेश देता है। भ्रातृहत्या का यह उपदेश ७०० से ऊपर सुगठित श्लोको म दिया गया है जिनके जल्दी-से जल्दी वाचन मे भी कम से कम तीन घण्टे तो लगे ही होगे,

इतने समय मे तो सारा युद्ध ही सहज हारा जा चुका होता। इस समय कृष्ण, अपने को सर्वेश्वर घोषित करते हुए, सभी समकालीन दार्शनिक मतो का स्वय प्रतिपादक बनकर एक एक करके उनका प्रत्याख्यान करता है, पर सुस्पष्ट श्लोको म प्रतिपादित इन विविध मतो म से एक को भी नाम नही दिया गया है। चूंकि सभी मतो का प्रतिपादन एक ही देवता द्वारा हुआ है, इसलिए यही कोई खण्डन मण्डन नही, यद्यपि प्रसगत वदिक यज्ञ और आम कर्मकाण्ड की अवज्ञापूर्वक हलकी-सी खिल्ली उडायी गयी है। विशुद्ध जीवन, अहिंसा और लोभ एव स्वार्थ के त्याग की खूब बडाई की गयी है। जब किंकर्त्तव्यविमूढ अर्जुन सहजत पूछता है कि 'तो तुम मुझे हत्या करने के लिए क्यो कहते हो?', तो कृष्ण इस सीधे सवाल को अनुत्तरित छोडकर बडी सफाई से अपने प्रतिपादन के अगले मुद्दे पर पहुँच जाता है। जब स्थिति सकट बिन्दु पर पहुँचती है, तो यह दिव्य चरित्र अपना असली रूप प्रकट करता है और दिखाता है कि वही समस्त जगत का स्रष्टा है और सहारक भी। वह सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड, स्वर्ग, पृथ्वी और कई सारे पाताल लोको म व्याप्त हो जाता है, सर्व-सहारक के रूप मे उसने युद्ध के लिए तैयार उभय पक्ष के योद्धाओ का भी भक्षण कर लिया। अब निर्लिप्त भाव स स्वजनो की हत्या करने मे अर्जुन को कोई पाप नही लगेगा। फिर यह आश्वासन भी दिया गया कि जो कोई परमेश्वर मे परम आस्था रखता है तो वह अन्ततोगत्वा, लेकिन इसी लोक के जीवन मे नही, परमेश्वर मे लीन होने का श्रेयभागी बनता है। यदि अर्जुन इस विशुद्ध औपचारिक और प्रतीकात्मक युद्ध म विजय प्राप्त करता है तो अतिरिक्त पुरस्कार के रूप मे इसी लोक मे पृथ्वी के राज्य का सुख भी भोगेगा।

प्रभावशाली व्याख्यात्मक सस्कृत मे यह दिव्य किन्तु बहुत कुछ बिखरा हुआ सन्देश असगत मे सगति स्थापित करने के अपने प्रयास मे और सुस्पष्ट अन्त विरोधो को बिना तकलीफ के हजम कर जाने की अपनी क्षमता म भारतीय वैशिष्ट्य का परिचायक है। उपदेशक के रूप मे सर्वेश्वर का यह चुनाव जो उसकी फलती हुई व्यक्तिगत पूजा के कारण निर्धारित हुआ, उसी प्रकार बेमेल है जैसे यदि हेराक्लीज सभी प्रमुख यूनानी दर्शनो को एक सिद्धान्त के रूप मे नयी बाइबिल के एक अश मे सश्लेषित करके अपने नाम से प्रतिपादित करता। कृष्ण की गोपियो के साथ प्रणयलीला, मातृदेवियो के साथ मनमौजी, अपने ही मामा का वध और महाभारत मे बार-बार दी गयी कुटिल सलाह को देखकर उसके द्वारा दिये जानेवाले किसी भी प्रकार के नैतिक उपदेश म किसी के मन मे श्रद्धा उत्पन्न होना कठिन है। दरअसल इस महान कृति को लोकप्रिय बनने मे कुछ समय लगा। अपने युग मे भी यह कृति महाभारत के ब्राह्मण सम्पादको के मुख्य प्रयोजन को पूरा नही कर सकी। इसलिए सम्पूर्ण विजय के बाद उसी महावाक्य

मे उसी सर्वेश्वर ने एक नीरस उत्तरकथा के रूप मे अनुगीता सुनायी। इसमे केवल ब्राह्मणो और ब्राह्मणवाद की स्तुति है। अब कोई भी उसे पढने का कष्ट नही उठाता, जब कि पहली गीता बाद म अधिकाधिक जोर पकडती गयी। इसका बडा सीधा-सा कारण मध्यकालीन समाज के परिवतन मे निहित है।

यूवान् च्वाड् ने किसी ब्राह्मण की एक ऐसी जाली कृति का उल्लेख किया है जिसम एक राजा को अपने बधु-बाधवो के विरुद्ध युद्ध करने के लिए उकसाया गया है। सदभ मे प्रकट होता है कि यह कृति गीता ही रही होगी, और इसे उस समय तक ब्राह्मणधम के सारतत्त्व के रूप मे ख्याति नही मिली थी, जैसी कि बाद मे मिली। इसका इस्तेमाल करनेवाला पहला असाधारण ब्राह्मण था शकर (लगभग ८०० ई०), जिसका गीताभाष्य आज भी प्रामाणिक माना जाता है, यद्यपि उसे शिव का भक्त समझा जाता है और गीता मे बौद्धमत की कई बातें सक्षिप्त रूप मे और बडे कारगर ढग से विष्णु के अवतार के मुह से कहलायी गयी हैं। बाद मे प्रतिद्व द्वी प्रचारक रामानुज ने उसी गीता से नितात भिन्न प्रेरणा प्राप्त की। ज्ञानेश्वर ने जनसाधारण के लिए इस कृति को उत्कृष्ट मराठी मे प्रस्तुत किया। तेरहवी सदी के अतकाल मे रचित इस ज्ञानेश्वरी का मराठी मे वही स्थान है जो उसी युग की किंतु अतिभिन्न स्तर की दिवाइना कामेदिया का इतालवी मे है। यहा तक कि आधुनिक युग म भी तिलक और गाधी न गीता से अपने-अपने निष्कप खोज निकाले—भारत के राष्ट्रीय मुक्ति आदोलन को आध्यात्मिक आधार, जिसे वे आवश्यक मानते थे प्रदान करने के लिए। एक ही कृति से इतने विभिन्न व्यक्ति इतने विविध निर्देश प्राप्त कर पाएँ तो स्पष्ट है कि इसमे अनगिनत भिन्न भिन्न मत मौजूद हैं। दैवी अनुमोदन के कारण यह ऐसा एक रूढिवादी ग्रथ बन गया ह कि इसमे से रूढिवादियो को अप्रिय लगने वाले निष्कप भी प्राप्त किये जा सकते हैं। जिस अधविश्वास को गीता न इतना प्रोत्साहन दिया उसी अधविश्वास के युग म इस कृति ने मतभेद को भी कुछ हद तक जीवित रहा। पर क्या कारण है कि गीता का उद्भव इतना अस्पष्ट होने पर भी इसने इतनी अधिक प्रतिष्ठा प्राप्त की ? सभी पुराण किसी-न किसी देवता द्वारा कथित हैं, कुछ तो स्वय कृष्ण द्वारा भी, पर किसी मे भी इतना सामर्थ्य पदा नही हुआ। क्यो ?

गीता की असाधारण सफलता का कारण है उसका भक्ति का नया सिद्धात—एक ऐसे ईश्वर में अटूट निष्ठा जिसकी अपनी बहुत कुछ सदिग्ध करतूतो को भी इसम बाधक नही बनने दिया गया। यह व्यवस्था साम ती विचारधारा के सवथा उपयुक्त थी। निष्ठा या स्वामिभक्ति ही एक सुदढ शृखला म कृषिदास व सेवक को साम त से और साम त का राजा के साथ जोडती है। यही है साम ती समाज का वैचारिक आधार, फिर मातहतो की निष्ठा के वास्तविक मानवी पात्रो का

चरित्र कितना भी घणास्पद व निकृष्ट क्यो न रहा हो। ठीक यही स्वामिभक्ति सामतवाद का मूल आधार थी, इसने कई आदिम प्रथाओ को एक ऐसे समाज मे प्रतिष्ठित किया जिसे किसी प्रकार बबर नही कहा जा सकता था। हृष का पिता किसी असाध्य रोग से मरणशय्या पर लेटा था तो दुष्टात्माओ को शान्त करने के लिए उसके राजदरबारियो ने सावजनिक रूप से अपना मास काटकर दिया था। दक्षिण के गाग और पल्लव सामत अपने स्वामी (राजा) के कल्याण के लिए किसी देवी या देवता के सामने अपने सिर काटकर अपित करते थे, आठवी सदी से आगे के अनेक शिलालेखो और शिल्पो से इसकी पुष्टि होती है। कई मातहतो ने अपने इस फसले की घोषणा की है कि वे अपने स्वामी की मत्यु के बाद एक क्षण के लिए भी जीवित नही रहगे। वे सचमुच ही अपने स्वामी की चिता मे कूदकर प्राण देते थे, इस बात की पुष्टि मार्को पालो के विवरण से भी होती है। पर इस दु साहसी काय को उस सतीप्रथा का ही प्रसारण नही माना जा सकता, जिसका छठी सदी से शासक-वग मे अधिकाधिक रिवाज बढता जा रहा था और जिसके उद्गम का यूनानी विवरणो से भी अधिक पीछे जाकर प्रागतिहास मे खोजा जा सकता है, जसाकि सामन्ती सरदारो के इस व्यवहार के बारे म सम्भव नही है। भारतीय सामतवाद की अतिम अवस्था के ठीक उप काल मे ही शकर का अभ्युदय होता है और गीता अपने चरमोत्कप पर पहुँचती है। गीता की विसगतिया पूणत 'भारतीय चरित्र म' हैं, परतु भारतीय चरित्र अपने सुपरिचित साचे म सामती युग तक पूरी तरह ढल नही पाया था। बारूद द्वारा अर्जुन के धनुष को और नक्शे से कालातर के सामतवाद को उडा दिये जाने के बाद भी, बैको व शेयरो, रेलो व जहाजो, बिजली तथा कारखानो और मिलो की नयी दुनिया मे भी, भारतीय बुद्धिजीवी देशभक्ति के तकाजो को पूरा करन के प्रयोजन से सहजत गीता की शरण म चला गया। भारत जैसे-जसे आधुनिक समस्याओ से जूझता जाता है, वैसे-वसे इस पुस्तक की प्रतिष्ठा घटती जाती है। गीता जितनी पढी जाती है उससे कही अधिक पूजी जाती है, और जितनी पढी जाती ह उससे बहुत कम समझी जाती है। भौतिक वास्तविकता की पक्की पकड के आधार पर सुस्पष्ट चितन द्वारा ऐसे पचमेल विचारो को विस्थापित कर देने के बाद भी यह कृति अपनी सशक्त अभिव्यक्ति और अपने विशिष्ट लावण्य के कारण कुछ सौदयपरक सुख प्रदान करती रह सकती है।

यह अतिम उक्ति समस्त प्राचीन भारतीय सस्कृति के लिए समाधि-लेख का भी काम दे सकती है।

## अतिरिक्त टिप्पणी

अलीगढ़ मुस्लिम विश्वविद्यालय के इतिहास विभाग द्वारा किय गय हाल

के उत्खनन कार्य से, जिसका विवरण अभी प्रकाशित नही हुआ है, दो अत्यन्त महत्त्वपूर्ण विषयो पर पर्याप्त प्रकाश पडता है भारत मे लौहयुग का आरम्भ और गगा की घाटी मे आर्यों का फैलाव। प्रो० नूरुल हसन और आर० सी० गौड के निर्देशन मे अतरजीखेडा (उत्तर प्रदेश) मे किये गये उत्खनन मे मत्भाण्डा का ऐसा स्पष्ट क्रम मिला है जो ब्रजबासी लाल के हस्तिनापुर के उत्खनन के क्रम से मेल खाता है। अलीगढ मे मिली जानकारी को यदि मैंने गलत नही समझा है, तो चित्रित धूसर भाण्डा के स्तर मे, जिसका समय रेडियो-कार्बन विधि से १००० ई० पू० या पहले का निर्धारित हुआ है, पहली बार लोहा देखने को मिलता है। इसके नीचे काले व लाल भाण्डो का स्तर है, जिसमे कुछ तांबा भी मौजूद है, फिर इसके नीचे गेरूए भाण्डो का धातु पूर्व स्तर है। फिर इसके नीचे अछूती नैसर्गिक मिट्टी है। इसकी एक सम्भव व्याख्या यह हो सकती है कि गेरू पोते भाण्ड, जो भली भाति पकाये हुए नही हैं और ऐसे मोटे व विस्तृत स्तर म रखे हैं जिसमे न कोई चुल्हा मिलता है, न ही फर्श, पशुपालको के मौसमी पडावो के अवशेष होगे। काले व लाल भाण्ड अधिक सुसम्बद्ध क्षेत्र मे फैले हुए है और ऐसे लोगो की अधिक स्थायी किस्म की बस्ती के सूचक है जिनकी उपस्थिति ने पहले के भाण्डो के इस्तेमाल पर रोक लगा दी, पहले के इन भाण्डो का प्रचलन इतने यकायक बन्द हो गया कि इनके कोई विपुल मध्यवर्ती अवशेष नही मिलते। सम्भव है कि इस दूसरे स्तर के भाण्डो वाले लोगो का सम्बन्ध उत्तरी राजस्थान के ऐसे ही भाण्डा वाले लोगो से रहा हो, परन्तु आर्य लोग जहा भी गये वहाँ वे उनके भाण्ड तकनीक को अपनाते गये। चित्रित धूसर भाण्डो को पूर्व भाण्ड का नाम दिया जाना चाहिए, लोहे के साथ इसका अदभुत सम्बन्ध है। यह नयी धातु प्रचुर मात्रा म मिलती है जो भूमि की स्थायी सफाई और सही मान म कृषि की सूचक है। साथ ही, इस धातु म तजी से वृद्धि होने से चित्रित धूसर भाण्डा के स्थान पर सादे, उपयोगी भूरे भाण्डो का प्रचलन बढता गया। यहाँ मे इतिहास मे तेजी से प्रगति होती है पर सुनिश्चित निष्कर्षों के लिए पहले पुरातात्त्विक उत्खनन और विस्तृत विवरणो का प्रकाशित होना अत्यावश्यक है। यह भी उल्लेख करना आवश्यक है कि अलीगढ दल के सर्वेक्षणो से पश्चिमी उत्तर प्रदेश (एटा जिला) मे ऐसे ही स्तर क्रमवाले अन्य अनेक स्थलो की खोज हुई है अत यहा प्रस्तुत किये गये नतीजे एक ही स्थल तक सीमित नही है।

OOO

# अनुक्रमणिका

